॥ अथतीनग्रहकेयोगकाप्रकरणकहतेहैं ॥ जिसके जन्ममें सूर्य चंद्रमा मंगलतीनों एकराशिमें स्थितहोते हैं सो निर्लज्ज और पापकरणे वाला और यंत्रोंके जानने वाला और शत्रुयोंके हरणेमें शूरवीरहोताहै और पाषाणके कृत्यमें चतुरश्रेष्ठ होताहै १ ॥ और जिसके जन्ममें सूर्य चंद्रमाबुधतीनों एकराशिमें स्थितहोवें सो तेजस्वी और चतुरबुद्धि वाला और शास्त्रकलाके जाननेवाला और साधुयोंकीसंगति करणेवाला और वाहनोंमें रत और राजकृत्यकेकरणेवाला और धैर्यवाला होताहै २ और जिसके जन्मसमयमें सूर्यचंद्रमाबृहस्पतिएकराशिमें स्थितहोतेहैं सो क्रूर और मायामें चतुर और सेवाकरणेमेंश्रेष्ट और विदेशवासकरणेवाला और श्रेष्ट बुद्धिवाला और चंचलबुद्धिवाला होताहै ३ और जिसके जन्ममें सूर्य चंद्रशुक्रकायोग होताहै सो परधनके हरणेमें चतुर और परस्त्रीमें रत और शस्त्रवृत्तिकेकरणेवाला होताहै ४ और जिसके

निर्लज्जःपापरतोयंत्रज्ञःशत्रुहारणेशूरः अश्मक्रियासुकुशलःसहास्थितैःसूर्यशशिभौमैः १ तेजस्वीनिपुणमतिःशास्त्रकलासाधुगोष्ठियानरतः नृपकृत्यकरोधीरोरविशशिशशिजैस्तथैकस्थैः २ क्रूरोमायानिपुणःसेवाकुशलोविदेशगमनरतः मेधावीचपलमतिःसहस्थितैरर्कशशिजीवैः ३ परधनहरणेनिपुणःपरदाररतःशस्त्रवृत्तिश्च रविचंद्रदैत्यपूज्यैरेकस्थैर्जायतेमनुजः ४ धातुविवादेनिरतोमूर्खःपरतर्ककोदरिद्रश्च सूर्यनिशाकररविजैरेकस्थैर्जायतेमनुजः ५ भवतिख्यातोमल्लःसाहसिकोनिष्ठुरोविगतलज्जः धनसुतकलत्ररहितःसहस्थितैरर्ककुजसौम्यैः ६ वचसिनिपुणोमहार्थःक्षितिपतिमंत्रीचमूपतिर्वापि सत्यवचनःप्रचंडःसहास्थितैर्भौमगुरुसूर्यैः ७ नयनातुरःकुलीनःसुभगोवात्सल्यसंयुतोमनुजः वक्रभृगुदिवसनाथैःसंयुक्तैःस्याद्विभवयुतः ८

जन्ममें सूर्य चंद्रमाशनिकायोगहोवे सो धातुवादमें रत और मूर्ख और दूसरे का तर्ककरणे वाला और दरिद्रीहोताहै ५ और जिसके जन्ममें सूर्यमंगलबुध कायोगहोवेसो प्रसिद्धमल्लभलोहानहोताहै और हठकरणे वाला और कठोर बोलने वाला और लज्जासें हीन और धनपुत्र स्त्रीसें रहित होताहै ६ और जिसके जन्ममें सूर्य मंगल बृहस्पति कायोगहोवे सो वाणीकर्के चतुर और बडे धन कोंप्राप्तहोताहै और राजाकामंत्री अथवासेनाकास्वामीहोताहै और सत्यबोलने वाला और बडाप्रचंडहोताहै ७ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य मंगल शुक्र कायोग होवे सो नेत्रों कर्के पीडितहोताहै और कुलीनहोताहै और श्रेष्ठभाग्यों वाला और प्रीतिकर्के युक्त होताहै और ऐश्वर्यकर्के युक्तहोताहै ॥ ८ ॥

और जिसके जन्मसमयमें सूर्य मंगलशनिका योगहोताहै सो व्याकुल अंगोंवाला और धनहीन और नित्यहि रोगकर्के पीडित और लडाई के करणे वाला और अपने संबधियोंसें रहित और बडामूर्ख होताहै ९ और जिसके जन्ममें सूर्य बुध बृहस्पति कायोगहोताहै सो नेत्ररोगी और धनवाला और शास्त्रकला और काव्यकथा और शिल्पकर्के युक्त और लिखने वाला होताहै ॥ १० ॥ और जिसके जन्ममें सूर्य बुधशुक्र कायोगहोवे सो अत्यंत शास्त्रके जानने वाला और बडावाचाल और पित्रादियोंकर्के त्याज्यदेशदेशांतरोंमें भ्रमणेवाला और स्त्रीके निमित्तकर्के संतापकों प्राप्त होताहै ॥ ११ ॥ और जिसके जन्ममें सूर्य बुध शनिका योगहोवे सो क्लीवकीन्याईं और द्वेषी और संपूर्णोंकर्केजीत्याहुयाऔर संबधियोंकर्के त्याज्य होताहै ॥ १२ ॥ और जिसके जन्ममें सूर्य बृहस्पति शुक्रका योगहोवे सोदुर्बलपक्षवाला औरशूर वीर होताहै और धनकर्के रहित और राजाकामंत्रीहोताहै और नित्यप्रति

विकलांगोधनरहितोनित्यंरोगार्दितःकलहयुक्तः ॥ स्वजनरहितोतिमूर्खःक्षितिजार्कजभानुभिःसहितैः ९ नेत्रातुरोतिधनवान्शास्त्रकलाकाव्यगोष्ठीशिल्पयुक्तः ॥ वाचस्पतिबुधसूर्यैरेकस्थैर्लिपिकरःपुरुषः १० अतिशास्त्रोवाचाटोभ्रमतिचदेशान्निराकृतोगुरुभिः ॥ स्त्रीहेतोःसंतप्तःशशिसुतरविभार्गवैःसहितैः ११ क्लीवाचारोद्वेष्यःसर्वजितोबंधुभिःपरित्यक्तः ॥ सौरादित्येंदुसुतैरेकस्थैर्जायतेमनुजः १२ दुर्बलपक्षःशूरःप्राज्ञोनिस्वश्चभूपतेःसचिवः ॥ परकार्यपरोनित्यंभार्गवगुरुभास्करैर्मिलितैः १३ असदृश्यश्वरकार्यःपूज्यस्वजनःसुदारसुतमित्रः ॥ नृपतीष्टोविगतभयोजीवार्कजदिनकरैःसहितैः १४ शत्रुभयात्सोद्वेगोमानकलाकर्मवर्जितोमनुजः ॥ कुत्सितचरितःकुष्ठीसितार्किरविसंयुतैर्भवति १५ पापकराजायंतेनीचाचाराःसुहृत्स्वजनहीनाः ॥ आजीविनश्चपुरुषाःशशांकबुधभूमिजैःसहितैः १६ व्रणितांगःस्त्रीलोलश्चौरःकांतश्चसंमतःस्त्रीणां भौमशशांकसुरेज्यैरेकस्थैश्चंडरोषश्च १७

परकार्यमें तत्पर होताहै ॥ १३ ॥ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य गुरु शनि का योग होताहै सो अपने तुल्यसें शीघ्रकार्य के करणे वाला और श्रेष्ठ संबंधियों वाला और स्त्री पुत्र मित्रों वाला होताहै और राजाकीप्रीति वाला और भयसें रहित होताहै ॥ १४ ॥ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य-शुक्र शनि का योग होवे सो शत्रुयों के भयसें उद्वेगवाला होताहै और मान और कला और कर्मोंसें रहित होताहै और निंद्यचरित्रों वाला और कुष्ठी होताहै १५ और जिसके जन्ममें चं[illegible] मंगल बुध कायोगहोवे सो पापके करणे वाला होताहै और नीच आचार वाला और [illegible] सज्जनोंसें रहित और आजीविकाकेकरणेवाला होताहै १६ और जिसके जन्ममें चंद्रमा [illegible] कायोगहोताहै सो अंगोंमें व्रणों फो ड्योंवाला और स्त्रीमें चंचल और चोर [illegible] और स्त्रीयोंके मतवाला और बडे चंडक्रोध वाला होताहै ॥ १७ ॥

और जिसके जन्ममें चंद्रमामंगल शुक्रकायोग होवे सो खोटे स्वभाववाली मात
का पुत्र होताहै और भ्रमणमे इच्छावाला और शीतसें डरनें वाला होताहै ॥ १८ ॥
और जिसके जन्ममें चद्रमा मंगल शनि कायोगहोवे सो वाल्यावस्थामें माताकी मृत्युकी कर्ताहै
और क्षुद्रहोताहै और विषमस्वभाववाला और चलचित और कवि और द्वेषकरणेवाला होताहै
१९ और जिसके जन्मसमयमें चंद्रमा बुध बृहस्पतिका योगहोताहै सो धनवान् और श्रेष्ट वाणी
वालाओरतेजस्वीऔरप्रसिद्धतावालाऔर बडेयशवाला और बहुते मित्रों औरभाइयों और पुत्रोंवाला
होताहै २० और जिसके जन्मसमयमें चद्रमा बुध शुक्रका योगहोवे सो विद्याकर्के संस्कृतबुद्धिवाला

दुःशीलायाःपुत्रःपतिश्चतस्याःसदैवानिर्दिष्टः ॥ कुजभृगुशशिभिःसहितैर्भ्रमणरु
चिःशीतभीरुश्च ॥ १८ ॥ वाल्येमृतजननीकःक्षुद्रोविपमश्चलोक
विद्विष्टः जायेतनरोयोगेभूसुतशशिभास्करसुतानाम् ॥ १९ ॥ धन
वान्कल्पोवाग्मीतेजस्वीख्यातिमान्विपुलकीर्त्तिः ॥ वहुमित्रभ्रातृसुतोवुधेंदुसु
रपूजितैर्युक्तैः ॥ २० ॥ विद्यासंस्कृतमतिरापनीचाचारोभवेत्पुमान्
जातः सेर्ष्योधनप्रलुब्धोवुधभार्गवचंद्रसयोगे ॥ २१ ॥ असुतोविकलःप्रा
ज्ञोवाग्मीचसुपूजितःक्षितिपः भवतिनरःसंयोगेसौरेंदुशशांकपुत्राणाम् २२
साध्वीतनयःप्राज्ञःकलास्वभिज्ञोवहुश्रुतःसाधुः भार्गवगुरुशशियोगेजातःपुरुषो
भवेत्सुभगः २३ शास्त्रार्थवुद्धिनयवान्वृद्धश्रीसंगतोविगतरोगः शशिवाचस्प
तिसौरैरेकस्थैःश्रीयुतोभवति २४ लिपिकरपुस्तकवाचकपुरोधसांभवतिजन्म

नीचा चारमेंस्थित होताहै और ईर्षाकर्के युक्त और धनकालोभी होताहै २१ और जिसके जन्ममें
द्रमा बुध शनि कायोगहोवे सो पुत्ररहित और कलारहित और चतुर और वक्ता और पूज्य और
अप फलमें राजाहोताहै २२ और जिसके जन्ममें चद्रमा बृहस्पति शुक्रकायोगहोवे सो श्रेष्टमाता
कापुत्रहोता है और चतुरहोताहै और कलोंके जानने वाला और बहुश्रुत और साधुहोताहै और श्रे
ष्टभार्य्यावाला होताहै २३ और जिसके जन्मसमयमें चंद्रमा बृहस्पति शनि कायोगहोवे सो शास्त्रा
र्थकेजानने वाला और बुद्धि वाला और नीतिके जाननेवाला और वृद्धलोके सेवनेवाला और रोग
रहितहोताहै और लक्ष्मीकर्के युक्तहोताहै २४ और जिसके जन्मसमयमें चद्रमा शुक्र शनिका योगहो

ताहै सो लिखने वाला और पुस्तकवाचनवाला और पुरोत और पुन्यात्मा होताहै और ज्योतिषीहो ताहै २५ और जिसके जन्मसमयमें मंगल बुध बृहस्पतिकायोगहोताहै सो श्रेष्टकविऔर युवाकांताका स्वामी और श्रेष्टस्त्रीकास्वामी और दूसरेकेधनका उद्योगकरणे वाला और गंधर्व वेदमें श्रेष्टहोताहै २६ और जिसके जन्मसमयमें मंगल बुधशुक्रकायोगहोताहै सो अकुलीन और विकृत अंगोंवाला और चपल और ढीठ और मुखर और नित्य उत्साहकर्के युक्तहोताहै २७ और जिसके जन्मसमयमें मंगल बुध शनिकायोग होताहै सो प्रेष्य होताहै दूतवृत्तिके करणे वाला और नेत्ररोगी होताहै और विदेशवासकरणेवाला और मुखरोगी होताहै नम्रकी वार्त्ताकों सहारणे वाला होताहै २८

सुमतीनां दैवविदांपुरुषाणांशशिभार्गवसौरसंयोगे ॥ २५ ॥ सुक विःस्त्रीणीनाथःसद्युवतिपतिःपरार्थउद्युक्तः गांधर्ववेदकुशलोबुधगुरुक्षितिसूनु भिःसहितैः ॥ २६ ॥ अकुलीनोविकलांगश्चपलोधृष्टश्चजायतेमनुजः मुखरोनित्योत्साहीकुजबुधभृगुनंदनैःसहितैः २७ प्रेष्यःसामयनेत्रःप्रवासशी लोभवेद्वदनरोगी नमतेप्रसहनशीलोबुधार्किरुधिरैःसहैकस्थैः ॥ २८॥ नृपतीष्टःसत्सुतवान्विलासिनीभ्यःसदाप्तबहुसौख्यः सकलजनानंदकरोभार्ग वगुरुभूमिजैःसहितैः २९ नृपसंमतःकृशांगोनीचाचारोविगर्हितोमित्रैः भव तिनरोविगतघृणःसुरेज्यकुजसौरिसंयोगे ३० चारित्रविहीनायाःपुत्रोभर्त्ताथ वासुखविहीनः नित्यंप्रवासशीलःसयुक्तैःकुजशशिसितैर्मनुजः ३१

और जिसके जन्मसमयमें मंगलबृहस्पतिशुक्र का योगहोताहै सो राजाकाप्यारा और श्रेष्ट पुत्रव ला और वेश्याजनों केश्रेष्ट सुखवालाहोताहै और सर्वदा बहुतसुखकों प्राप्तहोताहै और संपूर्णज नोंकों आनंदके करणेवाला होताहै २९ और, जिसके जन्मसमयमें मंगल बृहस्पति शनिकायो गहोवे सो राजाकी संमती वाला और कृशदेहवाला और नीचाचार में स्थित और मित्रोंकर्के निंदाकोंप्राप्त और लज्जासें रहितहोताहै ३० और जिसकेजन्मसमयमें चंद्रमा मंगल शुक्र कायो गहोवे सोगुणहीनमाताकापुत्रहोताहै और गुणहीनस्त्रीकास्वामीहोताहै और सुखकर्केरहितहोता है और नित्यंप्रतिविदेशमें इच्छावालाहोताहै ३१

औरजिसकेजन्मसमयमेंबुधबृहस्पतिशुक्रकायोगहोवेसोशत्रुओंकेसमूहकानाशकरणेवालाऔरराजाहोताहै औरश्रेष्ठभाग्योंवाला औरशूरवीर बडेयशवाला औरसत्यबोलनेंवालाहोताहै ३२ औरजिसकेजन्मसमयमें बुधबृहस्पति शनिका योगहोवेसोस्थान धन ऐश्वर्य करकेयुक्तहोताहै और चतुर और बहुत भोगों केभोगनेवाला और दानकरणेवाला और धैर्य और सुखकरकेयुक्तहोताहै ३३ और जिसकेज न्मसमयमें बुध शुक्र शनिकायोगहोताहै सो माडेमुखवाला और धूर्त और झूठबोलनेवाला और पर स्त्रीमें रत और खोटेस्वभाववालाहोताहै और कलाके जाननेवाला और अपनेदेशमेंरतहोताहै ३४ और जिसकेजन्मसमयमें बृहस्पति शुक्र शनि का योगहोवे सो हीनकुलमें जन्मकों प्राप्त होयकेवी

क्षपितारिगणोन्नृपतिःसुभगःशूरस्तथाविपुलकीर्त्तिः बुधजीवशुक्रसहितेभवति नरःसत्यवचनश्च ३२ स्थानधनैश्वर्ययुतप्राज्ञबहुभोगिनंप्रदानरतम् धृतिसौ ख्ययुतंसुभगंजनयंतिबुधार्किजीवाख्याः ३३ विमुखोधूर्तोनृतवाक्परयुवतिरतो भवेद्विषमशीलः बुधशुक्रसूर्यतनयैःकलास्वभिज्ञःसुदेशरतः ३४ न्यूनकुलेपि चजातोभूपतिर्विपुलकीर्त्तिः गुरुभार्गवदिनकरजैरेकस्थैःशूलसंपन्नः ३५ पापैर्यु क्तेचंद्रेमातुरभावःप्रकीर्त्तितःप्रायः सूर्येपितुरन्यथान्यैःशुभंवदेन्मिश्रितैर्मिश्रम् ३६ प्रायःशुभाःसमेताधनभूतियशोन्वितंनृपतिचेष्टम् उत्पादयंतिमनुजंभूमंड लमंडनंश्रेष्ठम् ३७ पापास्त्रयोपिसहिताःकुर्वंतिनरंदुर्भगंलोके दारिद्र्यदुःखत प्तंगर्हितरूपंविनयहीनम् ३८ इतित्रिग्रहयोगप्रकरणम्

बडेयशवालाराजाहोताहै और शूल करकें युक्तहोताहै ३५ और जिसकेजन्मसमयमें चंद्रमा पापग्र होंकरकेंयुक्तहोवे तबतिसकी माताका नाशहोताहै और सूर्यपापग्रहोंककें युक्त होवे तब पिताकानाश होताहै और चंद्रमा सूर्यशुभग्रहोंकरकें युक्तहोवें तब मातापिताकों शुभफल होताहै और शुभपाप दोनोंकरकें युक्तहोवें तब मातापिताकों मिश्रित फलकर्तेहैं ३६ और जिसकेजन्ममें शुभग्रहोंका योग बहुतेंयोंराहोवे सो धनऐश्वर्य यशकरकें युक्तराजाकीन्याई होताहै और भूमंडलकों श्रेष्ठ प्रकाशकर्णे वाला होताहै ३७ और बहुतपापग्रहोंके योग होनेसें मनुष्यदुर्भग और दरिद्री और दुःखकरकें संतप्त और निंद्यरूप और नम्रतासें हीनहोताहै ३८ इतित्रिग्रहयोगप्रकरणम्

अवचतुर्ग्रहयोगका फलकहतेहैं जिसके जन्मसमयमें सूर्य चंद्र मंगल बुध कायोगहोवे सो लिखनेमेंचो री करण वाला और मुखरोगी और माया प्रपंचमे कुशल होताहै ॥ १ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य चद्रमा मंगल बृहस्पति कायोगहोवे सो धनीहोताहै और नित्यप्रति नम्रहोताहै और तेजस्वी होताहै और नीतिक जाननेवाला और शोक कर्क रहितहोताहै और कृत्यमें समर्थवाला होताहै और चतुरहोताहै ॥ २ ॥ और जिसके जन्मसमयमें चद्र मगल बृहस्पति शुक्र कायोगहोताहै तिस कों विनासुखसे बलनेसें हिलाभहोताहै और सुखके भोगने वाला और चतुर और धनसग्रह करणे वाला होताहै और विद्या और पुत्र और स्त्रीवक युक्तहोताहै ॥ ३ ॥ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य चंद्र मगल शनिकायोगहोवे सो माडे देहवाला और वहुत छोटेदेहवाला और धनहीन और याचना

लिपितस्करमुखरोगीमायाप्रपंचकुशलश्च वुधरविभौमशशांकैरेकर्क्षगतै पुमान्भवति ॥ १ ॥ धनधान्विनतोनित्यंतेजस्वीनीतिमान्विगतशोकः कर्मसमर्थोनिपुण शशिकुजगुरुभास्करैःसहितैः ॥ २ ॥ आयोजितवाग्व्याप्ति सुखभाङ्निपुणोथसंग्रहशीलः विद्यासुतदारयुत शशिकुजगुरुभार्गवै सहितैः ॥ ३ ॥ विषमशरीरोन्हस्वोधनरहितोयाचितस्तथामूर्खः गर्ह्य सर्वस्यतथारविशशिकुजसौरिसंयोगे ॥ ४ ॥ सौवर्णिकःपुटाक्ष शिल्पिपुरोधामहाधनोधीरः जात स्याद्विरुजतनुः शशिबुधगुरुभास्करैःसहितैः ॥ ५ ॥ विपुल सुभगोवाग्मीन्हस्वोनृपसमतोभवेन्मनुजः जात स्यादेकरथैरविशशिवुधभार्गवे सततम् ६ मातापितृवियुक्तोधनसौख्यविवर्जितोभ्रमणशीलः भिक्षाशनोन्यभृतकोरविदुसौम्यार्किभिर्विकलनत्रः ॥ ७ ॥

करणेवाला और मूर्ख और सबपुरुषोंके निंदाको प्राप्तहोताहै ॥ ४ ॥ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य चद्र बुध बृहस्पति कायोगहोवे सो सुवर्ण कर्के युक्तहोताहै और मोटे नेत्रावाला और शिल्पविद्या केजाननेवाला और बडेधनवाला और पंडित और रोगरहित होताहै ॥ ५ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य चद्र बुध शुक्र कायोगहोवे सो बडे ऐश्वर्यां वाला और वक्ता और मधुरे देहवाला और राजाको समानवाला होताहै ॥ ६ ॥ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य चद्र बुध शनिकायोगहोवे सो माता पिताकर्के रहित और धन सुखकर्के रहित और भ्रमण करणे वाला और भिक्षाकर्के भोजनकरणे वाला और दूसरे कीचाकरी करण वाला होताहै और विकलनेत्रोंवाला होताहै ॥ ७ ॥

और जिसके जन्मसमयमें सूर्य चंद्र बृहस्पति शुक्रकायोगहोवे सो जल जीवोंका और वनके मृगोंका स्वामीहोताहै और सुखके भोगने वाला और राजाकर्के पूज्यहोताहै ८ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य चंद्र बृहस्पति शनिकायोगहोताहै सो नेत्ररोग वाला और तीक्ष्ण स्वभाववाला और बहुत पुत्र वाला और धनवाला और श्रेष्ठस्त्रीक सौभाग्यवाला होताहै ९ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य चंद्रशुक्रशनिका योगहोवे सो स्त्रीयोंके तुल्य आचार वाला और वडेदुर्बलदेहवाला और सपूर्णोंसे डरणवाला होताहै १० और जिसके जन्ममें सूर्यमंगल बुध बृहस्पतिका योगहोवे सो शूरवीरअथवा सूत्रधार प्रधानवा सुद्धारहोताहै और धनस्त्रीक सुखसें रहित और दुःखकर्के पीडित और भ्रमणेवाला होताहै ११ और जिसके जन्ममें सूर्यमंगलबुधशुक्रकायोगहोवे सो परस्त्रीमें रत और चोर और खोटीदृष्टिवाला और

सलिलमृगारण्यानांस्वामीस्यात्सौख्यभाङ्नृपतिपूज्यः शुक्रार्कगुरुशशांकैरेक क्षेगतैः पुमान्निपुणः ८ ॥ सामयनेत्रस्तीक्ष्णोबहुसुतवित्तोवरांगनासुभगः सूर्ये न्दुचंद्रसौरैरेकस्थैर्जायतेमनुजः ॥ ९ ॥ वनितासदृशाचारः पुरस्सरोत्यंतदु र्बलशरीरः भीरुःसर्वत्रभवेदर्केन्दुसितासितैःसहितैः ॥ १० ॥ शूरो थसूत्रधारश्चकधरोविपन्नधनदारः दुःखाटनशीलः समंगतैरर्कजीमवुध भौमैः ११ परदाररतश्चौरोविषमाक्षोविगतसत्वईर्ष्यालुः भवतिप्रसवेपुरुषोर विसितभौमदुजैःसहितैः १२ योधःआढ्यः तिष्ठोनीचाचारः रवि प्रधानश्च मंत्री चमूपतिर्वाबुधार्ककुजसौरिसंयोगे १३ सुभगःपूज्योलोकेधनवान्नृपसमतोभवे त्कुरात रविभौमजीवशुक्रैरेकस्थैर्नीतिमान्पुरुषः १४सोन्मादोगणमान्य सिद्धा र्थोबहुमित्रसम्पृक्तः भानुकुजजीवसौरैरेकस्थे स्यान्नृपाभिमतः १५ विकलो नीचाचारोविषमाक्षोलोकवध्रुविद्विष्टः

पराक्रमहीन और ईर्षाकर्के युक्तहोताहै १२ और जिसके जन्ममें सूर्यमंगलबुधशनिकायोगहोवे सो योधा और चतुर और स्त्रीका पात्र और नाच चारसम युक्त और रवि और प्रधानहोताहै १३ और जिसके जन्ममें सूर्यमंगलबृहस्पति शुक्रकायोगहोवे सो श्रेष्ठ भाग्यवाला और लोकमें पूज्य और धनी और राजाके समानवाला और नीतिवालाहोताहै १४ और जिसके जन्मसमयमें सूर्यमंगलबृहस्पतिशनिकायोग होवे सो उन्मादकर्के युक्त और बहुतमनुष्यों मान्य और कार्यसिद्धकरणेवाला और बहुतमित्रोंवाला और राजाकेसमतवालाहोताहै १५ और जिसके जन्मसमयमें सूर्यमंगलशुक्रशनिकायोगहोवे सो व्याकुल और नीचाचारवाला और खोटीदृष्टिवाला और सबकेंयाल देषकरणवाला

और संपूर्णस्थानोंमेंतिरस्कारकोंप्राप्तहोनेवालाहोताहै १६ औरजिसकेजन्ममें सूर्यबुधबृहस्पतिशुक्रकायोग होवेसो धनवाला और सुखीऔर प्रधान और अर्थसिद्धकरणवाला और बहुतबुद्धिवालाऔर श्रेष्ठहो ताहै १७ और जिसके जन्ममें सूर्यबुधबृहस्पतिशनिकायोगहोवे सो क्लीवकीन्याई और मानकरणे वाला और लडाईकीइच्छावाला और भार्यावाला और उत्साहसें रहितहोताहै १८ और जिसके जन्ममें सूर्यबुधशुक्रशनिकायोगहोवे सो मुखरहोताहै और श्रेष्ठभाग्यवाला और चतुर और कोमल सुखवाला और सत्यशौचकरकेयुक्त और धैर्यवाला औरमित्रोंकेसहायतावाला होताहै १९ और जो सके जन्ममें सूर्यबृहस्पतिशुक्रशनिकायोगहोवे सो लोभी और कवि और प्रधान और कारकका और नीचोंकास्वामी और राजाकाप्याराहोताहै २० और जिसके जन्ममें चंद्रमंगलबुधबृहस्पतिका

सूर्यकुजशुक्रसौरैःपराभवंसर्वतोयाति ॥ १६ ॥ धनवान्सुखीप्रधानः सिद्धा र्थोबहुमतःप्रकृष्टश्च भानुबुधजीवशुक्रैर्भवतिपुमानेकराशिगतैः ॥ १७ ॥ क्लीवाचारोमानीकलहरुचिः सहजवान्निरुत्साहः अर्कार्किबुधसुरेज्यैरेकस्थैर्जा यतेपुरुषः ॥ १८ ॥ मुखरःसुभगः प्राज्ञोमृदुसौख्यःसत्यशौचसंपन्नः धीरोमित्रसहायोरविसितबुधसौरिसंयोगे ॥ १९ लुब्धःकविःप्रधानःकारक नाथोधिपश्चनीचानां आदित्यार्किसितेज्यैरेकोजातोभवेदिष्टः २० शास्त्रकु शलोनरेंद्रःसमहामात्रोथवामहाबुद्धिः शशिकुजसोमजजीवैरेकस्थैर्यःपुमांज्जातः कलहरुचिर्निद्रालुर्नीचःस्याद्बंधकोपतिःसुभगः बंधुद्विष्टोनसुखोशशिकुजबुध भार्गवैःसहितैः २२ शूरोद्विमातपितृकोदुष्कुलजोबहुकलत्रमित्रयुतः भव तिसुकर्माभिरतःशशिबुधकुजसौरिसंयोगे २३ विकलांगःसुकलत्रःसाहसि कोतीवमानसंपुक्तः प्राज्ञोबहुमित्रयुतःशशिकुजबुधभार्गवैःसहितैः २४

योगहोवे सो शास्त्रमें कुशल और राजा और दंडी बुद्धि वालाहोताहै ॥ २१ ॥ और जिसकेजन्ममें चंद्र मंगल बुध शुक्र कायोगहोवे सो लडाई की इच्छावाला और बहुत निद्रा वाला और नीच और कुलटाओंकास्वामी और श्रेष्ठभाग्यवाला और बंधुवोंकाद्वेषी और सुखही नहींताहै २२ और जिसकेजन्ममें चंद्र मंगल बुध शनिकायोगहोवे सो शूरवीर और दोमाता और दोपिताका होताहै और माडे कुलमें जन्मकेवी बहुतस्त्रीओं और मित्रों करकेयुक्तहोताहै और श्रेष्ठकर्मोंमें रतहोताहै २३ और जिसके जन्ममे चंद्र मंगल बुध शुक्र कायोगहोवे सो व्याकुल अंगोंवाला और श्रेष्ठस्त्रीवाला और हठकरणेवाला और बडेमानकरकेयुक्त और चतुर और बहुत मित्रोंकरकेयुक्तहोताहै २४

और जिसके जन्ममें चंद्र मंगल बृहस्पति शनि का योगहोवे सो बोलाहोताहै ॥ और धनीहोताहै और शूरवीरहोताहै और उन्मादकर्केयुक्तहोताहै और वाणीमें चतुरहोता है और स्थिरचित्त और बुद्धिमान् उदारचित्तहोताहै २५ और जिसके जन्ममें चंद्र मंगल शुक्र शनिकायोगहोवे सो कुलटास्त्रीकापतिहोताहै और प्रगल्भ होताहै और मध्य और अंत्य अवस्थामें नित्य उदासरहताहै २६ और जिसके जन्म समयमें चंद्र बुध बृहस्पति शुक्र का योगहोवे सो विद्वान् और क्रोधी और दोषितामातापितावालाहोताहै और क्रोधकर्केयुक्त और श्रेष्ठभार्यावाला होताहै और शत्रुओंकर्के रहितहोताहै २७ और जिसके जन्ममें चंद्र बुध बृहस्पति शनि कायोगहोवे सो कृतबुद्धि और पंथवालयों में श्रेष्ठ और तेजस्वी और बंधुओंकाप्यारा और बुद्धिवाला होताहै

बधिरोधनवान्छूरःसोन्मादोवाक्पटुःस्थिरप्रकृतिःमतिमानुदारचित्तोभौमेंदुशने श्चरसुरेज्यैः २५ कुलटापतिःप्रगल्भोमध्यान्तेनित्यमेवसोद्वेगः जातःपुरुषोवश्यंशशियमकुजभार्गवैर्भवति २६ विद्वान्द्विमातृपितृकःसक्रोधोधनयुतस्तथासुभगः भवतिनरोविगतारिपुर्बुधगुरुशशिभार्गवैःसहितैः २७ कृतबुद्धिर्कीर्तिरग्रस्तेजस्वीबंधुवल्लभोमतिमान् नृपसेवकोवरकविःशशिबुधजीवार्किभिःसहितैः २८ मात्रारहितःसुभगस्त्वग्दोषीभ्रमणशीलश्च बहुभाषीसत्यपरःशशिबुधभृगुसौरिभिर्युक्तैः २९ परदारगमनशीलोविशीलभार्योविधनबंधुश्च प्राज्ञोलोकद्विष्टःशशांकविबुधेज्यभृगुसौरैः ३० स्त्रीकलहरुचिर्धनवान् प्राज्ञोलोकेचशीलसम्पन्नः भवतिपुमान्विरुजतनुर्बुधेंदुगुरुभार्गवैःसहितैः ३१

और राजा का सेवक और श्रेष्ठकवि होताहै २८ और जिसके जन्ममें चंद्र बुध शुक्र शनिका योगहोवे सो मातार्के रहित और श्रेष्ठभाग्यवाला और त्वचा केदोषवाला दद्रुकोढादिदोषवाला और भ्रमण करणे वाला और बहुतकहनेवाला और सत्यकर्के युक्तहोताहै २९ और जिसके जन्म समयमें चंद्र बृहस्पति शुक्र शनिकायोगहोवे सो परस्त्रीके गमनकरणवाला और खोटेस्वभाववाली स्त्रीवाला और धन और बंधुओंकर्केरहित और चतुर और लोकोंकेद्वेषकरणेवाला होताहै ३० और जिसके जन्ममें चंद्र बुध बृहस्पति शुक्र का योगहोवे सो स्त्रीसे लडाई करणे वाला और धनी और चतुर और लोकों में श्रेष्ठस्वभाववाला और रोगकर्के रहितहोताहै ३१

श्रौर जिनके जन्ममें मंगलवुधवृहस्पति शनि कायोगहोवे सो शूरवीर श्रौर विद्यावान् श्रौर वक्ता श्रौर धन रहित श्रौर वादी श्रौर दुःखके सहारणे वाला श्रौर वुद्धि वाला होताहै ३२ श्रौर जिसके जन्ममें मंगलवुधशुक्रशनिकायोगहोताहै, सो भलवान् श्रौर पुष्ट श्रौर काठिन श्रगों वाला श्रौर युद्ध मेंवड़ा दुर्मद श्रौर प्रसिद्ध श्रौर कुत्तयों करके रमणे वाला होताहै ३३ श्रौर जिसके जन्ममें मंगल वृहस्पति शुक्रशनिकायोगहोवे सो वडे.वलवाला श्रौर धनवाला श्रौर स्त्रीमेंचंचल श्रौर हठमें प्रीति वाला श्रौर चंचल श्रार धूर्त होताहै ३४ श्रौर जिसके जन्ममें वुध वृहस्पति शुक्र शनिका योग होवे सो वुद्धि मान् शास्त्र मेंरत श्रौर काममें युक्त श्रौर विधिके जानने वाला चाकर श्रौर तीव्रसंयोगवाला होताहै ३५ इतिचतुर्ग्रहयोगप्रकरणम् ॥ श्रवपचग्रहयोगकहतेहैं जिसके जन्ममें सूर्य चंद्र मं

शूरोविद्वान्वाग्मीधनरहितःसत्यशौचसम्पन्नः वादीद्वंद्वसहिष्णुर्मतिमान्संहितैर्वुधारगुरुसौरैः ३२ स्यान्मल्लःपरिपुष्टःकठिनांगोयुद्धदुर्मदःख्यातः रमतेचसारमेयैर्वुधारयमभार्गवैःसहितैः ३३ ओजस्वीवित्तयुतःस्त्रीलोलःसाहसप्रियश्चपलः भौमगुरुशुक्रसौरैरेकस्थैर्जायतेकितवः ३४ मेधावीशास्त्ररतःकामाशक्तोविधेयभृत्यश्च वुधजीवशुक्रसौरैःसहस्थितैस्तीव्रसंयोगः ३५ इतिचतुर्ग्रहयोगप्रकरणम् दुःखीवहुप्रपंचोजायाविरहेनतापितशरीरः भवतिपुमानेकगतैरवींदुकुजजीवचंद्रसुतैः १ कर्मकरश्चपरेषांविसुहृद्विकृतोविगतसत्वः क्लीवैर्यातिचसस्थैरविन्दुकुजसोमशुक्रैश्च २ अल्पायुर्नचधनभाग्दीनोभवतिचसर्वसुखहीनः विकलत्रोसुतमित्रःसूर्यशनिवुधेंदुभूमिसुतैः ३ जात्यंधोवहुदुःखीमातृपितृभ्यांसदैवसंत्यक्तः भवतिनरोगेयरुचिःकुजेंदुगुरुभार्गवार्कैश्च ४

गलवुधवृहस्पतिकायोगहोताहै सो दुःखी श्रौर वहुतप्रपंचवालाश्रौरस्त्रीकेवियोगकरकेसंतप्तदेहवालाहोताहै १ श्रौर जिसके जन्मसमयमें सूर्य चंद्र मंगलवुधशुक्रकायोगहोवे सो परकर्मकरणेवालाश्रौर मित्रोंसेरहित श्रौर विकारकोंप्राप्त श्रौर पराक्रमसें हीनहोताहै श्रौर नपुंसकोंसे सत्वाभावकरणेवाला होताहै २ श्रौर जिसके जन्ममें सूर्य चद्र मगल वुधशनिकायोगहोताहै सो थोडी श्रायुषावाला श्रौर धनरहित श्रौर दीन श्रौर संपूर्ण सुखों करके हीन श्रौर स्त्रीपुत्रमित्रसें हीनहोताहै ३ श्रौर जिसके जन्ममें सूर्य चंद्रमगलवृहस्पति शुक्रकायोगहोवे सो जन्मताहि श्रंधाहोताहै श्रौर वहुतदुःखी होताहै श्रौर माता पिताकरकें सदात्यागकों प्राप्तहोताहै श्रौर गायन विद्याकीरुचिवाला होताहै ४

और जिसके जन्ममें सूर्य चंद्रमामंगलबृहस्पति शनिकायोगहोताहै सो युद्धकरणेमें श्रेष्ठ समर्थ वाला होताहै और प्राये धन को हारणेवाला और संतापके देने वाला और चुगल और दुष्ट होताहै ५ और जिसके जन्ममें सूर्य चंद्र मंगलशुक्रशनिका योग होवे सो मान और धन और ऐश्वर्य करके हीनहोताहै ॥ और मलीनआचारवाला और स्त्रीमें आसक्तहोताहै ॥ ६ ॥ और जिसके जन्ममें सूर्य चंद्र बुध बृहस्पति शुक्रका योग होवे सो यंत्रोंके जानने वाला और बडे ऐश्वर्य वाला और राजाकामंत्री वा दंडकानेता होताहै और प्रसिद्ध और श्रेष्ठ यशकरके युक्त होताहै ७ और जिसके जन्ममें सूर्य चंद्र बुध बृहस्पति शनिका योग होवे सो डरणेवाला और मित्रोंसे रहित और उन्मादी और ठगीकरणेमेंचतुर और उग्र और परान्न भोजनकरणेवाला होताहै ८ और जिसके जन्ममें सूर्य चंद्रबुधशुक्रशनिका योगहोवे सो दीर्घदेहवाला और रोमोंसेरहितदेहवाला और

युद्धेकुशलसमर्थःपरवित्तहरःपरोपतापीच पिशुनःखलश्चपुरुषःशनिशशिकुजजीवदिवसेशैः ॥ ५ ॥ मानार्थविभवहीनोमलिनाचारःपरांगनाभिरतः पंचभिरेकस्थैःस्याद्दिनेशशशिशुक्रशनिभौमैः ॥ ६ ॥ यंत्रज्ञोवहुविभवो नृपसचिवोदंडनायकोवास्यात् ख्यातःशुभकीर्तियुतोवुधेंदुरविजीवशुक्रैश्च ॥ ७ ॥ भीरुःप्रियसत्यक्तःसोन्मादोवंचनेसुनिपुणश्च उग्रःपरान्नभोगी वुधेंदुगुरुसूर्यरविपुत्रैः ॥ ८ ॥ दीर्घोलोमशगात्रोमंदोत्साहीसुतार्थसुखहीनः स्यात्पचभिरेकस्थैरविचद्रवुधार्किभृगुपुत्रैः ॥ ९ वाग्मींद्रजालनिरतश्चलचित्तःस्त्रीपुवल्लभोमातिमान् वहुशत्रुर्विगतयशोरवींदुगुरुशुक्रभानुसुतैः १०॥ कामीवहुतुरगनरःस्फीतःसेनापतिर्विगतशोकः राज्ञांप्रियोतिसुभगोवुधाररविजीवशुक्रैःस्यात् ११ निरुद्वेगीरोगीभुक्तोभिक्षांगृहाद्गृहगत्वा जीर्णमलीनमवासाराविवुधकुजजीवपुत्रैः १२ व्याधिभिरभिसंग्रस्तःस्थानभ्रस्तोऽतिदुःखसंततः भ्रमतिक्षुधितःसकलैःकुजार्करविपुत्रशशिभृगुजैः १३

उत्साहस रहित और पुत्र और धनसे रहित होताहै ९ और जिसके जन्ममें सूर्यचंद्रबृहस्पति शुक्रशनिका योग होवे सो वक्ता और इन्द्रजालमें रत और चलचित्त और स्त्रीका प्यारा और बुद्धिवाला और बहुशत्रुवोंवाला और यशहीन होताहै १० और जिसके जन्ममें सूर्यमंगलबुध बृहस्पति शुक्रका योग होवे सो कामी और बहुतघोडयोंवाला और प्रसिद्ध सेनाकास्वामी और शोकहीन और राजाका प्यारा और बडे श्रेष्ठ भार्यावाला होताहै ११ और जिसके जन्ममें सूर्यमंगल बुध बृहस्पति शनिका योग होवे सो निरुद्वेगवाला और रोगी और घरघरमें भिक्षाकरके अन्नभोजनकरणे वाला और पुराण मलीन वस्त्रोंवाला होताहै १२ और जिसके जन्ममें सूर्यचंद्रमंगलशुक्रशनिका योग होवे सो व्याधिपीडाकरके ग्रस्त और स्थानक दुःखकरके संतप्त और क्षुधाकरकेयुक्तभ्रमणकरनाहोताहै १३

और जिसके जन्मसमयमें सूर्य मंगल बृहस्पति शुक्रशनिका योगहोवे सो पाताल यंत्र और धातु पारेमें लेकर्के रसायनोंमें बड़ा चतुरहोताहै और रसायनों कर्के प्रसिद्ध होताहै ॥ १४ ॥ और जिसके जन्ममें सूर्य बुध बृहस्पति शुक्रशनिका योग होवे सो बहुत शास्त्र ज्ञानमें चतुर होताहै और मित्रसें प्रीतिवाला और बड़े यों की संमति वाला होताहै और धर्ममें तत्पर दयावान् होताहै १५ और जिसके जन्ममें चंद्रमंगलबुध बृहस्पति शुक्रका योगहोवे सो साधुवृत्तिवाला और पापसें रहित और विद्या और धन सुख और सत्य कर्के युक्त और बंधुयों का प्यारा और बहुतमित्रोंवालाहोताहै १६ और जिसके जन्ममें चंद्र बुधबृहस्पति शुक्रशनिकायोगहोवे सो बहुतशत्रु और मित्रोंकेपक्षवाला और प्रायेपनमें हितकरणे वाला और खोटे स्वभाववालाहोताहै १७

विलयंत्रधातुपारदरसायनेष्वतिपटुःपुमान्भवति एभिःप्रसिद्धकर्माक्षितिसुतरविजीवसितसौरैः १४ बहुशास्त्रज्ञानपटुर्मित्रहितःसंमतोगुरूणांच धर्मपरःकारुणिकःसूर्यासितशुक्रबुधजीवैः १५ साधुःकल्मषहीनोविद्याधनसौख्यसत्यसंपन्नः बंधुहितोबहुमित्रोबुधेंदुकुजजीवभृगुपुत्रैः १६ बहुशत्रुमित्रपक्षःपरार्थहितकृद्ववेद्विगतशीलः एकस्थैरतिमानीबुधेंदुगुरुशुक्ररविपुत्रैः १७ प्रेष्योमूर्खःक्लीबोमलिनाचारोतिदुर्भगोविकलः भवतिनरोधनरहितःशशिकुजगुरुशुक्ररविपुत्रैः १८ नृपमंत्रीनृपतिसमोगणनाथःसर्वलोकपूज्यश्च सैन्योभवतिनरश्चेंद्रेंदुजशुक्रशनिजीवैः १९ सतमस्कःसोन्मादोराज्ञामतिवल्लभोविगतशोकः निद्रातुरोदरिद्रःकुजगुरुबुधशुक्ररविपुत्रैः २० इतिपंचग्रहयोगप्रकरणम्

और जिसके जन्ममें चंद्रमंगल बृहस्पतिशुक्र शनिका योग होवे सो दूतवृत्तिके करणेवाला और मूर्ख और नपुंसक और मलीन आचारवाला और अत्यंत खोटे भाग्योंवाला और व्याकुल और धन हीन होताहै १८ और जिसके जन्ममें चंद्रबुधबृहस्पतिशुक्रशनिका योग होताहै सो राजाका मंत्री और राजाके समान और सेनाका स्वामी और संपूर्णलोकोंकर्के पूज्य और सेनाके युक्तहोताहै १९ और जिसके जन्ममें मंगलबुधबृहस्पतिशुक्रशनिका योग होवे सो अंधकाररूप बड़े उन्मादवाला और राजाका अत्यंतप्यारा और शोकसे रहित और निद्राकर्केआतुर औरदारिद्री होताहै २० इतिपंच ग्रहप्रकरणम्

अब छै ६ ग्रहयोगका फल कहतेहैं ॥ जिसके जन्मसमयमें सूर्य चद्रमंगल बुधबृहस्पति शुक्रकायोग होवे सो विद्या और धन और धर्ममेंरत होताहै और क्षमाकरणेवाला और बहुतबोलने वाला और श्रेष्ठबुद्धिवाला होताहै १ और जिसके जन्ममें सूर्य चंद्रमगलबुधबृहस्पतिशनिकायोग हो वे सो दाता और परकर्ममेंरत और चचलस्वभाववाला और श्रेष्टपराक्रमकर्केयुक्त और विजनदेशमें रमणेवाला होताहै २ और जिसके जन्ममें सूर्य चद्रमगलबुधशुक्रशनिकायोग होवे सो धनसंचयकर. णेवाला और श्रेष्ठभाग्योंवाला और मानवाला और शत्रुयोंकेहरणेमें प्रसिद्धऔर वन और पर्वतोंमेंरह. णेवाला होताहै ३ और जिसके जन्ममें सूर्यचद्रमंगलबृहस्पतिशुक्रशनिका योगहोवे सो श्रेष्ठ जनों, काप्यारा और वडेतीव्रक्रोधवाला और लोभी होताहै और चुगलोंसें प्रीतिकरणेवाला और अत्यत.

विद्याधनधर्मरत-क्षमीचबहुभाषकोविकृष्टमतिः एकभवनोपयातैर्बुधदुरव्यारगुरुशुक्रैः १ दातापरकर्मरतःचलस्वभावोविशुद्धसत्वसंयुक्तः रमतेविजनेदेशे रवींदुवक्रज्ञगुरुरविजैः २ संचयशीलःसुभगोमानीरिपुहारणेतिविख्यातः वन पर्वतेपुरमतेरविशशिभौमज्ञसितसौरैः ३ आर्यजननांदयितोनरोत्कटस्तीव्ररोपणोलुब्धः पिशुनप्रियोतिसुभगोरविभौमेज्यैंदुसितसौरैः ४ मंत्रीनृपस्यसुभगः क्षांतियुतोभवतिशोकपरितप्तः अकलत्रोधनरहितोरवींदुबुधजीवसितसौरैः ५ तीर्थेभ्रमतिसदायःपुत्रैर्दारैर्धनेनरहितश्च पर्वतवनोपसेवीबुधाररविजीवसितसौरैः ६ प्रायोदारिद्यदुःखोमूर्खःषट्पंचभियुतैर्विहगैः अन्योन्यदर्शनादपिफलमेवंस्कंदिलःप्राह ७ ॥ इतिषट्ग्रहयोगप्रकरणम् ॥

श्रेष्ठभाग्योंवाला होताहै ४ और जिसके जन्ममें सूर्यचंद्रमंगलबुधबृहस्पतिशुक्रशनिकायोग होताहै. सो राजाकामत्री श्रेष्ठभाग्योंवाला और क्षमाकर्केयुक्त और शोभाकर्के सतप्त और स्त्रीकर्केरहित और धनकर्के रहित होताहै ५ और जिसके जन्मसमयमें सूर्यमगलबुधबृहस्पतिशुक्रशनिकायोग होताहैसो पुत्र स्त्री और धन कर्के रहित सर्वदाकाल तीर्थोंमें भ्रमताहै और पर्वत और वनकेसेवनेवाला होताहै ६ और जिसके जन्ममें पांचग्रहोंका वा षट्ग्रहोंकायोग होताहै अथवा पाच छै ग्रह परस्परदेखते होवें सो मनुष्य बहुत दरिद्री होतेहैंऔर मूर्ख होतेहैंऔर दुःखी होतेहैंअयसेंज्योतिःशास्त्रके जाननेवालेकहतेहैं ७ ॥ इति षट्ग्रहयोगप्रकरणम् ॥

अत्र चारपांच षट्ग्रहादि योगोंकर्के प्रव्रज्यायोग कहतेहैं ॥ चतुर्ग्रहादि यो योगकहेहैं तिनमें निश्च यकर्के तपस्वीयोंका जन्म होताहै सो तिनों तपस्वीयोंके जन्मके फल अनेक प्रकारके योमुनियोंने कहेहैं सो विचित्रताकर्के मैं इसग्रंथमें कहताहा ॥ १ ॥ जिसके जन्मसमयमें सूर्यचंद्रमाशुक्रवृहस्पति मगल इहे पाचग्रह एकराशिमें स्थितहोवें वा सूर्यचद्रमाबुधमंगलइहे चार ग्रहास्थितहोवें वा सूर्यमंग लशनिबुधशुक्रइहे पांचग्रह स्थितहोवें सोमनुष्य गृहस्थ छोडके तपस्वी होताहै ॥ २ ॥ और जिसके जन्ममें मंगलचंद्रमासूर्यवृहस्पति एकराशिमें होवें और सूर्यचंद्रशनिबुधएकराशिमें होवें और सूर्यचंद्र मंगलशनिएकराशिमें होवें सोगृहस्थधर्मको त्यागकर्के संन्यासी होताहै ॥ ३ जिसके जन्मसमयमें

योगानिरुक्ताश्चतुरादिसंस्थैर्व्यासोग्रहैःकैरपितापसानां जन्मेहतेषामपरैर्मु नींद्रैःसंसेवितांस्तान्कथयामिचित्रान् १ सूर्येन्दुशुक्रेज्यमहीसुतेषु सूर्येन्दु सोमात्मजभूमिजेषु एकस्थितेषुप्रभवेत्तपस्वीसूर्यारमंदज्ञसितेषुचैवम् २ कु जेंदुसूर्येन्द्रपुरोहितैश्चतीक्ष्णांशुचंद्रार्किशशांकजैश्च सूर्येन्दुभूपुत्रशनैश्चरैः स्यादेकस्थितैःप्रव्राजितोमनुष्यः ३ आदित्यभूजार्कशशांकपुत्राभौमार्कचंद्रात्म जसूरयश्च एकर्क्षसंस्थास्तपसःस्थितानांकुर्वंतिजन्मप्रभवंनरेंद्राः ४ चंद्रार्क भौमार्किसितामहाबलाःसुरेज्यभूम्यात्मजसूर्यसौरयः ॥ कुजेंदुवागीशशनै श्चराइमेजन्मप्रदास्तेपिभवंतितापसाः ५ कुजार्किसोमात्मजदेवनंदनैःकुजा र्किचंद्रात्मजसूरिभार्गवैः ॥ रवींदुभौमासितदानवप्रियैर्भवंतिसूतौव्रतसंस्थि तानरः ६

सूर्यमंगलशनिबुधएकराशिमें और मंगलसूर्यबुधवृहस्पतिएकराशिमें स्थितहोवें सोतपस्वीजनोंमें राजाहोताहै ॥ ४ ॥ और जिसकेजन्मसमयमें चंद्रमासूर्यमंगलशनिशुक्र बडेबलकर्केयुक्त एकराशिमेंस्थि तहोवें और वृहस्पतिमंगलसूर्यशनि एकराशिमेंहोवें और मंगलचंद्रवृहस्पतिशनि एकराशिमें स्थित- होवें सोतपके करणेवाला होताहै ॥ ५ ॥ और जिसकेजन्मसमयमें मंगलसूर्यबुधवृहस्पति एकराशि में और मंगलशनिबुधवृहस्पतिशुक्र एकराशिमें स्थित और सूर्यचंद्रमंगलशनिशुक्र एकराशिमें स्थितहो वें तब व्रतमें स्थित होताहै ॥ ६

॥ और जिसके जन्मसमयमें शुक्रमंगलशनिबृहस्पति सूर्य एकराशिमेंस्थित और मंगलचंद्रबृहस्पतिबुधशनि एकराशिमें स्थित और शुक्रचंद्रबुधशनिमंगलएकराशिस्थितहोवें सो तपस्वी वनऔरपर्वतोंमें रहने वाला होताहै ७ और जिसके जन्मसमयमें चंद्र बुध मंगलबृहस्पति सूर्यएक राशिमें स्थितहोंवें और चंद्रमा सूर्य बुध शुक्र मंगल एकराशिमेंस्थितहोवें सो मनुष्यदृढव्रतके धारणेवालेमुनिहोतेहैं ८ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य चंद्र मंगल बुध बृहस्पति शुक्र एक राशिमें स्थित होवें और चंद्र मंगल शनि बुध गुरु सूर्य एकराशिमें स्थितहोवें और मंगल चंद्र सूर्य शनि शुक्र बुध एकराशिमें स्थित होवें सो मनुष्य सेनाकर्के युक्त अर्थात् जमात वाला महंत होताहै ॥ ९ ॥ और जिसके जन्ममें

सितारसूर्यात्मजजीवभास्करैःकुजेंदुदेवेज्यबुधार्कनंदनैः सितेंदुपुत्रार्किशशांकभूसुतैर्भवेत्तपस्वीवनपर्वतालयः ७ चंद्रेंदुपुत्रारसुरेज्यभास्करैःशशांकसूर्येन्दुजशुक्रभूमिजैः स्थितैरमीभिःसहितैर्नृसंभवाभवंतिहत्यामुनयोदृढव्रताः ८ रवींदुभौमेंदुजजीवभार्गवैः शशांकभौमार्किबुधेज्यभास्करैः ॥ कुजेंदुसूर्यार्किसितेन्दुसंभवैर्भवेद्बमूभिःसहितोनरोव्रती ९ सितेंदुसूर्यार्कजजीवलोहितैःसितार्किभौमार्कशशांकसोमजैः ॥ एकत्रयातैर्गगनेचरैःसदाभवंतिजातामुनयस्तपस्विनः १० कुजज्ञवागीशसितार्किभास्करैःसितार्किजीवेंदुजचंद्रभूमिजैः ॥ बलप्रधानैःसहितैर्विहंगमैर्व्रजंतिजाताःपुरुपास्तपस्विनाम् ११ रवींदुवागीशशनैश्वरैश्चशनैश्वरेंद्वर्कसितैरवश्यं ॥ रवींदुपुत्रक्षितिजेंद्रपूज्यैस्तपस्विनःस्युःफलकंदभक्ष्याः १२

शुक्र चंद्र सूर्य शनि गुरु मंगल एकराशिमें स्थित होवें और शुक्र शनि मंगल सूर्य चंद्र बुध एकराशिमें स्थित होवें सो मुनि और तपस्वी होताहै १० और जिसके जन्मसमयमें मंगल बुध बृहस्पति शुक्र शनि सूर्य एकराशिमें स्थित होवें और शुक्र शनि गुरु बुध चंद्र मंगल एकराशिमें स्थित होवें और बलकर्के युक्त होवें तब सो पुरुष तपस्वी होताहै ॥ ११ और जिसके जन्ममें सूर्य चंद्र बृहस्पती शनैश्वर एकराशिमें होतेहैं और शनि चंद्र सूर्य शुक्र एकराशिमें होतेहैं और सूर्य बुध मगल बृहस्पति एकराशिमें स्थित होतेहैं सोअवश्यकर्केफलकंदमूलभक्षणकरणेवालेतपस्वी होतेहैं॥ १२ ॥

और जिसके जन्ममें मंगल सूर्य बुध शुक्र एकराशिमें होतेहैं और मंगल चंद्र बृहस्पति बुध एकराशिमें स्थित होतेहैं सो व्रती और वृक्षोंके छिल्लोके वस्त्र धारणे वाला होताहै ॥ १३॥ और जिसके जन्मसमयमें चंद्र बुध मंगल शनि एकराशिमें स्थित होवें बुध मंगल बृहस्पति शनि एकराशिमें स्थित होवें तिसको तपस्वीयोंका नायक कर्तेहैं १४ और जिनोंके जन्मसमयमें चंद्रमा शनि शुक्र बुध वलयुक्त एकराशिमें स्थित होवें और मंगल बुध शुक्र शनि एकराशिमें स्थित होवें और शनि चंद्र सूर्य शुक्र एकराशिमें स्थित होवें सो तपस्वी फलशाक भक्षणकरणेवाले होतेहैं ॥ १५ ॥ और जिसके जन्ममें सूर्य मंगल चंद्रमा शुक्र एकराशिमें स्थित होवें और चंद्र मंगल बुध सूर्य एकराशिमें होवें और बृहस्पति शुक्र सूर्य चंद्रमा एकराशिमें स्थित होवें और शुक्र जीव बुध

वक्रार्कसोमात्मजदानवेज्यैर्भौमेंदुवागीशशशांकपुत्रैः ॥ एकर्क्षगैर्जन्मनियस्य जंतोर्भवेद्व्रतीवल्कलचीरधारी १३ शशींदुपुत्रक्षितिजार्कपुत्रावुधक्षमापुत्रसुरेज्यसौराः ॥ एकत्रगायस्यनरस्यसूतौकुर्वंतितंतापसमेवकांतम् १४ चंद्रार्किभार्गवशशांकसुतावलस्थाभौमेंदुपुत्रासितभास्करनंदनाश्च । मंदेंदुभास्करसितानि यतंयतीनांकुर्वंतिजन्मफलशाककृताशनानाम् १५ रविकुजशशिशुक्रैश्चंद्रभौमज्ञसूर्यैःगुरुसितरविचंद्रैःशुक्रजीवेंन्दुपुत्रैः । कुजवुधसितचंद्रैरेभिरेकेक्षया तैर्भवतिगिरिवनौकास्तापसःसर्ववंद्यः १६सितशशिकुजगुरुसौरैश्चेंद्रन्दुजभौमदेवगुरुशुक्रैः॥ रविकुजवुधशनिजीवैर्भवतियतिर्दुःखितोदीनः ॥ १७ ॥ कुजार्किदेवेज्यसितेंदुपुत्रैःशनीज्यसोमात्मजचंद्रभौमैः समागतैःस्युःसबलैर्यथोक्तैर्जटाधरोवल्कलचीरवासाः १८

एकराशिमें स्थित होवें और मंगल बुध शुक्र चंद्रमा एकराशिमें स्थित होवें सो तपस्वी संपूर्णोंकर्के वंदनाकों प्राप्त होताहै ॥ १६ ॥ और जिसके जन्मसमयमें शुक्र चंद्रमा मंगल बृहस्पति शनि एकराशिमें स्थित होवें और चंद्रमा बुध मंगल बृहस्पति शुक्र एकराशिमें स्थित होवें और सूर्य मंगल बुध शनि बृहस्पति एकराशिमें स्थित होवें सो संन्यासी वडेदुःखकों प्राप्त और वडादीन होताहै १७ और जिसके जन्मसमयमें मंगल शनि बृहस्पति शुक्र बुध एकराशिमें स्थित होवें और शनि बृहस्पति बुध चंद्रमा मंगल एकराशिमें स्थित होवें और वलकर्के युक्त होवें सो तपस्वी जटाके धारणे वाला और वृक्षोंके छिल्लड़ोंके वस्त्रधारणे वाला होताहै १८

श्रौरजिसके जन्मसमयमेंसूर्य बुधचंद्रमंगलबृहस्पतिशुक्रएकराशिमेंस्थितहोवेंश्रौरसूर्यचंद्रमंगलबृहस्पति शुक्र शनिएकराशिमेंस्थितहोवेंसोतपस्वीयोंकारूपधारकेवडाश्रेष्ठहोताहै १९ श्रौरजिसकेजन्मसमयमें दशमघरकास्वामी सूर्य कर्के युक्तहोवेसो संन्यासीभक्ति कर्केयुक्तहोताहैश्रौरप्रव्रज्याकेकारकग्रहवलीहोवें तववो भक्तियुक्तहोताहै श्रौर जिसके जन्मसमयमें संपूर्ण ग्रह नवमस्थानमें स्थित होवें वा चतुर्थ स्थानमें स्थित होवें सो संन्यासी ग्रहोंके बलके अनुसार होताहै २० श्रौर जिसके जन्मसमयमें दशमघरका स्वामी सूर्यकर्के युक्त होवे अथवा श्रौर ग्रहों कर्के देख्याहोवे सो याचनाकर्के दीक्षित होताहै इहे यव नाचार्यका वाक्यहै २१ श्रौर जिसके जन्मसमयमें चंद्रमा शनि के द्रेष्काणमें स्थित होवे श्रौर मंग ल सूर्य कर्के देख्या होवे सो तपस्वी होताहै अथवा मंगलके नवांशमें चंद्रमा शनिकर्के देख्याहोवे तव

भान्विदुजेन्दुकुजजीवसुरारिपूज्यैःसूर्येंदुभौमगुरुशुक्रशनैश्चरैश्च ॥ प्राप्नो त्यवश्यमिहतापसरूपमेभिरेकर्क्षगैर्गगनवासिभिरार्यतज्ञः ॥ १९ ॥ प्रव्र ज्येशेदिनकरगतेभक्तिवंतोतिमात्रं ॥ प्रव्रज्यायाःस्वबलसहितैर्वीर्यमाहुर्ग्रहें द्रैः ॥ संपूर्णैर्वानवभवनगतैःप्रच्युतिस्थैर्बहुत्वं ॥ वीर्योपेतैर्भवतिवहुभिः स्याद्बलस्यानुपूर्व्या ॥ २० ॥ प्रव्रज्यायाःस्वामीरविमुपिततनुर्निरीक्षितो वान्यैः याचितदीक्षोभवतियवनाधिपतेर्यथावाक्यम् २१ शशीदृकाणेरविजस्य संस्थितःकुजार्कदृष्टःप्रकरोतितापसं कुजांशकेवारविजेनदृष्टोनवांशतुल्यंकथयं तितंपुनः २२ जन्माधिप.सूर्यसुतेनदृष्टःशेषैरदृष्टःपुरुषस्यसूतौ श्रामीयदी क्षांकुरुतेह्यवश्यंपूर्वोक्तमत्रापिविचारणीयम् २३ जन्मपतिर्विकलांगःपश्यति सौरिंचतुष्टयेप्रबलम् यस्यसभाग्यविहीनःप्रव्रज्यांप्राप्नुयात्पुरुषः २४ गुरुहि मगुरवीणामेकपूर्वोदयस्थोगगनतलगतोवावारिजात्मालपमूर्त्तिः श्रविकलबल भाजासूर्यपुत्रेणदृष्टोजनयतिखलुजातंतापसंदुःखभाजम् २५

नवांशपतिग्रहके समान तपस्वी कहतेहैं २२ श्रौर जिसके जन्मलग्नका स्वामी शनिकर्के देख्या होवे श्रौर शेष श्रौर कोई ग्रहनहीं देखता होवे तव तिस पुरुषको श्रात्मदीक्षामें श्रवश्य युक्त कर्ताहै श्रौर पूर्वोक्त लक्षणतिसमें विचारणे योग्यहै गृहस्थ या वानप्रस्थ इत्यादि २३ श्रौर जिसके जन्मलग्नका स्वामी निर्बलहोयकर्के केंद्रमें स्थित बलवान् शनिको देखे सो पुरुष भाग्योंकर्के हीन प्रव्रज्यामें प्राप्त होताहै २४ श्रौर जिसके जन्मसमयमें बृहस्पति चंद्रमा सूर्यके मध्यमें एक ग्रहवी पूर्वोदयमें स्थित होवे श्रौर श्राकाशमें स्थित शत्रुग्रहोंकर्के रश्मि मूर्त्तिको प्राप्तहोवें श्रौर श्रल्प बलको प्राप्तहोवें श्रौर शनिकर्के देख्या होवे सो तपस्वी कोंदुःखके भोगने वाला कर्ताहै २५

और जिसके जन्मसमयमें सूर्यको शुभग्रहके नवांशमें वा अपने उच्चमें वा पंचमस्थानमें स्थित हुवेको शनि देखताहोवे वलीहोयकर्के तव सो दीक्षित भवनोंकास्वामी होताहै और चित्तकर्के दीक्षित होताहै २६ और जिसके जन्मसमयमें शुक्लपक्षमें पूर्णवली होयकर्के चंद्रमा और वलकर्केहीन लग्नेशको देखे तवतपस्वी वडादुःखी और शोककर्केयुक्त और धनकर्के संबंधियोंकर्के हीन और वडे क्लेशकर्के अन्नपानको प्राप्त होताहै २७ और जिसके जन्मसमयमें शनि शुभग्रहके नवांशमें स्थित होयकर्के चंद्रमाको देखे और तयसेंहि और ग्रहोंको देखे और चंद्रमासें लेकर्के ग्रह उच्चनवांशमें स्थित नहिं होवें तव पुरुषको दीक्षाकर्के युक्त कर्तेहैं २८ और जिसके जन्मसमयमें एकराशि में संपूर्णग्रह स्थितहोवें और लग्नकास्वामी तिनको देखता होवे तव तिसपुरुषको अवश्यमेव दीक्षा होतीहै अपसें

कुमुदगहनवंधुसौम्यभागेवलस्थंवियतिगमनशीलंस्वोच्चगेपंचमेवा यदिदिनकरपुत्रःपश्यतिप्राप्तवीर्योभवतिभुवननाथोदीक्षितःस्वांतएव २६ अतिशयवलयुक्तःशीतगुःशुक्लपक्षेवलविरहितरिक्तंप्रेक्ष्यतेलग्ननाथम् यदिभवतितपस्वीदुःखितःशोकतप्तोधनजनपरिहीनःकृच्छ्रलब्धान्नपानः २७ सौरःशुभभागस्थःपश्यतिचंद्रंग्रहांस्तथैवान्यान् तुंगांशेष्वप्रसंजनयतिदीक्षान्वितंपुरुषम् २८ एकर्क्षगतैःसर्वैर्जन्माधिपतिर्निरीक्ष्यतेयस्य दीक्षातस्यावश्यंभवतीहपुरातनैःकथितम् २९ अग्नीनांपरिचारकागिरिनदीतीराश्रमेतापसाःसूर्याराधनतत्परागणपतेर्भक्ताउमायाश्चये गायत्रींजपतांवनेनियमिनांगंगाभिषेकार्थिनांकौमारव्रतधारिणामधिपतिस्तेषांचवैभास्करः ३० वृद्धाःश्रावकभस्मधूलिधवलाःशैवेव्रतेयेस्थितावाह्योपासकृतोवनेनियमिनांभक्ताश्चनिःसंगिनः सिद्धांतेखलुसोमनान्निनिरताःकापालकानंवरास्तेषांनायकतांगतःशशिधरःशंखांवुयोनिद्युतिः ३१

पुरातन ऋषियोंने कहाहै २९ अव प्रव्रज्याके स्वामी ग्रह कहतेहैं यो तपस्वी अग्निहोत्रके करणेवाले और पर्वत नदीके कनारे आश्रमवनायकर तपस्या करतेहैं और यो सूर्यके आराधनमें तत्परहोतेहैं और यो गणेशके और पार्वतीके भक्तहैं और वनमें स्थितहोयकर्के गायत्रीका जपकर्तेहै और श्रीगंगाजीका स्नान नित्यप्रति कर्तेहैं और नैष्टिक ब्रह्मचर्यकोंधारतेहैं तिनोंका स्वामी सूर्यनारायणहै ३० और यो वृद्ध श्रावकधर्ममें स्थित हिंसादि दोषोंसें रहित और भस्मकर्के श्वेतवर्णके देह जिनके और शिवदीक्षावाले उपवासव्रतोंकेकरणेवाले और वनमें नियम धारकर्के वासकरणेवाले और संगसें रहित और सोमसिद्धांतमें रत और कपालोंके धारणेवाले और नग्नव्रतके धारणेवाले और शंख और कमलकी न्याई शोभाजिनकी अपसे तपस्वीयोंका स्वामी चंद्रमा होताहै ३१

और यो वुद्धिके आश्रयहोयकर्के देवताकी उपासना कर्तेहैं और यो शिखाके विना पांडुरवस्त्रोंकर्के युक्त और भिक्षाकेमांगणेवालेजो हैं और लालवस्त्रधारणे वाले और ईंद्रियोंकों जीतनेवाले तिनों कास्वामी मंगल होताहै ३२ और यो कपटकर्के जीविकाकरणेवाले और यो गारुडमंत्रोंकर्के दीक्षितहैं और यो मयूरतंत्रके मतमें स्थित और कचे मांसकेभोजनकरणेमें युक्त तिनोंका स्वामी वुध होताहै ३३ और जो तपस्वी एकदंडकों अथवा तीनदंडकों धारणकर्तेहैं और कषायांवर गेरीके रंगके वस्त्र धारतेहैं और वानप्रस्थ धर्ममें स्थित होतेहैं और जोगृहस्थधर्ममें यज्ञोंका नियम करणेवालेहै और जो श्रेष्ठब्रह्मचर्यमें प्राप्तहोतेहैं और जो तीर्थमें स्नानकरणेवाले हैं तिनोंका स्वामी वृहस्पतिकहाहै

उपासकावुद्धिसमाश्रयंगताःशिखांविनापांडुरभिक्षुकाश्चये सवाससोरक्तपटा जितेंद्रियाःप्रभुःसचैषांक्षितिजःप्रकीर्त्तितः ३२ आर्जीविनांकुहकिनांसमयाधिकारियेदीक्षितास्तनुभृतःखलुगारुडेच तंत्रेमयूरपिशिताशनयुक्तियुक्तास्तेषांशशांकतनयोधिपतिर्निरुक्तः ३३ एकंत्रीनथवावहंतिमुनयोदंडान्कषायांवरा वानप्रस्थमुपागताःफलपयोभक्षाश्चसंन्निक्षवः गार्हस्थ्यक्रतुसंज्ञितानियमिनःसद्ब्रह्मचर्यंगतास्तेषांदंडपतिःसुरेंद्रसचिवस्तीर्थेषुयेस्नातकाः ३४ पाशुपतयज्ञदीक्षाव्रतेषुयेनित्यमेवसंयुक्ताः वैष्णवचरकाणामपितेषांनेताप्रकीर्त्तितःशुक्रः ३५ पाषंडव्रतनिरतादिगंवराःश्वेतभिक्षवोयेच तेषामधिपतिरार्किःश्रावकलंविनःसुदुस्तापसाः ॥ ३६ ॥ प्रकथितमुनियोगेराजयोगोयदिस्यादशुभफलविपाकंसर्वमून्मील्यपश्चात् जनयतिपृथवीशंदीक्षितंसाधुशीलं प्रणतनृपशिरोभिर्घृष्टपादाव्जयुग्मम् ॥ ३७ ॥ इतिश्रीमहाराजाधिराजश्रीरणवीरसिंहाज्ञयामहेशविरचितेज्योतिर्महानिवंधजातकखंडेद्विग्रहादियोगाध्यायोद्वादशः ॥ १२ ॥

---

३४ और जो पशुपति यज्ञकी दीक्षामें स्थितहैं और नित्यप्रति व्रतोंमें संयुक्तहैं और वैष्णवचरकोंके जाननेवाले जोहैं तिनका स्वामी शुक्रकहाहै ३५ और जो पखंडव्रतमें स्थितहै और दिगंवरजो हैं नग्नतके धारणे वाले और श्रावक मतमें स्थित होनेंवाले और वडे कठिनतपके करणे वाले जो तपस्वीहै तिनका स्वामी सूर्यकापुत्र जो शनिहै सो कहाहै ३६ और कहतेहैं कहेयो मुनियोगहैं इनमें जब राजयोगहोवे तब संपूर्ण अशुभफलकों दूरकर्के पीछेसें वडे प्रतापकर्के युक्त राजा होताहै कैसाराजाहोताहै दीक्षाकर्के युक्त और साधुस्वभावकर्के युक्त और वडेवडे राजा तिसके कमलरूपीचरणोंकों अपने शिरोंकर्के नम्र होयकरस्पर्शकरतेहैं ३७ इतिश्रीजातकखंडेद्विग्रहादियोगफलाध्यायोद्वादशः १२

अब राजयोगाध्याय कहतेहैं इहे शास्त्र राजयोंका उपयोगीहै जिससें विशेषसें राजयोगोंककें राजा जन्मतेहैं तिसकारणसें राजयोगोंका चिंतनककें इसग्रंथमें कहताहां १ और जिसके जन्मसमयमें तीन अथवा चार ग्रह अपने उच्चमें वा मूलत्रिकोणमें स्थितहोवें और बलककें युक्त होवें सो राजाके वंशमें जन्माहुया राजा होताहै और जिसके जन्ममें पाचवाछे ग्रह उंच और मूलत्रिकोणमें स्थित बली होवें सो सामान्यकुलमेंवी जन्माहुया राजा होताहै और उच्चत्रिकोणमें ग्रह हीनबलहोवें तब राजा केतुल्य होताहै औरपृथ्वीके पालनेंवाला राजा होताहै और कहतेहैं जिसके जन्मसमयमें पापीग्रह

अथराजयोगाध्यायः राजोपयोगिशास्त्रंयस्मात्प्रभवोविशेपतस्तेपाम् संचिंत्यचनृयोगैस्तानेवातःप्रवक्ष्यामि १ स्वोच्चत्रिकोणभगतैर्बलसंयुतैश्चत्र्याद्यैर्नृपोभवतिभूपतिवंशजातः पंचादिभिर्जनपदेपिभवंतिसेद्धैर्हीनैःक्षितीश्वरसमोनतुभूमिपालः २ अशुभगगनवासैःस्वोच्चगैःक्रुरचेष्टंकथयतियवनेंद्रोभूपतिविक्रमोत्थम् नतुभवतिनरेंद्रोजीवशर्मोक्तपक्षेभवतिनृपतिपुण्यैरुत्कटैर्भूमिपालः ३ येष्विहभवंत्यवश्यंभूपतियोगेपुनीचकुलपुरुषाः तानग्रतःप्रवक्ष्येयथामतंशास्त्रकाराणाम् ४

उच्चमें स्थितहोवें सो राजा क्रूर स्वभाववाला और अपनेक्रमककें राजकर्त्ताहै अयसें यवनाचार्यके मतसेंकहाहै और जीवशर्मा आचार्यकेमतसेंसो राजा नहि कहाहै जिसककें क्रूरग्रहोंके उच्चहोनेंसें बली और लोकोंके सितावने वालाहोताहै और पूर्वजन्मके वडे पुण्यों ककें पृथ्वीके पालनेवाला होताहै ३ और कहतेहै जिनराजयोगोंमें जन्माहुया नीचकुलमें वी अवश्यमेव राजा होताहै सोराजयोगपूर्व कहताहै जैसें शास्त्रकारोंके मतमें कहेहैं ४

श्रीर कहतेहैं जिसके जन्मसमयमें सूर्य शनि मंगल वृहस्पति चारग्रह वा तीन ग्रहवी उच्चमें स्थित होवें तव षोडशवृद्धयवनों केमतसें राजा कहेहैं श्रीर दोग्रह वा एकग्रह उच्चमें स्थित होवेंश्रीर वृषराशिका चंद्रमा लग्नमें स्थित होवे तववी षोडशयवनोंके मतसें नीचकुलमें जन्मकी पायकेवी पृथ्वीकों एक वाडीकीन्याई पालताहै ५ श्रीर जिसके जन्मसमयमें श्रेष्टगणकानवांश जन्मलग्नमें स्थितहोवे श्रीर अथवाचद्रमावीश्रेष्ट नवांशमें स्थितहोवे श्रीर चारग्रह चंद्रमासेंरहित वलीहोवें श्रीर तिनोंकर्के चंद्रमा देख्या होवे तव नीचकुलमें जन्मावी राजा होताहै ६ श्रीर जिसके जन्म

स्वोच्चस्थैरविसौरभौमगुरुभिः सर्वैस्त्रिभिश्चैककैर्लग्नेषोडशवृद्धयावनमतेसंदर्शिताःपार्थिवाः द्वाभ्यांचैकतमोदयेस्वभवनेचंद्रेपुनःषोडशःसर्वैर्नीचकुलोद्भवोपिवसुधांपात्येकवाटीमिव ॥ ५ ॥ गणोत्तमोलग्ननवांशकोद्गमोनिशाकरश्चापिगणोत्तमेथवा चतुर्ग्रहैश्चंद्रविवर्जितैर्बलीनिरीक्षितः स्यादधमोद्भवोनृपः ॥ ६ ॥ उदयगिरिनिविष्टैर्मेषसंस्थैर्ग्रहेंद्रैः शशिरुधिरसुरेज्यैर्जायतेपार्थिवेंद्रः त्रिजलधिरसनायाःपालकोयस्यभूमेर्हतरिपुपरिवारःसर्वतःफूत्करोति ७ स्वोच्चेरवावथकुजेकियगेविलग्नेमेषोदयेचसकुजेवचसामधीशे भूयान्महीभृदिहयस्यविपक्षसैन्यंतिष्टेन्नजातुपुरतः सचिवस्ययस्य ॥ ८ ॥

समयमें मेषराशिमें स्थित चंद्रमा श्रीर मंगल श्रीर वृहस्पति उदयकों प्राप्तहोवें सो राजाधिराजहोताहै श्रीर तीनसमुद्रपर्यंत पृथ्वीके पालने वाला होताहै श्रीर जिसकी भूमिमें हतहोयेगएहै शत्रुओंके समूह श्रीर चारदिशोंमें वडे श्वासोंकोंलेतेहैं ७ श्रीर जिसके जन्मसमयमें उच्चराशिमें सूर्य स्थित होवे श्रीर अथवा मेषराशिकामंगल वृहस्पति कर्के युक्त लग्न में स्थितहोवेतिसराजाके आगें कोईवीशत्रुपक्षकीसेना स्थित नहिं होयसकीहै श्रीर तिसके मंत्रीके आगेंवी शत्रुयों कीसेना नहिं स्थितहोय सकीहै ८

और जिसके जन्मसमयमें चंद्रमा धनराशिमें स्थित होवे शुक्र और बृहस्पति कर्कयुक्त होवे और मंगल उच्चराशिमें स्थित होवे और मकरराशिके पूर्वभागमें शनि स्थित होवे और कन्यालग्नमें बुध स्थित होवे तब अवश्यनेत राजाहोताहै कैसा वीहोताहै बहुतविद्यामें कुशल श्रेष्ठ होताहै ९ और कहतेहैं जिसके जन्मसमयमें चंद्रमा कर्कराशिमें स्थित होवे और शुक्लपक्षमें जन्मलग्नमेंस्थितहोवे और सप्तमस्थानमें बुधस्थितहोवे और छठे स्थानमें सूर्यस्थितहोवे और चतुर्थस्थानमें शुक्रस्थितहोवे और बृहस्पति दशम स्थानमें स्थित होवे और मंगल और शनि तीसरे स्थानमें स्थित होवे सो राजा चंद्रमा कीन्याईं श्वेत वैरियोंको झुलावताहै और राज्यलक्ष्मीको भोगताहै १० और कहतेहैं जिसके जन्मसमयमें पूर्णचंद्रमा वृषराशीका जन्मलग्नमें स्थित होवे और कुंभराशिमें शनि स्थित होवे और सिंहराशिमें सूर्य स्थित

निशाभर्त्ताचापेभृगुतनयदेवेज्यसहितःकुजःप्राप्तःस्वोच्चंमृगमुखगतःसूर्यतनयः विलग्नेकन्यायांशिशिरकरसूनुर्यदिभवेत्तदावश्यंराजाभवतिबहुविज्ञानकुशलः९ स्वर्क्षेनक्षत्रनाथःस्फुटकरनिकरालंकृतः प्राप्तलग्ने द्यूनेसोमस्यपुत्रोयादिरिपुभवनंभास्करःसंप्रयातः पातालेदानवेज्योगुरुरपिगगनेसौरभौमौतृतीयेस्याद्भूपालोवहेद्यः शशिधवलचलच्चामरांराज्यलक्ष्मीम् १० शिशिरकिरणःस्वोच्चलग्नयथांबुनिधेः समो घटधरगतोभानोः पुत्रोमृगाधिपतौरविः अलिग्रहगतोवाचांनाथः स्फुरत्करराजितोयदिनरपतिः स्फीतश्रीकस्तदाबहुवाहनः ११ मृगमदेलग्नेकुमदवनबंधुश्चतिमिगस्तथा कन्यांमुक्त्वाबुधभवनसंस्थःकुतनयः स्थितोनार्य्यांसौरिर्धनुषिसुरमंत्रीयादिभवेत्तदाजातोभूपः सुरपतिसमावाप्तमहिमा १२ उदयतिमीनेशशिनिनरेंद्रः सकलकलाढ्यः क्षितिसुतउच्चे मृगपतिसंस्थेदशशतरश्मौघटधरगेस्यादिनकरपुत्रे १३ ॥

होवे और वृश्चिकराशिमें बृहस्पति स्थित होवे और उदयको प्राप्तहोवे और यदप्रभाकरके युक्त होवे तब राजा बडीलक्ष्मी वाला और बहुत वाहनोंकरके युक्त होताहै ११ और जिसके जन्मसमयमें मकरलग्नमें शनिस्थित होवे और चंद्रमा मीनराशिमें स्थित होवे और मिथुन राशिमें मंगलस्थित होवे और कन्या राशीमें शनि स्थित होवे और धनराशिमे बृहस्पति यद स्थित होवे तब इंद्रके तुल्य महिमा वाला राजा होताहै १२ और कहतेहै जिसके जन्मसमयमें मीनलग्नमें चंद्रमा उदयहोवे और मंगल उच्चराशिमें मकरमेंस्थित होवे और सिंहराशिमें सूर्य स्थित होवे और कुंभराशिमें शनि स्थित-होवे तब राजासंपूर्णकलाओंकरके युक्त होताहै १३

और जिसके जन्मसमयमें लग्नमेंमंगल स्थित होवे और चंद्रमाकर्के युक्त बुध सप्तमस्थानमें स्थित होवे और प्रकटकिरणों कर्के दिशोंकोंप्रकाशकरे तब राजाशत्रुयोंकर्के नहि जीत्या जाताहै और वेदार्थके जानने वाला और अनेक कारणोंकेजानने वलाहोताहै १४ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य और चंद्रमाउच्चराशिमें स्थित होवें तब राजा तैसेंही संपूर्णलोकोंके हृदयमें आनदकोंउत्पन्न कर्त्ताहै और तिसकोंस्मरणकर्केशत्रुयोंकियां स्त्रीयानिरंतरनेत्रोंसें जलधाराकों त्यागतियाहें और शोकरूप अग्निके हृदयमें दग्धहोतियाहैंऔर जिसकेजन्मसमयमें कुंभराशिमेंशुक्र और मेषराशिमें मगल और कर्कटराशि में बृहस्पतिस्थितहोवे तब राजानिश्चयकर्के अपनेयश कर्के चारदिशा कों प्रकाशकर्त्ताहै १६ और जिसके जन्मसमयमें बृहस्पतिकर्कराशिमें स्थितहोवेस्वर्णकीन्याईप्रभायुक्तहोवेऔर मेषराशिमें सूर्यस्थित

लग्नेकुजोज्ञःसशशीयदास्तेस्फुटांशुसंभारविराजिताशः राजातदाशत्रुभिरत्रधृष्येवेदार्थविद्धेतुशतानुवादी ॥ १४ ॥ करोत्युत्कृष्टोच्चेदिनकृदमृतामोदानिलयः स्थितिस्तादृग्भूपंसकलभवनानंदजननम् अपूर्वोयंस्मृत्वानयनजलसिक्तोसि सुतराम् रिपुस्त्रीशोकाग्निर्ज्वलतिहृदयेतीवसततम् ॥ १५ ॥ शुक्रोघटेकुजो मेषेस्वोच्चेदेवपुरोहितः यदिराजाभवेन्नूनंस्वयशोधौतदिङ्मुखः ॥ १६ ॥ उदयतिगुरुरुच्चेतप्तहेमप्रभाभोहरिततुरगनाथोऽव्योममध्यावगाही गविशशि वुधशुक्रायस्यसूतौनरस्यस्वभुजविजितभूमिःसर्वतःपार्थिवेंद्रः १७ धनुषिसुरेज्यःशशभृदुपेतोमृगमकरस्थःक्षितितनयश्च उदयतितुंगेसुररिपुवंद्यःशशितनयोवायदिनृपतिःस्यात् १८ चापार्धेभगवान्सहस्त्रकिरणस्तत्रैवताराधिपोलग्नेभानुसुतोथवीर्य्यसहितःस्वोच्चेथभूनंदनः यद्येवंभवतिक्षितेरधिपतिःसंश्रित्य शौर्यंभवाद्दूरादेवनमंतियस्यरिपवोदग्धाःप्रतापाग्निना ॥ १९ ॥

होवेऔर वृषराशिमें चद्रमा बुध शुक्र स्थित होवें सो राजाअपने भुजोंके बलकर्के पृथ्वीकोंजीतताहै और सर्वत्र राजाधिराज होताहै ॥ १७ ॥ और जिसके जन्मसमयमे धनराशिमें बृहस्पति चंद्रमा कर्के युक्तस्थितहोवे और मकर राशिके पूर्वभागमें मंगलस्थितहोवे और मीनराशिमें शुक्र स्थितहोवे अथवा कन्याराशिमें बुधस्थित होवे तब राजा होताहै ॥ १८ ॥ और जिसके जन्मसमयमें धनराशि के पूर्वार्धमें सूर्यचद्रमास्थित होवें और लग्नमें शनि बलकर्केयुक्त स्थितहोवे और मकरराशिमें मगल स्थितहोवे यव इसप्रकारका राजयोग जिसकों होवे सो वडेप्रतापकों प्राप्त होताहै और तिसके प्रताप रूपअग्निकर्के दग्धभयेजो शत्रु सो दूरसेंहि तिसकों वंदना कर्तेहें ॥ १९ ॥

और जिसकेजन्मसमयमेंचंद्रमासेंसतम औरषष्ठ औरअष्टमस्थानमें स्थितसंपूर्णग्रह शुभहोतेहैं और क्रूरग्र होंसेंसूर्यादि दूरस्थानमें स्थितशुभहोतेहैं ऐसे योगमें जन्मतायोराजाहै तिसकीसेनाके जो मत्तहाथीहैं तिनके मदका जो जलहै तिसकों समुद्रके कनारेयोंके वनोंमें भौरेपानकर्तेहैं २० और कहतेहै जो राजा अधियो गमेंजन्मताहै तिसकों शीघ्रजरावस्थानहिंप्राप्त होतीहै और तिसकों शत्रुयोंका भय नहिं होताहै और सौभाग्य और सुखकों भोगताहै ॥ २१ ॥ और जिसके जन्मसमयमें कन्याराशिमें उच्च कों प्राप्त बुधस्थितहोवे और मीनराशिमें चंद्रमा और शुक्रहोवें और मकरराशिमें शनि स्थितहोवे और मिथुनराशिमें शुक्र स्थितहोवे तिसकों राजयोंके मारणे वाला वडाराजाकर्तेहैं और तिसके हाथियों

द्यूनंषष्ठमथाष्टमंशिशिरगोःप्राप्ताःसमस्ताःशुभाः क्रूराणांयदिगोचरेणपतितो भान्वादयोदूरतः भूपालः प्रभवेत्सयस्यजलधेर्वेलावनांतोद्भवैःसेनामत्तकरींद्रदा नसलिलंभृंगैर्मुहुःपीयते २० नप्राप्नोतिजरामाशुनोभवत्यरिजंभयम् जातःस्या दधियोगेचनृपःसौभाग्यसौख्यभाक् ॥ २१ ॥ बुधःस्वोच्चेलग्नेतिमियुगलसं स्थौशशिभृगुमृगेमंदःसौरोजितुमग्रहगोदानवसुहृत् नृपंकुर्याद्यस्यक्षितिभृद हितध्वंसनिरतोनिरालोकोलोकश्चलितगजसंघातरजसा ॥ २२ ॥ कार्मुकेत्रि दशनायकमंत्रीभानुजोवनिजचंद्रसमेतः मेषगश्चतपनोयदिलग्नेभूपतिर्भवति सोतुलकीर्तिः ॥ २३ ॥ स्वर्क्षात्केंद्रेपुयातैर्गुरुबुधभृगुजैर्मंदभान्वारयुक्तैःस्वो च्चेचंद्रेपितिष्ठन् जनयतिनृपतिंकीर्तिशुक्लीकृतांगम् अत्युच्चेलग्नसंस्थोरविरपि भगवान्पार्थिवंक्रूरचेष्टं यातायातैःसमंताच्चतुरुदधिजलंयस्यसेनाःपिबंति ॥ २४

की धूडसें लोकालोक पर्वत व्याप्तहोताहै २२ और जिसके जन्मसमयमें धनराशिमेंबृहस्पतिस्थितहोवे शनि मंगल चंद्रमाकर्केयुक्त होवे और मेषराशिमें लग्नगतसूर्यहोवे सो राजावडेयशवाला होताहै २३ और कहतेहैं जिसके जन्मसमयमें अपनी राशीसें केंद्र १ । ४ । ७ । १० स्थानोंमें बृहस्पति और बुध और शुक्र क्रमकर्के शनि सूर्य मंगल कर्के युक्त होवें और अपने उच्चराशिमे २ चंद्रमास्थित हो वे तव वडेयशकर्के युक्त राजाहोताहै और जिसके जन्ममें परमोच्चस्थानमें सूर्य लग्नगतहोवे सो क्रूरस्व भाववाला राजा होताहै और गमनागमनकर्के चारो ओर सें समुद्रकेजलकों तिसकियां सेना पानकार्तियांहैं ॥ २४ ॥

और जिसके जन्मसमयमें जलचरराशीके नवांशमें चतुर्थस्थानमें चंद्रमा स्थित होवे और लग्नमें शुभग्रह स्ववर्गमें स्थित होवे और केंद्र १।४।७।१० स्थानोंमें पापी ग्रह स्थित न होवे. तब कला और यश करकेयुक्त राजा होताहै २५ और जिसके जन्मसमयमें पूर्णचंद्रमाको शुक्र बृहस्पतिबुध देखते होयें और लग्नकास्वामी बडे बलकरके युक्तहोवे और लग्नमें वर्गोत्तम नवांश अर्थात् लग्नराशि का नवांश होवे तबराजा होताहै २६ और जिसके जन्मसमयमें तीनग्रहोंसे लेकर वर्गोत्तममें और केंद्र १।४।७।१०। में स्थितहोवे वा शुभग्रहों करके युक्तहोवें और रूक्ष धूम्र विवर्ण देहवाले नहोवें तब राजा करतेहैं २७ और जिसके जन्मसमयमें एकग्रह भी अपने उच्चमें स्थितहोवे अथवा वर्गोत्तममें स्थित होवे और बलवान् होवे और मित्रग्रहकरके देख्याहोवे सो राजा कर्ताहै ॥ २८ ॥ और जिसके जन्मसमयमें संपूर्णग्रह शीर्षोदय ३।५।६।७।८।११ राशि

उदकचरनवांशकेसुखस्थःकमलरिपुःसकलाभिरामकीर्तिः उदयतिविहगेशुभेसुवर्गेभवतिनृपोयदिकेंद्रगानपापाः ॥ २५ ॥ आपूर्णमंडलकलाकलितशशांकंपश्यंतिशुक्रसुरपूजितसोमपुत्राः लग्नाधिपोतिबलवान्पृथिवीश्वरःस्याद्वर्गोत्तमश्चनवमःखलुचद्विलग्ने ॥ २६ ॥ वर्गोत्तमेत्रिप्रभृतिर्ग्रहेंद्राःकेंद्रस्थितावाशुभसंयुताश्च नीरूक्षधूम्रानविवर्णदेहाःकुर्वंतिराज्ञःप्रसवंग्रहेंद्राः ॥ २७ ॥ एकएवग्रहःस्वोच्चेवर्गोत्तमगतोपिवा, बलवान्मित्रसंदृष्टःकुरुतेचमहीपतिम् २८ शीर्षोदयर्क्षेषुगताःसमस्तानीचारिवर्ज्यस्वगृहेशशांकः सौम्येक्षितोन्पूनकलोविलग्नेदद्यान्महींरत्नगजाश्वपूर्णाम् २९ उपचयगृहसंस्थोजन्मपोयस्यचंद्राच्छुभगृहमथवांशंवीर्ययुक्ताश्चसौम्याः सकलबलवियुक्तायेचपापाभिधानाः सभवतिनरनाथःशक्रतुल्योबलेन ३० अत्युच्चस्थःसुरुचिरवपुःसर्वएवग्रहेंद्रोमित्रैर्दृष्टोयदिरिपुदृशांगोचरनप्रयातः कुर्यान्नूनप्रसभमरिभिर्वर्जितोगौरवाढ्यैर्नागेंद्राश्वैश्चलविचलितैर्यस्यतंपार्थिवेंद्रम् ३१

योंमें स्थित होवें और नीच और शत्रुकी राशिसे रहित होवें और चद्रमाकर्क राशिमेंस्थितहोवे और शुभग्रह करके देख्याहोवे और पूर्ण चंद्रमालग्नमें स्थित होवे सो रत्न और हाथि और घोडयोंकरके युक्त पृथ्वीको देताहै २९ और जिसके जन्मसमयमें चद्रमासेउपचय ३।६।१०।११ स्थानमें जन्मलग्नकास्वामी होवे शुभराशिमें वा शुभनवांशमें स्थित होवे और शुभग्रहबलीहोवें और पापी ग्रहबलहीन होवें सो राजाबलकरके इंद्रके तुल्य होताहै ३० और जिसके जन्मसमयमें शुभ और पापी ग्रह परमोच्चमें स्थित होवे और प्रकाश करके युक्त होवे और मित्र ग्रहोंकरके देख्याहोवे और शत्रु ग्रहो कीदृष्टिसे रहित होवे सो ग्रह राजाको बलवान् शत्रु से रहित और बडे गर्व वाले हाथियों घोडयों करके युक्त कर्ताहै ३१

और लग्नेश क्रूरग्रहकर्के युक्तहोवे तव देहकेसुखका विनाश कहतेहै और अष्टमस्थानमें लग्नेश होवे तव तैसाहि फल कर्ताहै और शुभग्रहकर्के दृष्टहोवे तवदेहके सुखका नाश नहिंकर्ताहै १२ और जिसके जन्ममें लग्नेश ६।८। १२ स्थानकेस्वामि कर्के युक्त होवे और लग्नमें स्थित होवे तव रोगी कर्ताहै और वलकर्के हीन लग्नेश केंद्र त्रिकोणमें स्थित होवे तव रोगी कर्ताहै १३ और कहतेहै जिसराशिमें लग्नेश स्थित होवे तिसका स्वामी ६।८।१२ स्थानमें स्थित होवे तव दुर्वल देहवाला होताहै और लग्नादि जिसभावका स्वामी ६।८। १२ स्थानमें स्थित होवेतव लग्नादि भावोंका नाश करणेवाला कहतेहैं १४ और लग्नेशकर्के शनिकायोगअथवा दृष्टि होवे तव ठग

लग्नेश्वरःक्रूरसमन्वितश्चेद्देहस्यसौख्यादिविनाशमाहुः ॥ तादृक्फलंनाशग तेपितस्यशुभेक्षितश्चेत्फलमन्यथास्यात् ॥ १२ ॥ दुःस्थानपेनाथयुतेवि लग्ननाथेविलग्नेसतिरोगभाक्स्यात् — वलैर्विहीनेसतिलग्ननाथेकेंद्रत्रिकोणे तनुरोगभाक्स्यात् ॥ १३ लग्नेश्वराधिष्ठितराशिनाथोदुःस्थानगोदुर्वलदेहभा क्स्यात् ॥ तत्तत्स्थलाधिष्ठितराशिनाथैर्दुःस्थैर्विलग्नादिविनाशमाहुः १४ श नेस्तुयोगात्प्रविलोकनाद्वाभीतिर्ध्रुवंवंचनचोरभूपैः ॥ राहौविलग्नेसकुजेर्कपुत्रे राहौवृहद्वीजमिहाहुरार्याः १५ लग्नेश्वरेमृत्युगतेसराहौरंध्रेसमांदौतुतथैववा च्यः ॥ लग्नेसराहौगुलिकेत्रिकोणेरध्रेततोमांदियुतेतथैव १६ लग्नेश्वरेभूमि सुतेतनुस्थेपापान्वितेपापविलोकितेवा शिलाप्रहारैर्व्रणमुत्तमांगेखड्गादिभिर्वा कथयंतितज्ज्ञाः १७

और चोर और राजाकर्केनिश्चयकरभयहोताहै और जिसकेजन्मसमयमें लग्नमें स्थितराहुहोवे औरमंगल और शनिकर्केयुक्त होवे तव अंड वृद्धिवाला कहतेहैं १५ और राहुकर्केयुक्त लग्नेश अष्टमस्थानमें स्थित होवे और गुलिककर्के युक्त होवे तववी अंडवृद्धिवाला होताहै और जिसके जन्मलग्नमें राहु होवे और गुलिक त्रिकोण ९।५ में स्थित होवे और अष्टमस्थानमें गुलिक कर्के युक्त राहु होवे तव वी अंडवृद्धिवाला होताहै १६ और पापीग्रहकर्के युक्त लग्नेश्वर मंगल लग्नमें स्थित होवे और अथवा पापीकर्के दृष्ट होवे तव शिलाके प्रहारकर्के शिरमें छिद्र कर्ताहै अथवाखड्गादि शस्त्रकर्के शिरमें घावहोताहैअपसें श्रेष्ट मुनियोंने कहाहै १७

श्रीर जिसके जन्मसमयमें लग्नका स्वामी रूक्षराशियोंमें १।५।९।२।६।१० इन्होंमें स्थितहोवे अथवा सूर्य मंगल शनिके भवनमें स्थित होवे और लग्नकास्वामी पूर्वोक्त शुष्कराशियोंमें अष्टम स्थानमें स्थितहोवे तव अत्यंत कष्टकर्केयुक्तशुष्क देहवाला होताहै १८ और जिसराशि के नवांशमें लग्नेश स्थित होवे तिसका स्वामीशुष्क १।५।९।२।६।१०। राशिमें स्थित होवे तबभी शुष्क देह होताहै और जन्मलग्न शुष्क राशिहोवे १।५।९।२।६।१० और वहु त पापग्रहोंकर्के युक्त होवे तव देह कृश होताहै ॥ १९ और जिसके जन्मलग्नमें जल चर राशि मकरका उत्तरार्द्ध और कुंभ और मीन राशि स्थित होवें और शुभग्रहोंकर्के युक्त होवें तव स्थूल देहवालाकहतेहैं और लग्नका स्वामी चंद्रमा और शुक्र वलकर्केयुक्त होवें और शुभग्रहकर्के युक्त होवें तव देह पुष्ट होताहै २० और लग्नेश ४।१०।११।१२ राशिमें स्थित होवे

लग्नेश्वरेशुष्कयुतेतथैवशुष्कग्रहाणांभवनस्थितेवा लग्नाधिपेनांशगतेतुशुष्क राशौतनौशुष्कमतीवकष्टं १८ लग्नाधिपस्यांशपराशिनाथःशुष्कर्क्षसंस्थस्त नुशुष्कमाहुः शुष्केविलग्नेवहुपापयुक्तेतत्रापिदेहस्यकृशत्वमाहुः १९ लग्ने जलर्क्षेशुभखेचरेंद्रैर्युक्तेतनुस्थूलमुदाहरंति ।लग्नाधिपेतोयखगेवलाढ्येसौम्या न्वितेचेत्तनुपुष्टिमाहुः २० लग्नाधिपेचेजलराशिसंस्थेशुभान्वितेतोयखगेन दृष्टे लग्नेशुभक्षेत्रगतेपिचैवलग्नेश्वरस्यांशपतौजलर्क्षे २१ लग्नाधिपस्यां शपराशिनाथःस्थूलग्रहःस्यात्तनुपुष्टिमाहुः ॥ लग्नेशुभर्क्षेशुभखेचरेंद्रैर्युक्तेम वेत्स्थूलमुदाहरंति २२ पापग्रहाणांचदृशाविहीनेलग्नेशुभक्षेत्रगतेपिचैवं ॥ लग्नेगुरौतेननिरीक्षितेवाजलर्क्षगेवापिजलेविलग्ने २३ सौम्यान्वितेशोभनखे चरेंद्रैर्दृष्टेत्वतिस्थूलमुदाहरंति लग्नेशनौराहुयुतेथवास्यात्पिशाचवाधांप्रवद तिसंतः २४

और शुभग्रहकर्के युक्त होवे और चद्रमा और शुक्र कर्के दृष्टहोवे और लग्नमें शुभग्रहकी राशि होवे और लग्नके नवांशका स्वामी जलचरराशियोंमें स्थित होवे तव पुष्टदेहहोताहै २१ और जिसके जन्मसमयमें लग्नेशके नवांशकास्वामी स्थूलग्रह होवे तव देहपुष्ट वाला होताहै और शुभग्रहके लग्नमें और शुभग्रहके योगमें जन्मेतो पुष्टदेहवाला होताहै ॥ २२ ॥ और शुभग्रहकी रा शि लग्नमें पाप दृष्टिसें रहित होवे तव पुष्ट देहवाला होताहै अथवा लग्नमें वृहस्पति स्थित होवेवा लग्नको देखताहोवे अथवा जलचराशिमें स्थित होवे और जलचरराशि लग्नमें स्थित होवे तव पुष्ट देहवाला होताहै २३ और जिसका जन्मलग्न शुभग्रहकर्के युक्त और शुभग्रहोंकर्के देखा होवे तिसका वडा स्थूल देह कहतेहैं और जिसके लग्नमेंशनि राहुकर्के युक्त होवे तिसको पिशाचकी पीडा होतीहै २४

और जिसके जन्मलग्नमें सूर्य मंगल करके देख्या होवे तिसकों श्वासकास क्षयी विधृति गुल्मरोग होताहै और लग्नमें मंगल बुध करके देख्या होवे तब तिसकोंमशूरिकादिरोगकरके पीडितकर्त्ताहै२५ और जिसके जन्मलग्नमें केतुस्थित होवे और बहुत पापग्रहोंकरके देख्या होवे तिसकों निश्चयकरके पिशाचपीडा और चोरपीडा होतीहै और जिसके जन्मसमयमें चरलग्नहोवे अथवालग्नेश चरराशि में स्थित होवे सो मनुष्य बडे संचार करणे वाला होताहै २६ और जो मनुष्य चरलग्नमेंस्थित चरन वांशमें जन्मताहै सो बीसंचार शील होताहै और चरलग्नमें और चरराशिमेंस्थित लग्नेशचरग्रह चद्र बुध शुक्र करके दृष्ट जिसके जन्मसमयमें होताहै सो मनुष्य विदेशमें भाग्य युत होताहै २७ और स्थिरलग्नमें और स्थिर ग्रहोंकरके दृष्ट युक्तमें जो जन्मताहै सो अपने देशमें भाग्योदयकों प्राप्त होताहै और बहुत धनकरके युक्त होताहै और शुभाशुभ दोनोंग्रहोंकरके युक्त होवे तब अनेक देशभ्र मण करणे वाला और कुमार्गी होताहै ॥ २८ ॥ और शुभ ग्रहके लग्नमें और शुभग्रहकेयोगकरके

लग्नेरविभूमिसुतेनदृष्टःश्वासक्षयीविधृतिगुल्मभाजः भौमेविलग्नेशशिसूनुदृष्टे मशूरिभिःपीडितदेहभाक्स्यात् ॥ २५ केतौविलग्नेवहुपापदृष्टेपिशाचचौरैर्भव तिध्रुवंभीः लग्नेचरेतद्भवनेश्वरेवाचरस्थितेसंचरतिप्रजातः ॥ २६ संचारशील श्चरभेविलग्नेलग्नांशकेचैवमुदाहरंति विदेशभाग्यश्चरभेविलग्नेचरेतदीशेचरखे टदृष्टे ॥ २७ स्थिरेस्वदेशेवहुभाग्ययुक्तः स्थिरैर्ग्रहैर्भूरिधनान्वितःस्यात् मिश्रै र्ग्रहैःसंयुतभाग्यकीर्तिर्नानाविदेशेप्रचरन्कुमार्गी ॥ २८ लग्नेशुभेशोभनदृष्टियुक्ते वास्यात्सुखंतन्नहिपापयोगात् दुःखीभवेत्पापवहुत्वयोगेलग्नेतुवाल्यान्मरणांत काले ॥ २९ वर्गोत्तमांशेयदिलग्ननाथेस्वोच्चांशकेवास्वसुहृद्दृकाणे शुभान्वितेवा शुभदृष्टियातिनरोभवेदामरणांतसौख्यम् ॥ ३० अथतनुचिंतायांशरीराकारव र्णाद्युच्यते कर्कीजगेतनुविधौधनवान्सुरूपोन्येलग्नगेतिविकलोतिजडश्चकृष्णे सूर्येदरिद्रइहतौलितनौनिशांधःसिंहेक्रियेसतिमिरःशशिभेक्षिणरुक्युक् ॥ ३१

और दृष्टिकरकेशुभफलहोताहै जब पापग्रहका योग होवे तब शुभ नहीं होताहै॥और बहुत पापग्रहों का योग होनेसें जन्मसें लेकरके मरणपर्यंत दुःखी होताहै २९ और जिसके जन्म समयमें वर्गोत्तम नवांशमें लग्नेश स्थित होवे अथवाउच्चांशमें स्थित होवे वा मित्रके दृष्काणमें स्थित होवे और शु भयुक्त दृष्ट होवे तब मनुष्य जन्मसे लेकरके मरणपर्यंत सुखकों प्राप्त होताहै ३० अब देहका वर्ण स्वरूप कहतेहैं ॥ जिसके जन्मसमयमें कर्कट और मेष राशिमें लग्न गत चद्रमा होवे सो धनीऔर सुदर रूपवाला होताहै और क्षीण चद्रमा लग्नगत होवे तवव्याकुल और जडस्वभाव वालाहोताहै और सूर्य लग्नमें स्थित होवे तवदरिद्री होताहै और तुलालग्नमें लग्नस्थित होवे तब रात्र्यंध दोषवा ला होताहै और सिह और मेष लग्नमें लग्नगत होवेतवमददृष्टिवालाहोताहैऔर कर्कटलग्नमेस्थितहोवे तव नेत्र रोगवालाहोताहै३१

॥ और जो जन्मलग्नके नवांशकास्वामी है और जो ग्रह संपूर्ण ग्रहोंमें बली होवे तिस
ग्रह कोन्याई मूर्ति होतीहै ॥ और सूर्यके त्रिंशांशका जो ग्रहस्वामीहै तिसकोन्याई स्वभाव-
होताहै और चंद्रमा ॥ बृहस्पति ॥ सूर्य ग्रह सत्वगुणीहैं और शुक्र ॥ बुध रजोगुणीहैं और मंगल-
शनी तमोगुणीहैं ॥ अबसूर्यादि ग्रहोंकास्वरूप कहतेहैं सूर्यथोड़े और कुंडलों वाले केशों वालाऔर
चतुरबुद्धि और सुंदररूप और चंचल और समदृष्टि और मधुपिंगलनेत्र सुंदर और शूरवीर और प्रचं-
डरूप और स्थिरस्वभाव और रक्तश्याम वर्ण और गूढचरण और पित्तप्रकृति और अस्थिसार और
बडागंभीर और चतुरस्रदेहवाला और मोटा और रक्त वस्त्र धारणे वालाहै ३३ इतिरवेः
अबचंद्रमाकास्वरूपकहतेहैं चंद्रमासौम्यस्वभाववाला और सुंदर आभाकरकेंयुक्तनेत्रोंवाला और मीठा

लग्नांशपस्यचबलाढ्यखगस्यमूर्त्तिस्त्रिंशांशपादिहरवेःप्रकृतिंचावेंद्यात् सत्वश
शीज्यरवयोथरजःसितज्ञौभौमार्कनौतमइमेददतीहजंतोः ३२ अथसूर्यादी
नांस्वरूपमाह अल्पाकुंचितमूर्द्धजःपटुमतिर्मुरूयःसुरूपश्चलोनात्युच्चोमधुपिं
गचारुनयनःशूरःप्रचंडःस्थिरः ॥ रक्तश्यामतनुर्निगूढचरणःपित्तास्थिसारो
महान्गंभीरश्चतुरस्त्रकःपृथुलकःकौसुंभवासोरविः ॥ ३३ ॥ इतिरवेः ॥ सौ
म्यःकांतिविलोचनोमधुरवाग्गौरःकृशांगोयुवा प्रांशुःसूक्ष्मनिकुंचितासितक
चःप्राज्ञोमृदुसात्विकः चारुर्वातकफात्मकःप्रियसखारक्तैकसारोघृणी स्थूलस्त्री
निरतश्चलोतिसुभगःशुक्लांबरश्चंद्रमाः ३४ इतिचंद्रस्य ह्रस्वःपिंगललोचनोदृढ
वपुर्दीप्तातिकांतिश्चलोमज्जावानरुणांबरः पटुतरःशूरश्चविस्पष्टवाक्हिंस्त्राकुंचि
तदीर्घकेशतरुणःपित्तात्मकस्तामसश्चंडःसाहसिकोरिघातकुशलःसरक्तगौरः
कुजः ॥ ३५

बोलनेवाला और गौरवर्णऔर कृशअंगोंवाला और युवा अवस्थाकरके युक्त और प्रभायुक्त और सूक्ष्मकु
टलोंवाले कालेकेशोंवाला और चतुर और कोमल और सत्वगुणी और सुंदररूप और वातकफ प्रकृ
तिवाला और मित्रकाप्यारा और रक्तसारवाला और लज्जायुक्त औरगोलदेहवाला और स्त्रीरत और चं
चल और श्रेष्ठभाग्यवाला और शुक्लवस्त्रोंवालाकहाहै ३४ अबमंगलकास्वरूप कहतेहैं मंगलछोटेदे
हवाला और पिंगलवर्णकेनेत्रोंवाला और दृढशरीर और प्रकाशवाली कांतिवाला और चंचल और म
ज्जासार और लालवस्त्रोंवाला और बडाचतुर और शूरवीर और विशेषकरकेंस्पष्टवाणीवाला और हिंसा
करणेवाला और कुंडलोंकरकेंयुक्त लंबेकेशोंवाला और कुमारअवस्थावाला और पित्तप्रकृति और तमो
गुणी और प्रचंडस्वभाववाला और हठी और शत्रुमारणेमें चतुर और रक्तगौरवर्णवालाहोताहै ३५

अबबुधकास्वरूपकहतेहै बुधलाल कोणकर्केयुक्तबडेनेत्रोंवाला और मीठाबोलनेवाला औरदूर्वाश्यामव र्णवाला और त्वचासार वाला और रजोगुणी और स्पष्टवाणीवाला और पुष्टदेहवाला और त्रिदोषप्र कृतिवाला और प्रसन्नमूर्ति और मध्यमरूप और चतुर और गोलशरीर और नाडियोंवाला देह और वेश और वाणीकर्के संपूर्णोंकोवश्यकरणेवाला और पलाशपत्रकीन्याई वस्त्रधारणेवाला होताहै ३६ अबगुरुकास्वरूपकहतेहैं बृहस्पतिथोडेपिंगले नेत्रोंवाला और श्रवणकर्के धारणाशक्तिवाला औरसिं हकी और बदलकीन्याईगंभीरवाणीवाला और स्थिरस्वभाववाला और सत्वगुणी और पवित्र और शुद्धसुवर्णकीन्याईदेहवाला और ऊंचीछातीवाला और छोटा और धर्मबुद्धिवाला और नीतिमेंचतुर और वृद्धप्रकृति और ऊंचीभूमीमेंविचरणेवाला और क्षमायुक्तऔर पीतवस्त्रोंवाला और कफप्रकृतिवा

इतिभौमस्य ॥ रक्तांतायतलोचनोमधुरवाग्दूर्वादलश्यामलस्त्वक्सारोतिरजो धिकस्फुटवचः पीनस्त्रिदोषात्मकः ॥ हृष्टोमध्यमरूपवाक्सुनिपुणोव्याप्तः शिराभिस्ततःसर्वस्यानुकरोतिवेशवचनैपालाशवासोबुधः ॥ ३६ ॥ इति बुधस्य ॥ ईषत्पिंगललोचनःश्रुतिधरःसिंहाब्दनादःस्थिरःसत्वाढ्यःशुचिशुद्ध कांचनतनुःपीनोन्नतोरस्थलः ॥ ह्रस्वोधर्ममतिर्विनीतिनिपुणोवृद्धोर्ध्वभूटः क्षमी वापीतांबरभृत्कफाधितनुकोमेदःप्रधानोगुरुः ३७ इतिगुरोः ॥ चारुदीर्घभुजःपृथूरुवदनःशुक्राधिकःक्षांतिवाक् कृष्णाकुंचितसूक्ष्मलंबकचकोदूर्वादल श्यामलः कामीवातकफाधिकोतिसुभगश्चित्रांबरोराजसोलीलाविन्मतिमान्विलासनयनःस्थूलांसदेशःसितः ३८ इतिभृगोः पिंगोनिम्नविलोचनःकृशतनुर्दीर्घःशिरालोलसः कृष्णांगःपवनात्मकोतिपिशुनःस्नाय्वान्वितोनिर्घृणः मूर्खः स्थूलनखद्विजोतिमलिनोरूक्षोशुचिस्तामसोरौद्रःक्रोधपरोजरापरमतिःकृष्णांबरोभास्करिः ३९ इतिशनेः

ला और मेद प्रधानहोताहै ॥ ३७ ॥ अबशुक्रकास्वरूपकः शुक्रश्रेष्ठलंबीभुजोंवाला बडेपट्टऔर बडेमुखवाला और वीर्य्यसार और क्षमायुक्तवाणीवाला और कालेसूक्ष्मलंबेकेशोंवाला और दूर्वाश्याम और कामी और वातकफप्रकृति और श्रेष्ठभाग्ययुक्त और चित्रवस्त्रोंवाला और रजोगुणी और लीलाकेजाननेवाला और रतिसुखकेजाननेवाला और विलासयुक्तनेत्रोंवाला और मोटेमोंढ्योंवालाहै ३८ अबशनिकास्वरूपकहतेहै शनि पिंगलवर्णकेनीचेनेत्रोंवाला और कृशदेहवाला और लंबेदेहवाला और नाडियोंकर्केयुक्त और आलसी और कालेअंगोंवाला और वायुप्रकृति और चुगल और नाडीसार और निर्लज्ज और मूर्ख और मोटेगेम और मोटेदंतोंवाला और बडामलीन और रूक्ष और अपवित्र और तमोगुणी और भयानक और क्रोधी और कालेवस्त्रोंवालाहै ३९

अब कालपुरुषके अंगविभाग कहतेहे मेषराशि शिरहै और वृष मुखहै और मिथुन दोनों बाहूहे और कर्कट हृदयहै और सिंह उदरहै और कन्या कटि देशहै और तुला बस्ति नाभीके नीचे चार अंगुल स्थानमेंहै और वृश्चिक गुदास्थानहै और धनु दोनों पदहै और मकर दोनों जानूहै और कुंभ दोनों जंघाहैं और मीनदोनों पादहैं ४० इन्होंराशियोंकों जन्मकालमें मनुष्यके अंगोंमे चिंतनकरे जिस अंगमें शुभग्रहका योग होवे सो पुष्ट होताहै और जिसमें पापी ग्रहोंका होवेयोग तिस अंगमें रोगादियों कर्के उपद्रव होताहै ॥ ४१ ॥ अब अंगोंमें व्रण चिन्हका ज्ञान वृहज्जातकसें कहतेहैं लग्नमें तीनद्रेष्काण होवेहैं प्रथमद्रेष्काणमें शिर और नेत्र और नासिका और दोनों कपोल और ठोडी और मुख इह सात ७ अंग कल्पना करे और दूसरे द्रेष्काणमें गल और मोंढे और दोनों भुजा और पास्से और हृदय और त्रिकस्थान और नाभि इह सात ७ अंगकल्पनाकरे और तीसरे द्रेष्काणमें बस्ति और लिंग गुदा और अंडकोश और पट और जानू और जघा और पाद

शीर्षमुखबाहुहृदयोदराणिकटिवस्तिगुह्यसंज्ञानि उरुजानुजंघेचरणाविति राशयोजाद्याः ४० कालनरस्यावयवाःपुरुषाणांचिंतयेत्प्रसवकाले सदसद्ग्रहसंयोगात्पुष्टाःसोपद्रवाश्चापि ॥ ४१ ॥ अथव्रणचिन्हज्ञानंवृहज्जातके कहक्श्रोत्रनसाकपोलहनवोवक्त्रंचहोरादयस्तेकठांसकबाहुपार्श्वहृदयक्रोडचनाभिस्त्विति वस्ति शिश्नगुदेततश्ववृषणावूरूततोजानुनी जंघेंघ्रीत्युभयत्रवाममुदितैर्द्रेष्काणभागैस्त्रिधा ॥ ४२ ॥ तस्मिन्पापयुते व्रणशुभयुतेदृष्टेचलक्ष्मादिशेत्स्वक्षीशस्थिरसंयुतेतुसहजःस्यादन्यथागतुकः मंदेश्मानिलजोग्निशस्त्रविपजोभौमेवुधेभूभव. सूर्येकाष्टचतुष्पदेनहिमगौशृंग्यब्जजोन्ये.शुभं ॥ ४३ ॥

इह सात अंग कल्पना करे इह एक लग्नमें तीन प्रकारकर्के अंग विभाग जानणे ॥ और उदित राशिया वामाग और अनुदित दक्षिणाग होताहै जैसें लग्नमें प्रथमद्रेष्काणहोवे तब लग्न शिर और दूसरी २ और बाहरमी राशि दक्षिण वामनेत्र तृतीये कादश दक्षिण वाम कर्ण और चतुर्थ दशम दक्षिण वाम नासापुट और पचम नवम दक्षिण वाम कपोल और पष्टाष्टम दक्षिणवाम हनू और सप्तमराशि मुख एवं द्वितीय द्रेष्काणे कठादितृतीये वस्त्यादि ४२ और तिन्होंपूर्वोक्तस्थानोंमें पापग्रहका योग दृष्टि होवे तव व्रण होताहै और शुभग्रहके योग दृष्टि कर्के तिलमसकादि लक्षण होताहै और ग्रह अपनी राशि और नवांशमें वा स्थिर राशि नवांशमें स्थित होवे तव सहित व्रण जन्मताहे और स्वक्षादिके विना आगतुक शस्त्रादियोंकर्के होताहै॥ और शनि पत्थरकर्के और वायु कर्के और मंगल अग्नि शस्त्र विषकर्के और बुध मृत्तिका कर्के और सूर्य काष्ट चतुष्पदकर्के और चंद्रमा शृंगी और शखादि कर्के व्रण कर्ताहै और गुरु शुक्र कर्के शुभ होताहै ४३

और जिसअंगमें वुध कर्केयुक्तदो तीनपापग्रहस्थितहोवें तिसअंगमें पूर्वोक्तव्रणादिअवश्यहोतेहैं और शुभग्रहोंकर्के युक्त वुध जिस अंगमें स्थित होवे तिसमें पूर्वोक्तकालागविभागराशि स्थानमें तिललक्ष्मादिहोताहै ४४ अव होराप्रदीपसें और वर्णचिन्ह विशेष कहतेहैं जन्मलग्नसें सप्तम भावका स्वामी मंगलवा शुक्रवा वृहस्पति होवे तव जातकके मस्तकमें चिन्हहोताहै इसमेंसंशय नाहिंहै ४५ और जिसके जन्मलग्नमें शुक्र वामंगल वा चंद्रमा स्थित होवे तिसकों द्वादश ॥ १२ ॥ वर्षमें

समनुपतितायस्मिन्भागेत्रयःसवुधाग्रहाभवतिनियमात्तस्याविात्तःशुभेष्वशुभेषुवा व्रणकृदशुभाःपष्ठेदेहेतनोर्भेसमाश्रितेतिलकमसककृष्टःसौम्यैर्युतश्वसलक्ष्मवान् ॥४४

| | | |
|---|---|---|
| | शिरः १ | |
| २ | दृशौ | १२ |
| ३ | कर्णौ | ११ |
| ४ | नासा | १० |
| ५ | कपोल | ९ |
| ६ | हनू | ८ |
| | मुख ७ | |

| | | |
|---|---|---|
| | कंठ १ | |
| २ | अंशक | १२ |
| ३ | भुजौ | ११ |
| ४ | पार्श्व | १० |
| ५ | वक्ष | ९ |
| ६ | क्रोड | ८ |
| | नाभिः ७ | |

| | | |
|---|---|---|
| | वस्ति १ | |
| २ | शिश्नगु | १२ |
| ३ | वृषण | ११ |
| ४ | ऊरू | १० |
| ५ | जानुनी | ९ |
| ६ | जंघे | ८ |
| | पाद ७ | |

अथान्यद्वर्णचिन्हज्ञानंहोराप्रदीपात् ॥ लग्नात्सप्तमपोभौमःशुक्रोवापिवृहस्पतिः ॥ चिन्हंमूर्ध्निस्थितंज्ञेयंजातकस्यनसंशयः ४५ यदाशुक्रोथवाभौमोलग्नस्थोपिनिशाकरः द्वादशेब्देभवेत्तस्यमस्तकेवान्हिदर्शनम् ४६ अष्टमेचयदाराहौशुक्रेवापितनुस्थिते ॥ वामकर्णेभवेच्चिन्हंतस्यलग्नाद्विनिश्चितम् ४७ जायास्थानेयदाराहौमंत्रीवापितनुस्थितः वाव्होश्चिन्हंविजानीयाज्जन्मलग्नाद्विचक्षणः ४८ त्रिषडायगतेभौमेशुक्रोवापिव्यवस्थितः वामपार्श्वेभवेच्चिन्हं भुजदेशसमीपतः ४९ द्वादशाष्टमशुक्रोपिमंत्रीचतनुसास्थितः वामेभुजेभवेच्चिन्हलग्नाच्चैवयथाक्रमम् ५०

मस्तकमें अग्निकर्के चिन्ह होताहै ॥ ४६ ॥ और अष्टमस्थानमें राहु और लग्नमें शुक्र स्थित होवे तव वामेंकर्णमें निश्चयकर्के चिन्ह होताहै ॥ ४७ ॥ और सप्तमस्थानमेंराहु और लग्नमें वृहस्पति स्थित होवे तव भुजोंमें चिन्ह होताहै ४८ और तीसरे छठे ग्यारहमें स्थानमें मंगल स्थित होवे अथवा शुक्र स्थित होवे तिसकों भुजाकेपास वामें अंगमें चिन्हहोताहै ४९ और अष्टमऔर द्वादश स्थानमेंशुक्र और लग्नमें वृहस्पति स्थितहोवेतव वामी भुजामें चिन्ह होताहै ५०

और कहतेहैं बुधशनी दोनों जन्मलग्नमें स्थित होवें और दशम स्थानमें सूर्यस्थित होवे तिसकी दक्षिणपार्श्वमें प्रकट चिन्ह होताहै ५१ और जिसको मंगल और बुध लग्नमें स्थित होवें और राहु छठे और नवम और पंचमस्थानमें स्थितहोवेतिसकेलिंगमें और गुदामेंतिलमाषादि प्रकट चिन्ह होताहै ५२ और नवम पंचममें शुक्र स्थितहोवे और बृहस्पति और बुध अष्टम स्थितहोवे और चतुर्थस्थानमें शनि स्थित होवे तव कुक्षिमें चिन्ह होताहै ५३ और दूसरे स्थानमें शुक्र और अष्टममें सूर्य और दशममें शनि राहु स्थित होवें तव नाभिमें चिन्ह होताहै ५४ और दशममें बृहस्पति और दूसरे चंद्रमा और तीसरे स्थानमें शुक्राराहुस्थित होवेंतव कटि देशमें चिन्ह होताहै ५५ और बाहरमें स्थानमें बृहस्पति और तीसरे छठे बाहरमें स्थानमे बुध और तीसरे स्थानमें शुक्र स्थित होवे तव हृदयमें चिन्ह होताहै ५६ और तीसरे शुक्र और तीसरे छठे बाहरमें स्थानमें बृह

बुधमंदौयदालग्नेकर्मगेवादिवाकरे दक्षिणेपार्श्वकेचिन्हंतस्यज्ञेयंपरिस्फुटम् ५१ कुजेसौम्येथवालग्नेराहुःषष्ठत्रिकोणगः लिंगेगुदेभवेच्चिन्हंतिलमाषादिकंस्फुटम् ५२ त्रिकोणेपिभवेच्छुक्रोजीवेसौम्येमृतिस्थिते पातालेहिस्थितेमंदेकुक्षौचिन्हंसमादिशेत् ५३ धनस्थानेयदाशुक्रेत्वष्टमेचदिवाकरे ॥ कर्मगौराहुमंदौचेन्नाभौचिन्हंसमादिशेत् ५४ कर्मगोपियदामंत्रीद्वितीयोपिनिशाकरः सहजे शुक्रराहुभ्यांकट्यांचिन्हंसमादिशेत् ५५ व्ययस्थानेयदामंत्रीबुधोपित्रिषडायगः ॥ सहजस्थोयदाशुक्रोहृदिचिन्हंसमादिशेत् ॥ ५६ ॥ सहजस्थोयदा शुक्रोमंत्रीवात्रिषडायगःधर्मस्थानेनिशानाथेगुदेगोलकमादिशेत् ॥ ५७ पातालेशुक्रराहूचकुजेमंदेतनुस्थितेगुल्फयोःपादबाहुभ्यांमत्स्यचिन्हंसमादिशेत् ५८ मृतिस्थानेनिशानाथेमंदेशुक्रेव्ययास्थिते सप्तमेबुधमंदाभ्यांबाह्वोश्चिन्हंसमादिशेत् ५९ अथतनुंप्रतिदृक्फलं ॥ सूर्यावलोकिततनौपितृपक्षवित्तोविक्रांतवक्त्रनृपसेवनकीर्तियुक्तः चंद्रेक्षितेजलविपण्ययुतःसदक्षोस्त्रीणांवशोमृदुवपुर्बहुमत्सराढ्यः ६०

स्पति और नवममें चंद्रमा जव स्थित होवे तवगुदामें गोलक होताहै ॥ ५७ ॥ और जिसके जन्मसमयमें चतुर्थस्थानमें शुक्र राहूस्थित होवें और मंगल शनीलग्नमें स्थितहोवें तव गिट्टयोंमें और पैरोंमें और भुजोंमें मत्स्यकीन्याई चिन्हहोताहै ५८ और जिसको अष्टमस्थानमें चंद्रमा स्थितहोवे और शक्रशनी वाहरमें स्थानमें स्थितहोवें और जिसको सातमें ७ स्थानमें बुधशनि होवें तिसकीभुजोंमें चिन्हहोताहै ५९ अवलग्नमेंदृष्टियोंकाफलकहतेहै जिसका जन्मलग्न सूर्यकर्के देख्याहोवे सो पिताके धनको प्राप्तहोताहै और विकरालमुखवाला और राजाकी सेवाकरणेवालाहोताहै और चंद्रमाकर्के दृष्टलग्नहोवे तव जलव्यवहारकर्केजीवनकर्ताहै अर्थात् जलस्थानोंमें समुद्रांतर्गत देशोंमें व्यापारकर्के धनकोंप्राप्तहोताहै और बडाचतुर और स्त्रीके वश्य और कोमल देहवाला और दूसरेके उत्कर्षकोंनासहारणे वाला होताहै ६०

॥ और मंगलकर्के लग्न देख्याहोवे तब युद्ध और हठमें इच्छावाला और प्रचंड होताहै ॥ और विद्याकर्के युक्त और गुरां कर्के और श्रेष्टजनों कर्के रतहोताहै ॥ और बुध कर्के लग्नदेख्या होवे तब स्नानमें चतुर और शिल्प विद्याक जाननेवाला औ कलामें चतुर और वडेधन और यशवाला होताहै ॥ ६१ ॥ और बृहस्पति कर्के लग्न देख्याहोवे तब व्रतनियमकरणेवाला और अभ्यागत और गुरुदेवब्राह्मणकोंमाननेवाला और श्रेष्टजनोंकोंमानने वाला होताहै और शुक्रकर्के लग्न दृष्ट होवे तब सौभाग्य और भोग धन सुख सुंदर रूपकर्के युक्त और वेश्यास्रीमें रत होताहै ६२ और जिसके लग्नमें शनि देखताहोवे सो भारउठाने वाला और मार्गकेच लनेवाला और रोगी और नीचवर्णकी वृद्धास्त्रिकों सेवनेवाला और सुखसें हीन और मूर्खहोताहै और जिसके लग्नकों स्वामी देखे सो वडे सुखवाला और राजाकाप्यारा और शुभग्रह लग्ने

संग्रामसाहसरुचिः क्षितिजेनचंडोविद्वान्सुधर्मनिरतोगुरुभिष्टएव ॥ स्नानेनरो निपुणधी शशिजेनशिल्पविद्याकलातिचतुरोतिधनोयशस्वी ॥ ६१ ॥ ख्यातोव्रतातिथिगुरुद्विजदेवभक्तोमान्य सतांचमनुजोगुरुदृष्टलग्ने सौभाग्य भोगधनसौख्ययुत सुरूपोवेश्यांगनापरिवृतोभृगुजेक्षितेच ॥ ६२॥ भाराध्वरोगमलकुत्सितवृद्धनारीयुक्तस्ततोगतसुख शनिनातिमूर्खः स्वामीक्षितेतिसुखवान्नृपवल्लभश्चवाच्य शुभेनचशुभोत्रखल खलेन ६३ सारावल्यां ॥ एकेनापिनदृष्टंसमस्तगुणवर्जितंनरंलग्नम् , स्वगृहेस्वभावसहितंजनयतिखलुकेवलंनित्यम् ६४ त्र्यादिग्रहसंदृष्टप्रायेणशुभार्थदलग्नम् एकेनापिशुभेनचनतु पापैर्दृश्यतेवहुभिः ६५ सर्वैर्गगनभ्रमणैर्दृष्टेलग्नेभवेन्महीपालः वलिभि समसौख्योवाविगतभयोदीर्घजीवीच ६६ लग्नेत्रयोपिगदशोकाविवर्जितानांकुर्वंतिजन्मशुभदा पृथिवीपतीनाम् पापास्तुरोगभयशोकपरिप्लुतानांजन्मप्रदाः सकललोकतिरस्कृतानाम् ६७

शहोवे तब शुभकर्मकर्ताहै और पापीग्रहहोवे तब दुष्टकर्मकर्ताहै ६३ और सारावलीमेंकहतेहैं जिसका जन्मलग्न एक ग्रहकर्केवी नहिंदेख्याहोवे सो मनुष्यसंपूर्णगुणोंसे हीन और अपने घरमें लग्नस्वामिके स्वभावके तुल्य स्वभाव वाला होताहै ॥ ६४ ॥ और तीनसें लेकर्के ग्रहजिसके लग्नकों देखें सो विशेषकर्के शुभफलका देतेहैं और एक शुभग्रहके देखनेसे यो शुभफलहोताहै सो वहुत पापग्रहोंके देखनेसें नाहिंहोताहै ६५ और जिसके लग्नकों संपूर्णग्रहवली होयकर्के देखें सो राजाहोताहै और निवलहोयके देखें तब मध्यम सुखी और चिरकाल जीताहै ६६ और जिसलग्नकों तीन शुभग्रह देखें तिसमें रोग शोक सें रहित जो राजेतिनका जन्महोताहै और जिसलग्नकों तीनपापीग्रह देखें तिसमें रोग भय शोक युक्त और संपूर्ण लोकोंकेतिरस्कारकाप्राप्त होनेंवाल्योंकाजन्महोताहै ६७

अब लग्नमे द्विग्रहयोगका फल होराप्रदीपसें कहतेहैं जिसके जन्मलग्नमें चंद्रमा और बुध दोनों स्थित होवे सो पराक्रम और बुद्धि और सुखकर्के युक्त होताहै और सुंदर और श्रेष्ठभाग्योंवाला और श्रेष्ठवाणीकर्के चतुर होताहै ॥ ६८ ॥ और जिसके लग्नमें चंद्रमा और बृहस्पतिस्थितहोवे सो बहुत पुत्र मित्र स्त्रीयों वाला और सुंदर देह वाला और संवधियोंकर्के युक्त होताहै और पुष्ट और बडी ज्ञाती वाला होताहै ॥ ६९ ॥ और जिसके लग्नमें चद्रमा और शुक्रका योग होवे सो बहुत वेश्या और स्त्रीयोंमे सक्त होताहै और श्रेष्ठअंगोंवाला और रूपकर्के युक्त होताहै और सुगंध माल्य वस्त्रोंमे प्रीतिवाला होताहै ७० और जिसके लग्नमें चद्रमा शनीका योग होवे सो भयानक रूप और दासकर्म करनेवाला और कठोर और लोभी और मानहीन और निद्रा आलस्य कर्के युक्त

अथलग्नस्थद्विग्रहयोगफलंहोराप्रदीपात् ॥ सत्त्वधीःसुखसंपन्नःकांतोतिसुभगोभवेत् ॥ वाचालोनिपुणोलग्नसंस्थयोःशशिसौम्ययोः ६८ बहुपुत्रसुहृद्दारोसुदेहोबंधुसंयुतः ॥ सुपीनपृथुवक्षःस्याल्लग्नेशशिसुरेज्ययोः ६९ ॥ बहुवेश्यांगनासक्तःकल्पांगोरूपसंमतः ॥ स्याच्चन्द्रसितयोर्लग्नेगंधमाल्यांवरप्रियः ७० रौद्रोदासःखरोलुब्धोमानवोमानवर्जितः ॥ भवेन्निद्रालसःपापोलग्नेशीतांशुमंदयोः ७१ हिंस्रोग्निकर्मकुशलोधातुवादकृतश्रमः ॥ दूतोगुह्यविहारीचविलग्नेभौमसौम्ययोः ७२ मंत्रीवाग्मीसुतैर्युक्तोलब्धकीर्तिर्महाधनः ॥ नित्योत्साहीतुधर्मिष्ठोलग्नेभौमसुरेज्ययोः ७३ द्विजदेवार्चनरतोधनीनृपतिपूजितः ॥ सुभगःपंडितःस्यात्तोलग्नेबोधनशुक्रयोः ७४ विद्यार्थवाहनैर्हीनोमलिनःपापसंयुतःअल्पायु क्षीणभाग्यश्चलग्नेचंद्रजमंदयोः ७५

और पापी होताहै ७१ और जिसके लग्नमें मंगल बुधका योग होवे सो हिंसाके करणेवाला और अग्निके कर्मोंमे चतुर और धातुवादके करणेवाला और दूतवृत्तिवाला और गुप्तव्यवहार करणेवाला होताहै ॥ ७२ ॥ और जिसके लग्नमें मंगल बृहस्पतिका योग होवे सो मंत्री और श्रेष्ठवक्ता और पुत्रों कर्केयुक्त और यशकोंप्राप्त और बडेधनकर्केयुक्त और नित्य उत्साहकर्केयुक्त और धर्मी होताहै ॥ ७३ और जिसके लग्नमें बुधशुक्रका योग होवेसो ब्राह्मण औरदेवताके पूजनमें रत और धनी और राजा कर्के पूज्य और श्रेष्ठभाग्योंवाला और पंडित और प्रसिद्ध होताहै ॥ ७४ ॥ और जिसके लग्नमें बुध शनीका योग होवे सो विद्या धन वाहनोंकर्के रहित और मलीन और पापकर्के युक्त और थोडाजिंदगीवाला और खोटेभाग्योंवाला होताहै ७५

श्रौर जिसके लग्नमें वृहस्पति श्रौर शुक्रका योगहोवे सो श्रेष्ठकर्म करणेवालाराजा श्रौरसुदरदेहवाला श्रौर राजाके वशमें जन्मनेवाला श्रौर श्रन्यकुलमेंवी राजाके तुल्यहोने वाला होताहै ७६ श्रौर जिसके लग्नमें वृहस्पति शनीका योग होवे सोमंदभाग्य श्रौर श्रालसी श्रौर दुष्ट श्रौर वियाहीन श्रौर निष्ठुर श्रौर थोडेसुखवाला श्रौर केवलधनकोंहि जाननेवाला होताहै ॥ ७७ ॥ श्रौरजिसके लग्नमें शुक्रश नीका योग होवे सो संपूर्णवर्णकी स्त्रियोंको भोगने वाला श्रौर स्त्रीके सुखवाला श्रौर धनके भोगने वाला श्रौर वहुत पुत्रों वाला श्रौर शोकसें रहित होताहै ॥ ७८ ॥ श्रवलग्नेशकेवाराभावोंमेंफलकहतेहैं फलप्रदीपग्रंथसें जिसके जन्मसमयमें लग्नकास्वामी लग्नमें स्थित होवे सो रोगरहितचिरकाल जीवनेवाला होताहै श्रौर वडेवलवाला श्रथवाराजा श्रौर पृथ्वीके ला

सत्कर्मकुशलोराजासुदेहोभूपवंशजः ॥ नृपतुल्यकुलेन्यस्मिन्विलग्नेजीवशुक्रयोः ७६ मंदोलसःखलोऽविद्वान्निष्ठुरोल्पसुखीभवेत् ॥ धनसासोविलग्नस्थसुरेज्यरविपुत्रयोः ॥ ७७ ॥ सर्वनारीभोगयुतःकांतासौख्यार्थभोगभाक् ॥ वहुपुत्रोविशोकःस्याद्विलग्नेशुक्रमंदयोः ॥ ७८ ॥ श्रथतनुस्वामिनोद्वादशभावफलंफलप्रदीपात् ॥ लग्नाधिपतिर्लग्नेनीरोगंदीर्घजीविनंकुरुते। श्रतिवलमवनीशंवाभूलाभसमन्वितंजातम् ॥ १ ॥ लग्नपतिर्धनभवनेधनवंतंविपुलजीवनंस्थूलम् स्थानप्रधानमनिशंसत्कर्मरतंनरंकुरुते २ सहजगतोलग्नपति सद्बंधुप्रवरमित्रपरिकलितम् धर्मेरतंदातारंशूरंसवलंकरोति नरम् ३ लग्नेशस्तूर्यगतोनृपप्रियप्रचुरजीवितपुरुषम् सल्लब्धपितरपित्रोर्भक्तम् वहुभोजनकुरुते ४ पंचमगोलग्नपति सुसुतंसत्यागसीश्वरस्यातम् वहुजीविनं सुकर्मनिरतंनरंतनुतेविनीतंच ५

भको प्राप्त होताहै १ श्रौर जिसकेजन्ममेंलग्नेशदूसरेभावमेंस्थितहोताहै सोधनवान् श्रौर चिरजीनेवाला श्रौर पुष्टदेहवाला श्रौर स्थानमें प्रधान श्रौर नित्यशुभकर्म करणेवाला होताहै २ श्रौर जिसके जन्ममें लग्नेश तीसरेभावमें स्थितहोताहै सो श्रेष्ठ भाई श्रौर मित्रोंकर्के युक्त होताहै श्रौर धर्ममें युक्त दाता श्रौर शूरवीर श्रौर वलयुक्त होताहै ३ श्रौर जिसकेजन्ममें लग्नेश चतुर्थभावमें स्थितहोताहै सो राजाका प्यारा श्रौर वडी श्राजीवकावाला श्रौर पितासें श्रेष्ठ लाभवाला श्रौर पिता माताका भक्त ॥ श्रौर थोडाभोजनकरणेवाला होताहै ४ श्रौर जिसके जन्ममें लग्नेश पचमभावमें स्थितहोवे सो श्रेष्ठ पुत्रवाला श्रौर त्यागी श्रौर लक्ष्मीवाला श्रौर प्रसिद्ध श्रौरवडीउपजीवकावाला श्रौरश्रेष्ठकर्ममेंरत होताहै ५

श्रीर जिसके जन्मसमयमें लग्नेश छठेभावमें स्थितहोवे सो रोग रहित श्रीर पृथ्वीके लाभवाला श्री
बली होताहै श्रीर कृपण श्रीर धनीश्रीर शत्रुयोंके नाशकरणेवाला श्रीर अपने कर्ममें चतुर कर्ताहै
। श्रीर जिसके जन्ममें लग्नेश सप्तमभावमें स्थितहोवे सो तेजस्वीश्रीर श्रेष्ठ स्वभाववाला श्रीर तिस
की स्त्रीभीश्रेष्ठस्वभाववाली श्रीर श्रेष्ठ रूपवाली होतीहै ७ श्रीर जिसको लग्नेश अष्टमभावमेंस्थित
होवे सो कृपण श्रीर धनसंग्रह करणेवाला श्रीर बडीश्रायुपावालाश्रीर क्रूरग्रहहोवे तब कटुकवाणी
वाला श्रीर शुभग्रहहोवे तब देहकर्के पुष्टहोताहै ८ श्रीर जिसको लग्नेश नवमस्थानमें स्थितहोवे त
व श्रेष्ठभाईयोंवाला श्रीर पुण्यवान् होताहै श्रीर तुल्यपराक्रमीश्रीर श्रेष्ठस्वभाववाला श्रीर धर्ममें प्रसि
द्ध श्रीर तेजस्वीहोताहै ९ श्रीर जिसके जन्ममें लग्नेश दशमभावमें स्थितहोवे सो राजासें लाभवा
ला श्रीर पंडित श्रीर श्रेष्ठस्वभाववालाहोताहै श्रीर गुरुजन श्रीर माताके पूजनमें बुद्धिवाला श्रीर

रिपुभवनेलग्नेशोनीरोगभूमिलाभिनंसबलं ॥ कृपणधनिनमरिघ्नंसुकर्मदक्षा
न्वितंकुरुते ॥ ६ ॥ प्रथमपतौसप्तमगेतेजस्वीशीलवान्भवेत्पुरुषः तद्भार्या
पिसुशीलातेजस्कलितासुरूपाच ॥ ७ ॥ लग्नपतावष्टमगेकृपणोधनसं
चक सुदीर्घायुः क्रूरखगेकटुजल्पीसौम्येवपुषाभवेत्पीनः ॥ ८ ॥ मूर्ति
पतिर्यदिनवमस्तदाभवेत्प्रवरबांधवःसुकृती समसत्त्वश्चसुशील सुकृत
स्यात सुतेजस्वी ॥ ९ ॥ प्रथमेशेदशमस्थेनृपलाभःपंडितःसुशीलश्च गुरु
मातृपूजनमतिर्नृपप्रसिद्ध पुमान्भवति १० एकादशगस्तनुपःसुजीवितसुतस
मेन्वितोविदितम् तेजस्कलनंकुरुतेबलिनपुरुषंनसीदंतम् ॥ ११ ॥
द्वादशगेमूर्तिपतौकटुवाक्वादकरोमतिमान् ॥ सहगोत्रकैर्मिलनंमतिर्विदेश
गोदत्तभुक्तनरः १२ पराशरीये ॥ देहाधिप पापयुतोष्टमस्थोव्ययारिगो
वांगसुखनिहंति ॥ सर्वत्रभावेषुचयोजनीयमेवबुधैर्भाववशात्फलंहि १३

राजाके पास प्रसिद्ध होनाहै १० श्रीरजिसके जन्ममेंलग्नेश एकादशभावमें स्थितहोवे सो श्रेष्ठजी
वकावाला श्रीर पुत्रोंकर्के युक्त श्रीर प्रसिद्धहोताहैश्रीरतेजस्वीश्रीरबलीश्रीरखेदकोनहिंप्राप्तहोताहै ११
श्रीर जिसके जन्ममें लग्नेश बाहरमें भावमें स्थित होताहै सो कठोर वाणीवाला श्रीर वादकरणे
वाला श्रीर बुद्धिमान् श्रीर सबंधियोंसें मिलनेकी इच्छावाला श्रीर विदेश गमन करणे वाला
श्रीर देकर्केश्राप खाने वाला होताहै १२ श्रीर पाराशरीमें कहतेहैं ॥ जिसके जन्मलग्नका
स्वामी पापग्रहोंकर्के युक्त अष्टम स्थानमें स्थित होवे अथवा छठे बाहरमें स्थानमें होवे सो देहकेसु
खको हतकर्त्ताहै अयसें हिं जिसभावका स्वामी ६ । ८ । १२ स्थानमें स्थित होवे तिस भावके
सुखको हतकर्त्ताहै १३

॥ और इसी प्रकारकर्के तीसरे और सप्तमें स्थानसें अष्टमेश कर्के युक्त तीसरे सप्तम भावके स्वामी ॥ ६ । ८ । १२ ॥ में होवें तब भ्राता और स्त्रीको देहका सुखनाहिं होताहै और तैसेंहिं लग्नेश मित्रके घरमेंबी बाहरमें छठे अष्टमें स्थित होवे तबबी देहका सुख नाहिं होताहै १४ और पापीग्रह लग्नेश होयकर्के लग्नमें स्थित होवे अथवा चद्रमाके लग्नमें वा नवांशमें स्थित वा केंद्र । १ । ४ । ७ । १० । में स्थित होवे तब रोगकों देताहै और त्रिकोण । ९ । ५ । और लाभ ॥ ११ ॥ स्थानमें होवे तब रोगकों दूरकर्त्ताहै १५ और जिसके जन्मसमयमें लग्नका स्वामी वा चद्रराशिका स्वामी तीसरे बाहरमें छठे स्थानमें निर्बल होयकर्के स्थित होवे वा नीच राशिमें वा अस्त वा शत्रुकी राशिमें स्थित होवे तब देहमें कृशता और रोग कर्त्ताहै ॥ १६ ॥ और कहतेहें जिसका जन्मलग्न स्वामीकर्के दृष्टहोवे सो राजा होताहै अथवा राजाका प्याराहोताहै अथ

एवंतृतीयेपिचसप्तमेपिफलंविमृश्यंकृतिभिःप्रयत्नात् ॥ तथान्ययेमित्रगृहे रिपौमृतौस्थितेविलग्नाधिपतौफलस्यात् १४ पापोविलग्नाधिपतिर्विलग्नेचन्द्रस्यलग्नेयदिवालवेस्यात् ॥ ददातिरोगंसहिकेंद्रसंस्थस्त्रिकोणलाभेयुगदंनिहंति १५ देहाधिपश्चंद्रगृहाधिपोवातृतीयरिष्फारिगतोबलःस्यात् ॥ नीचास्तगोद्वेष्यगृहस्थितोवाकार्श्यंशरीरेतिगदंकरोति १६ लग्नेस्वामीक्षितेराजातत्प्रियोवाधनीसुखी सौम्येक्षितेखिलसौख्यंपापदृष्टेत्वशोभनम् १७ सुखीलग्नेद्व्यादिदृष्टेसर्वदृष्टेनृपोभवेत् ॥ लग्नेत्रयःशुभाराजादुःखीपापत्रयाद्भवेत् १८ लग्नाधिपोतिबलवानशुभैरदृष्टःकेंद्रस्थितःशुभखगैरवलोक्यमानःमृत्युंविधूयविदधातिसदीर्घमायुःसार्द्धंगुणैर्बहुभिरूर्जितयाचलक्ष्म्या १९ ॥ इतितनुभावविचारः ॥

वा धनी और सुखी होताहै और जिसका जन्मलग्न शुभग्रहोंकर्के दृष्टहोवे सो बडे सुखकों प्राप्तहोता है और पापी ग्रहोंकर्के लग्न देख्याहोवे तब अशुभ फल होताहै १७ और जिसका जन्मलग्न दो से लेकर्के तीन चार ग्रहो कर्के देख्या होवे सो सुखी होताहै ॥ और संपूर्णग्रहोंकर्के देख्या होवे तब राजा होताहै और जिसके जन्मलग्नमें तीन शुभग्रह स्थित होवें सो राजा होताहै और जिस केलग्नमें तीन पापग्रह स्थितहोवे सो दुःखी होताहै १८ और जिसके जन्मलग्नका स्वामी बली होवे और पापग्रहोंकर्के नाहिं देख्याहोवे और केंद्र १ । ४ । ७ । १० स्थानोंमें स्थितहोवे और शुभग्रहोकर्के देख्या होवे सो लग्नेश मृत्युकों दूरकर्के बडी आयुषाकों प्राप्त कर्त्ताहै और गुण और बडी लक्ष्मीकर्के युक्त कर्त्ताहै १९ इतितनुभावविचारः ॥

अब धनभावका विचार कहतेहैं तिसमें क्याक्यापदार्थहै सो कहतेहै धन और नेत्र और मुख और वाणी और कुटुंब और भोजन इन्होंका फल क्रमकर्के धनभावसें कहाहै ॥ १ ॥ जिसके जन्मसमयमें धनभाव और लाभभाव और लग्नभाव स्वामीकर्के युक्त होवें तब बडे धनवालाहोताहै और धनका स्वामी और लाभका स्वामी दोनों एकादशमें स्थित होवें और अपने मित्र और उच्चादि राशियोंमें स्थित होवें तब बडेधनकों प्राप्त होताहै और तैसेंहि एकादश और दूसरे घरके स्वामी मित्रग्रहहोय कर्के लग्नमें होवें तब धनी होताहैऔर लग्नका स्वामी धनेश और लाभेश कर्के युक्त लग्नमें स्थित होवे तब बडे धनवाला होताहै २ और धनभावमें स्थित जो ग्रह और धनभावकों देखता जो ग्रहहै और धनकास्वामी जो है इह तीनों ग्रह अपनी दशातर्दशामें धनकाजो कारक ग्रहहै तिसके अनुसार धनलाभकों प्राप्तहोताहै ३ और जद लग्नका स्वामी धनभावमें स्थित होवे तब

अथधनभावविचारःतत्रकिंचिंतनीयमित्युक्तम् वित्तनेत्रमुखविद्यावाक्कुटुंवाशनानिच द्वितीयस्थानजन्यानिक्रमाज्ज्योतिर्विदोविदुः ॥ १ वित्तायोदयराशयःपतियुतावित्ताधिकोजायते लाभस्थौधनलाभपौनिजसुहृत्तुंगादिकौचेत्तथातद्वल्लाभधनाधिपौतनुगतावन्योन्यमिष्टग्रहौ लग्नेशंधनलाभराशिपयुतेलग्नेवहुद्रव्यवान् २ धनोपयातःप्रथमोथदर्शीग्रहोद्वितीयोधनपस्तृतीयः तत्पाकभुक्तौधनलाभमेतिक्रमेणतत्कारकवर्गमूलात् ३ धनस्थयदिलग्नेशेनिधिमान्वलसंयुते दुर्वलेपापसंयुक्तेवचनादिफलंवदेत् ४ वित्ताधीशेसोदरेशेनयुक्तेलग्नस्थेचभ्रातृवित्तसमेति मातृस्थानस्वामिनामातृवित्तंयद्भावेशेनान्वितंतद्धनंस्यात् ॥ ५ ॥ वित्ताधीशेलग्नगेलग्ननाथेवित्तस्थानेयत्नतोवित्तमेति यद्भावस्थौलग्नवित्तेश्वरौचेत्तन्मूलात्तुद्रव्यलाभंनराणाम् ॥ ६ ॥

निधिकों प्राप्त होताहै और वलहीन और पापयुक्त होवे तब निधिका नाशचौरादियोंकर्के होताहै ४ और जिसकें जन्मसमयमें दूसरे घरका स्वामी तीसरे घरके स्वामीके साथ लग्नमें स्थित होवे तब भ्राताके धनकोंप्राप्त होताहै औरचतुर्थभावके स्वामीके साथलग्नमें स्थितहोवे तब माताके धनकों प्राप्त होताहै और धनेश जिसभावके स्वामीके साथमिलकर्के लग्नमें स्थितहोवे तिसके धनकों प्राप्तहोताहै ५ और धनेश लग्नमे और लग्नेश धनभावमें स्थित होवें तब यत्नसें धनकों प्राप्त होताहै और जिस भावमें लग्न और धनके स्वामी स्थित होवें तिसकें संबंधसें धनका लाभ होताहै ६

श्रौरचंद्रमादूसरेघरमें स्थित शुक्रकर्के देख्या होवे तब धनकों देताहै श्रौरदूसरेभावमेंबुधस्थितहोवेश्रौर शुभग्रहकर्के देख्या होवे तब धनी होताहै ७ श्रौर जिसभावमें धनेश्वरस्थित होवे तिसभावकीवृद्धि होतीहै श्रौर तिस भावकें संबंधसें धनलाभ होताहै श्रौर तिसभावका स्वामी वक्रगतिमें होवे तब च्यार श्रौर सें धनकी सिद्धि होतीहै ८ श्रौर दूसरे भावका स्वामी एकादशमें स्थित होवे श्रौर एकादशकास्वामी दूसरे जाहरमें स्थानमेंस्थित होवे अथवा सो दोनों केंद्र १ ४ । ७ । १० । स्थानमें स्थित होवें तब धनकर्केयुक्त श्रौर प्रसिद्धताकों प्राप्त होताहै ९ श्रौर जिसके जन्मकालमें दूसरे घरका स्वामी छठे बाहरमें स्थानमें स्थित होवेश्रथवा बाहरमें घरकास्वामी दूसरे स्थानमें होवे श्रौर जाहरमें घरकास्वामी छठे अष्टम स्थानमें स्थित होवे वा बाहरमें होवे तब धनका नाशहोताहै १० श्रौर बाहरमें स्थानमें वृहस्पति स्थित होवे श्रौर दूसरे घरका स्वामी बलहीन होवे श्रौर लग्नकों शुभग्रह नहि

चंद्रःकुटुंबभवनेशुक्रेणनिरीक्षितःप्रदाताच सौम्येशुभसंदृष्टेसएवधनवान्सदाज्ञेयः ७ अर्थाधीशोयत्रसंस्थोनराणांतस्मिन्कालेतत्रच्चाद्विविशेषात्तद्भावेचद्रव्यलाभंकरोतिवक्रेसौचेद्दिक्षुसर्वार्थसिद्धिः ८ धनेशेलाभसंयुक्तेलाभेशे धनलाभगे तावुभौकेंद्रगौवापिधनमान्स्यातिमान्भवेत् ९ धनेशे व्ययषष्ठस्थेव्ययेशेवित्तगेथवा लाभेशेरिपुरंध्रस्थेव्ययेवाधननाशनम् १० व्ययभावगतेजीवेवित्तेशेवलवर्जिते शुभैरनीक्षितेलग्नेवित्तनाशंवदेद्बुधः११ लग्नेशेधनराशिस्थेधनेशेलाभराशिगे लाभेशेवाविलग्नस्थेनिध्यादिधनमाप्नुयात् ॥ १२ लग्नायधनभाग्येशाःपरमोच्चांशसंयुताःवैशेपिकांशगावापितदा कोटीश्वरोभवेत् १३ दिनेश्वरकरछन्नेधनेशेनीचराशिगेपापषष्ठ्यंशसंयुक्तेऋणग्रस्तोभवेन्नरः१४ लग्नेश्वरेणसहितेयदिवित्तनाथेदुःस्थेक्षिनाशनमथास्फुजिदिंदुयुक्ते नेत्रेश्वरेतनुगतेयदिनैशिकांधःस्वोच्चेस्वहृद्गृहगतेनतथाविधंनरः १५

देखता होवे तब धननाश होताहै ११ श्रौर लग्नेश दूसरे स्थानमें स्थित होवे श्रौर दूसरे घरका स्वामी लाभ ११ में स्थित होवे अथवा लाभेश लग्नमें स्थित होवे तब निधिसें लेकर्के धनकों प्राप्त होताहै १२ श्रौर लग्न श्रौर एकादश श्रौर दूसरे श्रौर नवम भावके स्वामी परम उच्च नवांशमें स्थित होवें अथवा वैशेपिकांशमें स्थित होवें तब कोटिसंज्ञा धनका स्वामी होताहै १३ श्रौर जिसके जन्ममें दूसरे भावका स्वामी सूर्यकी किरणों कर्के श्राच्छादित होवे श्रौर नीच राशिमें स्थित होवे श्रौर पाप षष्ट्यंशमें युक्तहोवे तब ऋणकर्के ग्रस्त होताहै १४ श्रौर जिसके जन्मकालमें लग्नेशकर्के युक्त दूसरे स्थानका स्वामीदुः ६८ १२ स्थानमें स्थित होवे तब नेत्र नाशहोताहै अथवा शुक्र चंद्रमाकर्के युक्त दूसरे घरका स्वामी लग्नमें स्थित होवे तब रात्र्यंध दोषकों प्राप्तहोताहै श्रौर उच्च श्रौर मित्रक्षेत्रमें स्थित होवे तब दोपनहि कर्ताहै १५

श्रौर जिसके जन्मकालमें लग्न श्रौर दूसरे श्रौर सप्तम श्रौरनवम श्रौर पंचमके
स्वामी छठे श्राठमें वाहरमें स्थानमें स्थित होवें श्रौर शुक्रका लग्नमें संवंध होवे तव
नेत्रोंकर्के हीन होताहै १६ श्रौर सर्वार्थचिंतामणीमें कहतेहैं जिसके जन्ममें सूर्य श्रौर शुक्र लग्नेश
कर्के युक्त दूसरे भावका स्वामी छठे श्राठमें वाहरमें स्थानमें होवे सो जन्मांध होताहै श्रौर जिसके
जन्ममें वाहरमें स्थानमें मंगलके साथ दूसरे भावका स्वामी होवे तव वामें नेत्रसें काणा होताहैश्रौर
शनिके साथ होवे तव दक्षिण नेत्रसें काणा होताहै १७ श्रौर जिसकेजन्मलग्नमें सूर्य चंद्रमा दोनों
स्थित होवें श्रौर शनि श्रौर मंगल कर्के दृष्ट होवें तव नेत्रोंका नाश कर्तेहैं श्रौर शुभाशुभ ग्रहोंकर्के
देखे होवें तव चिपटे नेत्रोंवाला होताहै श्रौर केवल शुभग्रहोंकर्केयुक्त श्रौर दृष्ट होवें तव नेत्रोंमें दो
पनाहि कर्तेहैं १८ श्रौर दूसरे घरकास्वामी पापग्रहकर्के युक्त दूसरे भावमें स्थित होवे श्रौर शुभग्रह

विलग्नवित्तास्ततपःसुतेशारिपुव्ययछिद्रगृहोपयाताः विलग्नसंवंधकरःसितश्चे
द्विलोचनाभावमुपैतिजातः १६ सर्वार्थचिंतामणौ भान्वछलग्नपतिभिःसहि
तेतदीशेजात्यंधकोभवतिरंध्रव्रणांत्यगेपि रिःफेधरासुतगतेनयनंहिवामंनाशं
तदाव्रजतिसूर्यसुतेतदन्यत् १७ इंद्वर्कसंयुक्तहरौविलग्नेशन्यारदृष्टेक्षिवि
नाशमाहुः शुभाशुभैर्वुद्बुदलोचनःस्याच्छुभैर्नदोषःसहितेक्षणाभ्याम् १८ नि
मीलिताक्षस्तुधनेसपापेतदीश्वरेशोभनदृष्टियुक्ते लग्नाधिपेपापखगेनयुक्तेवला
न्वितेकारककखेचरेंद्रे १९ नेत्रेशुभेतद्भवनेश्वरेवासौम्यान्वितेकारकखेचरेंद्रेलग्ने
श्वरेणापियुतेथदृष्टेविशालदृष्टिःसनरोविशेषात्२० जातोसौसुमुखःशुभेधनगतेतुं
गादिवर्गान्विते तद्भावेयदिसौम्यवर्गसहितेवाक्सिद्धिमेतिध्रुवम् आज्यस्पर्शमुपैति
वित्तगृहगेभौमेदिनेशेक्षिते जातःकोद्रवमुख्यभुक्धनगतेराहौचपापेक्षिते २१

कर्के देख्या होवे श्रौर लग्नेश पापग्रहकर्के युक्त होवे श्रौर कारक ग्रह
वली होवे तव निमीलिताक्षि होताहै १९ श्रौर धनभावमें शुभग्रह होवे श्रौर धनका स्वा
मी शुभग्रहकर्केयुक्त होवे श्रौर धनकाकारक शुभयुक्तहोवे वा दृष्ट होवे तवहच्छेनेत्रोंवालाविशेषकर्के
होताहै२० श्रौर जिसके जन्मसमयमें उच्चादिवर्गमें स्थितधनभावमेंशुभग्रहहोवे सो श्रेष्टमुखवालाहोताहै
श्रौरधनभावमें शुभग्रहके वर्गमेंशुभग्रह स्थित होवे तववाक्सिद्धिकों प्राप्तहोताहैश्रौरधनस्थानमेंमंगल
सूर्यकर्के देख्या होवेतव घृतकर्के दग्ध होताहै श्रौर धनभावमें पापग्रहकर्के दृष्ट राहु स्थित होवे तव
कोद्रेसें लेकर्केमाढेअन्नकाभक्षणकर्ताहै २१

औरजिसकेलग्नमेंऔरदूसरेऔरअष्टमस्थानमेंसूर्यस्थितमंगलकरकेयापापग्रहकरकेदेख्याहोवेसोघृतसंयोगकरकेअग्निसेंजलताहैऔरककफोटयोंकरकेपीडितहोताहै २२ औरजिसकेदूसरेभावमेंपापग्रहहोवेऔरपापीग्रहकरकेदृष्टहोवेसोदुर्मुखहोताहैऔरदूसरेभावकास्वामीगुलिककरके युक्तहोवेतवक्रोधीमुखवालाहोताहै २३ और दूसरेघरका स्वामीकेंद्र १ । ४ । ७ । १० स्थानमें स्थित होवे तब शोभाकरके युक्त प्रफुल्लित मुखवाला होताहै और अपने उच्च और मित्रकेवर्गमेंस्थित होवेऔर शुभग्रहकरके दृष्टहोवेतव श्रेष्ठ मुखवाला होताहै २४ औरजिसकेजन्मसमयमें दूसरेभावका स्वामी राहुकरके युक्त दुःस्थानमें ६ । ८ । १२ और जिस राशिमेंराहु स्थित होवे तिसके स्वामी करके युक्त होवे तव तिसकी दशांतर्दशामे दंतरोग होताहै और तिसमें बुधकीअंतर्दशाहोवे तब जिव्हामें रोग होताहै २५ और जिसके जन्मसमयमेंदूसरेतीसरे घरकेस्वामीराहुकरके युक्त होवेसो गलरोगकरके बडे कष्टको प्राप्त होताहै और दूसरे भावमें सूर्यचंद्रमा स्थित होवें तब दरिद्रको देतेहैं और मंगलशनिदोनोंस्थित होवें तवकष्टकरतेहैं २६ औरदूसरेभावकास्वामीबृहस्पतिकरके युक्त अष्टम भावमें स्थित होवे तवमूकजल्हा होताहैऔर संपूर्णस्थानोंमें जो ग्रह स्वक्षेत्र औरउच्चराशिमें स्थित

लग्नार्थाष्टमस्थेर्केभौमेवान्यतरेक्षितेआज्यस्पर्शाग्निभीतिर्वासंभवंतिमसूरिकाः२२
पापैर्युतेमुखस्थानेदुर्मुखःपापवीक्षिते क्रोधाननोनरःपापीतद्दीशेगुलिकान्विते२३
प्रफुल्लवदनःश्रीमान्केंद्रेमुखपतौयदा स्वोच्चस्वमित्रवर्गस्थेसुमुखःशुभवीक्षिते२४
वाग्भावेशेराहुयुक्तेचदुःस्थेराव्हाक्रांतस्थाननाथान्वितेच पाकेभुक्तौतस्यदंतामयः
स्यात्जिव्हारोगंतारकासूनुभुक्तौ२५राहुद्वितीयगृहपौसहजेशयुक्तौजातःसमेति
गलरोगमतीवकष्टम् दारिद्यदौरविशशीधनराशियातौभौमार्कजौसकलरोग
करौभवेताम् २६ वाग्भावेशेगुरुयुतेनाशस्थेमूकतामियात् दोपकृन्नतुसर्वत्र
स्वोच्चस्वर्क्षगतोग्रहः २७ वागीशवुधजीवेपुनिर्विद्योनाशगेपुच केंद्रेतेपुत्रिको
णेवास्वक्षेवाविद्ययान्वितः २८ वागीशस्थांशकेसौम्यस्वोच्चेवाशुभवीक्षिते
पारावतांशकेवापिवाग्मीपटुनरोभवेत्२९केंद्रत्रिकोणगेजीवेशुक्रेस्वोच्चगतेयदि
वाग्भावगेदुपुत्रेवागणितज्ञोभवेन्नरः३० गणितज्ञोभवेज्जातोवाग्भावेभूमिनंदने
ससौम्येबुधसदृष्टेकेंद्रेवाभूमिनंदने ३१ ॥

होताहैसोदोषनहिकरताहै२७ औरवृहस्पति औरवुधऔरदूसरेभावका स्वामीअष्टमस्थानमेंस्थित होवे तब विद्याहीन करतेहैं और केंद्र १ । ४ । ७ । १० त्रिकोण ९ ५ स्थानमें होवेंतव विद्याकरके युक्तहोताहै २८ और दूसरे भावका स्वामी शुभग्रहके वा उच्चके नवांशमें स्थित शुभग्रहकरके देखाहोवेअथवा पारावतांशमें स्थितहोवे तब श्रेष्ठ वाणीवाला और वडा चतुर होताहै २९ और केंद्रत्रिकोण १ । ४ । ७ । १० ९ ५ स्थानमेंवृहस्पति स्थितहोवेऔर उच्च नवांशमें शुक्र होवेअथवा दूसरे भावमें वुधहोवेतवगणितविद्याकेजाननेवालाहोताहै ३० और दूसरे भावमेमंगल स्थित होवे अथवाशुभग्रह करकेयुक्तऔरवुधकरकेदृष्टकेंद्र १ ४ ७ १० स्थानोंमेमंगलस्थितहोवेतवगणितकेजाननेवालाहोताहै ३१

श्रौर जिसकेजन्मसमयमेंदूसरेभावकास्वामी श्रौर सूर्य श्रौर मंगलवृहस्पतिकर्केश्रौर शुक्रकर्केदेखेहोवें अथवापारावतांशमेंस्थितहोवेंतवन्यायशास्त्रमेंतत्परहोताहै ३२ श्रौर वृहस्पतिश्रौरदूसरेघरकास्वामीसंपूर्णवलकर्केयुक्तहोवेंश्रौर सूर्यशुक्र कर्केदेखेहोवेंतवशब्दशास्त्रकेजाननेवाला होताहै ३३ श्रौर जिसके जन्मसमयमें केंद्र १।४।७।१० कोण ९।५ स्थानमेंवृहस्पतिस्थितहोवेसोवेदांतकेजाननेवाला होताहै श्रौर पारावतांशमेंशनिस्थितहोवे श्रौर वुधशुक्रकर्केदेख्याहोवेतव वेदांतशास्त्रकोजाननेवालाहोताहै ॥ ३४ ॥ श्रौर जिसकेजन्मसमयमेंवृहस्पति केंद्र ॥ १ । ४ । ७ । १० ॥ स्थानमेंस्थितहोवे श्रौर शुक्र सिंहासनांशमें दूसरे भावके नवांशकापति वुध गोपुरांशमें स्थितहोवे तव छेशास्त्रके जानने वाला होताहै ॥ ३५ ॥ श्रौर जिसके जन्मकालमें सप्तम श्रौर धनभावके

वाग्भावपेरवौभौमेगुरुशुक्रानिरीक्षिते पारावतांशकेवापितर्कयुक्तिपरायणः३२ संपूर्णवलसंयुक्तेगुरौतद्भवनेश्वरे दिनेशभृगुसंदृष्टेशाब्दिकोयंभवेन्नरः ३३ वेदांतपरिशीलःस्यात्केंद्रकोणेगुरौयदि वुधेनभृगुणादृष्टेशनौपारावतांशके ३४ षट्शास्त्रवल्लभःकेंद्रेजीवेदानवपूजिते सिंहासनेगोपुरांशेवाग्भावस्थांशपेवुधे ३५जायाकुटुंवगृहवासितपापयुक्तौदुःस्थौचतत्समकलत्रहरौभवेताम् वित्ताधिपेवलवतिस्मरराशिपेवा तुंगादिगेयदिसमेतिकलत्रमेकम् ३६ भुक्तिस्थानपतौसितेंदुसहितेलग्नादिकेंद्रास्थिते रौप्यंपात्रमुपैतिकांचनमयंजीवेंदुशुक्रान्विते भुक्तिस्थानपदेहपौशनियुतौलोहादिपात्रंवदेत् भौमेपापनिरीक्षितेधनगते जातःकदन्नादिभुक् ३७वन्हाशनेभुक्तिपतौसपापेदावाग्निदंडायुधकालभागे नीचांशकेपापनिरीक्षितेचशुभैर्नदोषःसहितेक्षितेवा ३८

स्वामी पापयुक्त दुः ६ । ८ ॥ १२ ॥ स्थानमेंस्थितहोवेंतवतिसभावकेराशितुल्यसंख्याककेस्त्रीयोंकोहतकर्त्ताहैं श्रौरदूसरे श्रौरसप्तमभावकास्वामीउच्चादिस्थानमेंस्थितहोवेतवएक स्त्रीवालाहोताहै ३६ श्रौर जिसकेजन्मकालमें दूसरेघरकास्वामीशुक्रश्रौर चंद्रमाकर्केयुक्तकेंद्र१।४।७।१० स्थानोंमेंस्थितहोवेतवरौप्यपात्रोंमेंभोजनकर्त्ताहै श्रौर वृहस्पतिकर्केयुक्तहोवेतवस्वर्णकेपात्रोंमेंभोजनकर्त्ताहै श्रौर दूसरेघरका श्रौर लग्नकास्वामिदोनोंशनिकर्केयुक्तहोवेंतवलोहेकेपात्रोंमेंभोजनकर्त्ताहै श्रौर जन्मकालमें मंगल पापग्रहकर्केदेख्याहोवेतवकदन्नभोजनकर्त्ताहै ३७ श्रौर दूसरेघरकास्वामीपापीग्रहकर्केयुक्तदंडायुधश्रौर दावाग्नि श्रौर कालभागमेंस्थितहोवे श्रौर नीचनवांशमें श्रौर पापीग्रहकर्केदृष्टहोवेतवबहुतभोजनकरनेवालाहोताहै श्रौर शुभग्रहकर्केयुक्त दृष्टहोवेतवदोषनहींहोताहै ३८

श्रौर दूसरेस्थानमेंशुभग्रहस्थितहोवे श्रौर दूसरे कास्वामी शुभयुक्तहोवे श्रौर शुभग्रहकर्के देख्याहोवे तवमुखकर्के भोजनकर्ताहै ॥ ३९ ॥ श्रौर दूसरेघरकास्वामीनीच श्रौर शत्रुकर्केयुक्तहोवे तवपरान्न भोजनकर्ताहै श्रौर नीचग्रहकर्के देख्याहोवे तवदूषित अन्नका भोजनकर्ताहै ॥ ४० ॥ श्रौर दूसरे घरकास्वामी लग्नेशकर्के देख्याहोवे तवसमयमें उचित अन्नको भोजनकर्ताहै श्रौर पापग्रहदेख्याहोवे श्रौर नीचकेनवांशमें स्थितहोवेतव कालोचितअन्ननहिंमिलताहै ॥ ४१ ॥ श्रौर जिसकेजन्मकालमें दूसरेघरका स्वामी शुभग्रह होवे श्रौर अपनेउच्च राशिमें स्थित श्रौर शुभग्रह कर्के श्रौर मित्रग्रहकर्के देख्याहोवे श्रौर मृदुभागादियोंमें स्थितहोवे तवथोडा भोजन करणेवा-ला श्रौर रुचिकी कामना वाला होताहै ४२ श्रौर जिसके दूसरे भावका स्वामीशनिहोवे वा दूसरे भावका स्वामी शनिकर्के युक्त होवे श्रौर नीच राशिमें स्थित शनिकर्के देख्याहोवे सो निरंतर

भुक्तिस्थानेशुभयुतेतदीशेशुभसंयुते शुभग्रहेणसंदृष्टेसुखभुक्सनरोभवेत् ३९
परान्नभुक्तदीशेपिनीचशत्रुसमन्विते नीचखेचरसंदृष्टेतद्दूपणपरायणः ४०
कालोचिताशनोभुक्तिनाथेलग्नेशवीक्षिते पापग्रहेणसंदृष्टेनीचांशादिगतेनतु ४१
स्वल्पाशीरुचिकामःस्याद्भुक्तिनाथेशुभग्रहे ॥ स्वोच्चेशुभसुहृद्दृष्टेमृद्वंशादिसमन्विते ४२ भुक्तिस्थानाधिपेमंदेतदीशेवार्किसंयुते ॥ नीचेर्कसूनुनादृष्टेश्राद्धभुक्सततंनरः ४३ सिंहासनांशेयदिदेवपूज्येशुक्रेयदागोपुरभागयुक्ते ॥ ऐरावतांशेधनपेवलाढ्येजातस्त्वसंख्याश्रितरक्षकःस्यात् ४४ सारावल्यां ॥ भौमेंदूधनसंस्थौत्वग्दोपदरिद्रताकरौकथितौ ॥ मंदःकुरुतेशुद्धोमहार्थयुक्तंवुधेक्षितस्तत्र ४५ रविरपिविधनंजनयतियमेक्षितोन्यैर्नसंदृष्टः ॥ सौम्यःकुटुंवराशौवहुप्रकारंधनंदद्यात् ४६ वुधदृष्टस्त्रिदशगुरुःकुटुंवसंस्थश्चनिस्स्वतांकुरुते सोमतनयोपिशशिनानिरीक्षितोहंतिसर्वधनम् ४७

श्राद्धान्नकों भोजन कर्ताहे ४३ श्रौर जिसकेजन्मकालमे सिंहासनांशमें वृहस्पति श्रौर गोपुरांशमें शुक्र श्रौरऐरावतांशमें वल युक्त धनेशस्थित होवे सो असंख्यात जनोंका पालन कर्ताहै ४४ श्रौर सारावलीमें कहतेहे ॥ जिसके दूसरे भावमें चद्र मंगल दोनों स्थित होवें सोत्वचा दोप दद्रू सें लेकर्के श्रौर दारिद्र करतेहैं श्रौर केवल शनि वुधकर्के देख्या हुया धनभावमें होवे तव वडे धनकों देताहै ४५ श्रौर सूर्यवी धनभावमें शनिकर्के देख्या होवे श्रौर होरशुभग्रह नहिं देखते होवें तव धनहीन कर्ताहै श्रौरवुध धनभावमें स्थित होवे तव अनेक प्रकारोंकर्के धनदेताहै ४६ श्रौरजिसके जन्मसमयमेंवृहस्पतिवुधकर्के देख्याहुया दूसरे स्थानमें स्थित होवे सो निर्द्धनता कर्ताहे ॥ श्रौर चंद्रमाकर्के देख्या हुया दुवसंपूर्णधनको हत कर्ताहे ४७

और दूसरे स्थानमें स्थित क्षीणचंद्रमा वुधकर्केदेख्या हुया धननष्ट कर्ताहै और पूर्वसंपादित धनका नाश औरआगें धनकी उत्पत्तिकों रोकताहै ४८ और जिसके जन्मकालमें दूसरे स्थानमेंस्थितशुक्र औसूर्यचंद्रमाकर्केदेख्याहोवे तवधनाहिंदेताहै औरशुभ ग्रहकी राशिमें स्थित शुक्र औरशुभग्रहकर्केदेख्या होवे तव सर्वदाकाल धन देताहै ४९ अवधनभावके स्वामीका द्वादशभावमें फलकहतेहैं जिसके जन्मकालमें उच्चराशिगतलग्नमें स्थितहोवेतिसकों लक्ष्मी प्राप्त होतीहै और चतुर्थभावमें उच्चराशिगतग्रह स्थितहोवे तवधनलाभकोंप्राप्तहोताहै और तैसेंहि सप्तम भावमेंउच्चराशिगत ग्रहस्थितहोवे तवबी धनलाभकोंदेताहै औरदशम भावमेंउच्चराशिगतग्रह होवे तव राज्यलक्ष्मीकों प्राप्त कर्ताहै ५० और जिसके जन्मसमयमें दूसरे भावका स्वमी लग्नमें स्थित होवे सो वडे उद्यम वाला और श्रेष्ठ

चंद्रोपिधनस्थानेक्षीणोवुधवीक्षितःकुरुते ॥ पूर्वार्जितार्थनाशंनिरोधमपिचान्य वित्तस्य ४८ शुक्रःकुटुंवभवनेसूर्येंदुनिरीक्षितोनधनदाता सौम्यगृहेशुभदृष्टः सएवधनदःसदाज्ञेयः ॥ ४९ ॥ अथधनभावेशस्यद्वादशभावफलंफलप्रदीपात् ॥ लग्नस्थतुंगगखगेप्रभवेच्चलक्ष्मीस्तूर्य्यस्थतुंगखचरैरपिवित्तलाभः ॥ जायास्थतुंगगखगेचतथैववित्तंकर्मस्थतुंगगखगेवहुराज्यसंपत् ॥ ५० ॥

द्रव्यपतिर्लग्नगतःकृपणंव्यवसायिनंसुकर्माणम् धनिनंश्रीपतिविदितंकरोति नरमतुलभोगयुतम् ५१ धनपोधनभवनस्थोधनवंतंधर्मकर्मनिरतंच लाभाधिकंसुलोभंकुरुतेपुरुषंसदादक्षम् ५२ सहजगतेतुधनेशेव्यवसायीकलिकरः कलाहीनः चौरश्चचलचित्तोभवतिनरोविनयरहितश्च ५३ तूर्यगतेद्रविणपतौ पितृलाभपरःसत्यदयायुक्तः दीर्घायुःक्रूरखगेपुनरंवामरणंविनिर्देश्यम् ५४

कर्म करणेवाला और धनी और लक्ष्मीवाल्योंमें प्रसिद्ध और वडेभोग भोग ने वालेकोंकर्त्ताहै ५१ और जिसके जन्ममें दूसरेका स्वामी दूसरे भावमें स्थित होवे सो धनवाला और धर्मकर्ममें रत होताहै और अधिकलाभकों कर्ताहै और श्रेष्टकर्ममें लोभी और चतुर होताहै ५२ और जिसके जन्ममें धनभावका स्वामी तीसरेस्थानमें स्थित होवे सो वडेश्रमकरणे वाला और लडाई करणेवाला और कलासें रहित और चोर और व्यभिचारी और नम्रतासें हीन होताहै ५३ और जिसके जन्ममें दूसरे भावका स्वामी चतुर्थस्थानमें स्थित होवे सो पितासें लाभवाला और सत्यऔर दयाकर्के युक्त होताहै और वडी आयुषा वाला होताहै और क्रूरग्रहहोवें तव मातातिसकी मृत्युकों प्राप्त होतीहै ५४

॥ और जिसके जन्ममें धनभावका स्वामी पंचममें स्थित होवे सो बडेधनवालेपुत्रको प्राप्त होताहै और श्रेष्ठकर्ममें प्रसिद्ध होताहै और कृपण और दुःखी होताहै ॥ ५५ ॥ और दूसरे भावका स्वामी छठे स्थानमें स्थित होवे तब धनसंग्रह करणेमें तत्पर और शत्रुयोंका नाश और पृथ्वी लाभको प्राप्तहोताहै और पापीग्रहहोवें तब धनहीनहोताहै ५६ और दूसरेका स्वामी सप्तममें स्थित होवे तब तिसकी स्त्री श्रेष्ठ भोगविलासवाली और धनसंग्रह करणेवालीहो तीहै और पापीग्रहहोवे तबवंध्याहोतीहै ५७ और अष्टम भावमें धनका स्वामीस्थित होवे तब पापंडी और आत्मघाती होताहै और दैवकके प्राप्त भोगकोंभोगताहै और दूसरेके हितमें रत होताहै ५८ और ध

कमलाविलासितनयंकर्मणिकष्टेतरेप्रसिद्धच कृपणंदुःखनिधानंतनयगतो धनपतिःकुरुते ॥ ५५ ॥ षष्ठगतोद्रविणपतिर्धनसंग्रहतत्परंरिपुघ्नंच भूलाभिनंचखचरेपापेधनवर्जितंपुरुषम् ५६ धनपेसप्तमगृहगेश्रेष्ठगर्विताविलासभोगवती धनसंग्रहणीभार्याक्रूरेखचरेभवतिवंध्या ५७ धनपेचाष्टमभवने अष्टकपालीचात्मघातकःपुरुषः उत्पन्नभोगशालीपरहितनिरतश्चदैवपरः ५८ धनपेधर्मगृहगेसौम्येदानप्रसिद्धभाग्भवति क्रूरेदरिद्रभिक्षुकविडंबवृत्तिस्तथा मनुजः ५९ दशमगृहगेधनपेनरेंद्रमान्योभवेन्नृपाल्लक्ष्मीः सौम्यगृहेचमातुः पितुश्चपरिपालकःपुरुषः ६० एकादशगःस्वपतिर्व्यवसायपरंश्रियापातिंस्यातम् ॥ लोकौघप्रतिपालनरतंकुरुतेनरंजातम् ६१ द्वादशगेद्रव्यपतावष्टकपालीविदेशऋद्धिश्च दुष्करकर्माभिक्षुकःक्रूरेसौम्येचसद्ग्रामी ६२ इतिधनभावः २

र्मका स्वामी शुभग्रहनवमस्थानमें स्थितहोवे तब दानकरणे वालाप्रसिद्ध होताहै और क्रूर ग्रह होवै तब दरिद्री भिक्षामागनेवाला और विडंवी होताहै ५९ और दूसरे भावका स्वामी दशमस्थानमें स्थित होवे तब राजमान और राजलक्ष्मीको प्राप्त होताहै और शुभग्रहहोवेतव मातापिताके पालनेवालाहोताहै६० और एकादशस्थानमें दूसरे भावकास्वामीस्थितहोवे तबउद्यमकर्के परमलक्ष्मीको प्राप्त होताहै और लोकोंके समूहको पालनेमें तत्पर होताहै ६१ और दूसरेभावकास्वामी बाहरमेंस्थानमें स्थित होवे तब पाषंडीयेक्रूरहोवे तब विदेश वासी और विदेशमेंभाग्योवाला और खोटे कर्म कर्ताहै और शुभग्रहहोवे तबश्रेष्ठ ग्रामों वाला होताहै ६२ इतिद्वितीयभावः

अव तीसरे भावका विचार कहतेहैं तिसमें ज्येष्ट कनिष्ट भाई और स्थिति और पराक्रम और, ह
ठ और कठ और स्वर और कर्ण और श्रेष्ट भूषण और वस्त्र और धैर्य्य और वल और मोंढे औ
रफल मूल भक्षण इन्होंका विचार क्रमकर्के तीसरे भावमें कहाहै १ और कहतेहैं तीसरेदूसरे नवमे
जाहरमेंसत्तमस्थानोंकेस्वामियोंकीदशामें भ्राताका लाभहोताहै २ और तीसरे भावका स्वामी जिसरा
शिमें स्थित होवे तिसभावमें स्थित योग्रहहै तिसके मध्यमें योवली ग्रहहै तिसकी दशा भ्राताकी वृ
द्धि करताहै ३ और जिसके जन्मकालमेंमगल वलहीन होवे तव भ्रातावडी आयुषावाले होतेहैं औ
रलग्नसें लेकर्के जिसभावका कारक बलीहोवे सो मनुष्य स्वामी होताहै ४ और तीसरे भावकास्वा
मी और मगल दोनों अष्टम स्थित होवें तव भ्राताका क्षयकर्तेहैं और पापी-ग्रहकी राशि में अथ

अथसहजभावविचारः तत्रकिंचिंतनीयामित्युक्तम् ज्येष्ठानुजस्थितिपराक्रमसा
हसानिकठस्वरश्रुतिवराभरणांशुकानि धैर्य्यंचवीर्य्यबलमूलफलाशनानिवक्ष्ये
तृतीयभवनात्क्रमशोखिलानि १भ्रातृस्थानद्वितीयंचनवमेकादशसप्तमम् तत्त
दीशदशायांचभ्रातृलाभोभवेन्नृणाम् २भ्रातृस्थानेशतद्राशितद्भावस्थद्युचारीणाम्
मध्येबलसमेतस्यदशासोदरवृद्धिदा ३ भौमोवलविहीनश्चेद्दीर्घायुस्सोदरोभवेत्
विलग्नतोबलीयस्यकारकःसप्रभु स्मृतः ४सोदरेशकुजौनाशगतौचेत्सोदरक्षयः
पापर्क्षगौसपापौवाभ्रातृनुत्पाद्यनाशदौ ५अतिक्रूरसमायुक्तेभावेवाकारकेपिवा
तद्भावनायकेवापिवाल्येसोदरनाशनम् ६ बलहीनवशादेवंसोदरक्षयचिंतनम्
भ्रातृस्थानेशुभैर्युक्तेशोभनग्रहवीक्षितेभावनाथेबलाढ्येतुभ्रातृलाभमुदीरयेत
भ्रातृपेकारकेवापिशुभयोगनिरीक्षिते भावेवाबलसंपूर्णेभ्रातृणांवृद्धिर्भवेत् ८
केंद्रत्रिकोणगेवापिस्वोच्चमित्रस्ववर्गके नाथेवाकारकेवापिभ्रातृलाभमुदीरयेत् ९

वा पापग्रहकरके युक्तहोवे तव भ्राताउत्पन्न होयकर्के मृत्युकों प्राप्त होताहै ५ और जिसकेजन्मका
लमें तीसराभाव और तीसरे भावका कारक भौम और तीसरेका स्वामी अतिक्रूरग्रहकर्के युक्त होवे
तव वाल्यावस्थामें भ्राताका नाश होताहै ६ और तीसरे भावका स्वामी हीनवलहोवे तवभ्राताका
नाश कर्ताहै और तीसरे स्थानमें शुभग्रह युक्त होवे और शुभग्रहकर्के देखे होवें और तीसरे भावका
स्वामी बली होवे तव भ्राताकालाभ कर्ताहै ७ और तीसरेका स्वामी और कारक शुभग्रहकर्के युक्त
दृष्टहोवे और तीसरा भाव वली होवे तव भाईयोंकी वृद्धिहोतीहै ८ और केंद्र १ । ४ ।७ ।१० में
औरत्रिकोण ९।५ स्थानमें अपनेउच्च और मित्रस्ववर्गमें स्थिततीसरे भावका स्वामीअथवा कारक
स्थित होवे तव भ्राताकालाभकहे ९

और तीसरा स्थान शुभग्रहोंकर्केयुक्तहोवे तबभाईयोंका चिर कालआयुः होताहै और पापग्रहोंकर्के युक्त दृष्ट होवे तब भाईयोंकानाशहोताहै और तीसरेस्थानमें सूर्य पापीग्रहकर्के देख्याहोवे तब ज्येष्ठभ्राताकों हत कर्ताहैऔर शनि पापग्रहकर्केदेख्याहुवा तीसरे भावमें स्थितहोवे तबछोटे भाईकों हत कर्ताहै और मंगल तीसरे भावमेंपापदृष्टहोवे तबज्येष्ठ कनिष्ठ संपूर्णोंकोंहत कर्ताहै १० और जिसकेजन्मसमयमेंतीसरेभावसेंकेंद्र१।४।७।१० त्रिकोण १।५ स्थानमेंपापीग्रहस्थितहोवेतबभ्राता कानाशहोताहै और शुभग्रहस्थितहोवेतबभ्राताकोंवृद्धिहोतीहै शुभाशुभग्रहहोवेंतबमिश्रफलकहतेहैं ११ और तृतीयभावकेस्वामीसाथचंद्रमादुः ६।८।१२ स्थानमेंस्थितहोवेतबजातकमाताकेविनादूसरीकास्त नपानकर्त्ताहै अर्थात्माताम्रृतहोतीहै जिसकेजन्मसमयमेंतीसरे और चतुर्थभावकेस्वामीदोनों मिलकर केतीसरे स्थानमें स्थितहोवें तब भ्राताकी वृद्धिनाहीं होतीहै १२ और तीसरे और चतुर्थ भावके स्वा

भ्रातृस्थानेयदिशुभयुतेसोदराणांचिरायुःपापाक्रांतेसहजभवनेपापदृष्टेविनाशंज्ये ष्ठंहंतिद्युमणिरनुजस्थानगःपापदृष्टः सौरिस्तस्यानुजमवनिजोहंतिसर्वान्कनिष्ठान् १० केंद्रत्रिकोणेयदिपापखेटेतृतीयभावादनुजस्यनाशम् शुभोपयातेसहजस्यवृद्धिं शुभाशुभंमिश्रफलंवदंति ११ दुःस्थेचंद्रेसोदरस्वामियुक्तेनातस्यान्यस्तन्यपा नंवदंति मातृभ्रातृस्थानपौबंधुयातौनास्तिभ्रातृस्थानवृद्धिर्नराणाम् १२ भौमा न्वितौसोदरदौभवेतामन्यैःसमेतौयदिनानुजःस्यात् सौरिस्तृतीयेनुजनाशक र्त्ताविधुंतुदःसोदरवृद्धिकृत्स्यात् १३ भ्रातृस्थानपतौतुपुंभवनगेतस्यानुजोजाय ते युग्मर्क्षेयदिभार्गवेनशशिनायुक्तेथवावीक्षिते सौम्यर्क्षेशुभखेचरेक्षितयुतेकेंद्र त्रिकोणस्थिते पश्चाज्जातसहोदरश्चिरसुखीदीर्घायुरारोग्यभाक् १४ सहोदर स्थानपतौतनुस्थेसलग्नपेसोदरनायकेवा ततोभयंगर्भमनंतरंस्यात्तृतीयराशौस चतौतयैव १५

मीमंगल कर्के युक्त होवें तब भ्राताकी वृद्धिहोतीहै और अन्यग्रहकर्केयुक्तहोवेंतबभाईनहिंहोतेहैं और तीसरेस्थानमेंशनिभ्राताकानाशकर्त्ताहै और राहुभ्राताकीवृद्धिकर्त्ताहै १३ और जिसकेजन्मकालमेंती सरेभावकास्वामीपुरुषग्रहकीसूर्यभौमगुरुकीराशिमेंहोवें तबतिसकेभाईहोतेहैं और युग्मराशिमेंशुक्रचं द्रमाकर्केयुक्तदृष्टहोवेंऔरशुभग्रहकीराशिमेंशुभग्रहकर्केदृष्टयुक्तकेंद्र१।४।७।१० त्रिकोण१।५स्थानमेंस्थितहो वेतबतिसकेछोटेभाईचिरकालजीनेवाले और सुखी और आरोग्यताकोंप्राप्तहोतेहैं १४ और जिसकेज न्मकालमेंतीसरेभावकास्वामीलग्नमेंस्थितहोवेऔर अथवालग्नेशकर्केयुक्तहोवेतबदोनोंकागर्भमेंअंतरनाहिं होताहै अर्थात्दोनोंएकगर्भमें एकजन्मतेहैं और तैसेंहितीसरेभावमेंलग्नेश औरतृतीयेशदोनोंस्थितहो वेंतबयमलजन्मेभाईहोतेहैं १५

॥ और जिसके जन्मकालमें एकादशद्वादशस्थानमें जितने ग्रहस्थितहोवें उतने संख्या कर्के तिसके बडेभाईहोतेहैं ॥ और लग्नसेंदूसरे और तीसरेस्थानमेंजितनेग्रहस्थितहोवें उतनेसंख्या कर्केछोटेभाईहोतेहैं १६ और जिसकेजन्मकालमें तृतीयभावकास्वामी और कारक और तीसरेभाव कोंदेखनेवालाऔर तीसरेभावमेंयुक्तइन्होंमेंयो ग्रहबलीहोवे तिसकर्केयुक्तजितनेग्रहहोवें उतनीसं ख्याक केभाइयोंकोंप्राप्तहोताहै और इह चारग्रह नीचराशिमें और मूढताकों और शत्रुकेक्षत्रमें स्थितहोवेंतव भाइयोंकोंहतकर्तेहें और सोचारग्रह बलीहोवें तव संपूर्णभाइयोंकोंवडीआयुषावाले कर्तेहें १७ और जिसकेजन्ममें तीसरे भावका स्वामी और कारककेंद्र ॥ १ । ४ । ७ । १० ॥ त्रिकोण ५ । ९ स्थानमें स्थितहोवेंऔर उच्च मित्रस्ववर्गमें स्थितहोवेंतवभ्राताकालाभहोताहै १८ ॥

लाभावसानभवनोपगतैर्ग्रहेंद्रैःसंख्यास्तदग्रजजनाःसहजाभवंतिलग्नात्तृतीयध नयातवियच्चरेंद्रैः संख्याजनाःस्युरनुजाःकथयंतितज्ज्ञाः१६ भ्रातृस्थानपकार कंक्षितयुतावीर्याधिकायद्यदातद्युक्तग्रहसंख्ययानुजजनंजातःसमेतिध्रुवम्चत्वारो यदिनीचमूढरिपुगानिघ्नंतिजातानुजान् तेकुर्वतिचिरायुरिष्टबलिनःसर्वानुजानांग्र हाः १७ केंद्रत्रिकोणगेवापिस्वोच्चमित्रस्ववर्गकेनाथेवाकारकेवापिभ्रातृलाभमुदी· रयेत् १८ सौम्यग्रहास्थितेवापिसौम्यानामंशकेयदि नाथेवाकारकेवापिभावेसो दरवर्द्धनम् १९ भ्रातृभावेस्वतुंगेवास्वर्क्षेमूलत्रिकोणगे बलाढ्येभावनाथेस्या त्सोदरोत्पत्तिमादिशेत् २० लग्ननाथस्तुसोत्थेशमित्रेचेन्मित्रताभवेत् ॥ भ्राताशत्रुर्भवेच्छत्रुःशत्रुश्चैववियुज्यते २१ स्त्रीहोरयावायुवतिग्रहेणयुक्तेयदि भ्रातृगृहेविलग्नात् ॥ सहोदरीलाभमुपैतिजातःसहोदरंतत्परतोन्यथाचेत् २२

और जिसके जन्मकालमें तीसरे भावका स्वामी और कारक शुभग्रहकी राशिमें अथवा अंशमें स्थित होवे तव भाईयोंकी वृद्धि होतीहै ॥ १९ ॥ और जिसके जन्मकालमें तृतीयभावका स्वामी तीसरे भावमें अपने उच्च वा स्वक्षेत्र वा मूलत्रिकोण गृहमें स्थित होवे तव भ्राताकी उत्पत्ति कहे ॥ २० ॥ और जिसके जन्मकालमें लग्नेश और तृतीयेश ग्रह आपसमें मित्र होवें तव भाईयोंमें मित्रता रहतीहै और शत्रुग्रहहोवें तव भाईयोंमें शत्रुभाव रहिताहै ॥ २१ ॥ और जिसके जन्म लग्नसें तीसरे घरमें स्त्रीग्रहकी होरा होवे और स्त्रीग्रहकर्के युक्त होवे तव अपने जन्मके पीछे भगिनीके लाभ. कों प्राप्त होताहै और तीसरे भावमें पुरुषग्रहकी होरा और पुरुष ग्रह कर्के युक्त होवे तव भ्राताके लाभ कों प्राप्त होताहै २२

॥ और तीसरे भावसें लेकर्के सप्तम यो भावहै तिस भावसे अर्थाज्जन्मलग्नमे नवमभवसेंभ्राताकी स्त्रीका फल कहे और लग्नका स्वामी और मंगल और तीसरे भावका स्वामी इन्हींतीनोंग्रहों के वलावलसें भ्राताकों शुभा शुभफलका विचार करणा कहाहै ॥ २३ ॥ और जिसके जन्मकालमें लग्नेश और तीसरे भावका स्वामी आपसमें मित्रहोवे और वलीहोयकर्के लग्नमें वा तीसरे भावमें स्थित होवें तव भ्राता एकत्रमिलेरहितेहैं आपसमें जुदा नाहिं होतेहैं और लग्नेश और तृतीयेश वलीहोयकर्के एकराशिमें स्थित होवें तव भ्राताआपसमें मित्रताकों प्राप्त होतेहैं ॥ २४ ॥ और लग्नेश और तृतीयेश ग्रह निर्वल और आपसमें शत्रु होवें तव भ्राता आपसमे मरणोंसें नाशकों और धनाशकों प्राप्त होतेहैं अथवा तीसरे भावमें

तृतीयात्सप्तमर्क्षेणभ्रातृभार्याफलंवदेत् ॥ लग्नेशकुजसोत्थेशाभ्रात्रेनिष्टशुभप्रदाः २३ अन्योन्यमिष्टखचरौयदितौवलाढ्यौलग्नेथवासहजभेनविभागमाहुः अन्योन्यमिष्टविपुलंतुसहोदराणांलग्नाधिपेनसहितेयदिसोदरेशे २४ लग्नेशानुजनायकौविवलिनावन्योन्यशत्रुग्रहौ दुश्चिक्यस्थितकारकौचयदिवादुःस्थानगौदुर्वलौ तत्पाकेसहजप्रमादकलहंतन्नाशमर्थक्षयम् तत्खेटोपगकोपहेतुकलहस्नेहादिसर्ववदेत् ॥ २५ ॥ गुरुदृष्टेनुजेशुक्रेभ्रातृरक्षणतत्परः रविदृष्टेवुधेसोत्थेसुहृन्नाशकरोभवेत् २६ भ्रातृस्थतन्नायककारकाणांनीचारिदुःस्थानसमन्वितानाम् ॥ भुक्तौदशायांधनसत्वनाशंपराजयभ्रातृविनाशमाहुः २७

स्थित यो ग्रह और तीसरेका कारक ग्रह निर्वल और शत्रुहोवें और दु. स्थान ॥ ६ ॥ ८ ॥ १२ ॥ मे स्थित होवें तिनकी दशामें भ्रातृनाशादि फल होताहै तिन्हों ग्रहोंकी जैसी प्रकृति होवे तैसे कोपकर्के कलहादि संपूर्ण फल कहे ॥ २५ ॥ और तीसरे भावमें शुक्र वृहस्पति कर्के देख्या होवे तव भ्राताकी रक्षा कर्ताहे और तीसरे भावमें वुध सूर्यकर्के देख्या होवे तव भ्राताका नाश कर्ताहे । २६ । और तीसरे भावमें स्थित ग्रह और कारक दुष्ट । ६ । ८ । १२ ॥ स्थानमें स्थित होवें और नीच शत्रुकी राशिमें होवें तिनकी दशातर्दशामें धननाश और पराजय और भ्राताका नाश कहतेहैं २७

अब भ्राताकेमृत्युकासमयकहतेहे-जन्मकालमें स्फुटमंगलसें राहुकोंघटायदेवे शेषजोराश्यादिहै तिस राशिमें त्रिकोण १।५ स्थानमें जब गोचरमार्गकर्के बृहस्पति स्थित होवेतब छोटेभाईका नाश होताहै और स्पष्टराहुसें मंगलकों घटायदेवे तिसराशिमें स्थित योनवांश तिरुमें जब बृहस्पतिआवे तब ज्येष्ठभ्राताका नाश होताहै और जन्मलग्न और आधानकालके लग्नकेस्वामी जिसराशिमें स्पष्ट स्थित होवें तिस राशिमें गोचरकर्के बृहस्पतिस्थित होवे तब छोटेभाई जन्मतेहे २८ और जिसके जन्मकालमें तीसरे भावका स्वामी शनि चन्द्रमाकर्के युक्त होवे सो शूरवीर और मनके धैर्य वालाहोताहै और शनिमंगलकर्केयुक्तहोवेतब दुष्टऔर जड और क्रोधवालाहोताहै और बुधकर्केयुक्त होवे तब सतोगुणी बुद्धिवाला होताहै २९ और बृहस्पतिकर्के युक्त होवे तब बडेगुणोंवाला पंडित

भूसूनुस्फुटतोविशोध्यफणिनंशेषत्रिकोणेगुरौजातस्यानुजनाशनंक्षितिसुतंराहु स्फुटाच्छोधयेत् ॥ तद्राशिस्थनवांशकेमरगुरौतज्ज्येष्ठनाशंवदेत् जन्माधान पकर्मपेस्फुटगृहेजीवेनुजोजायते २८ शौर्याधिपेभानुसुतेत्रवीरश्चंद्रान्वितेमा नसधैर्यजातः ॥ दुष्टोजडोभौमयुतेप्रकोपीसौम्यान्वितेसात्विकबुद्धियुक्तः २९ जीवान्वितेधीरगुणाभिरामःसमस्तशास्त्रार्थविशारदःस्यात् ॥ कामातुरःशुक्र समन्वितेतुतन्मूलकोपात्कलहप्रवीणः ३० जडोभवेद्वासरनाथसूनुयुक्तेतिभी तःफणिसंयुतेस्यात् ॥ वह्निर्गदोहृतजाड्ययुक्तःकेत्वन्वितेमांदियुतेतथैव ३१ लग्नेगुरौविक्रमनाथयुक्तेचतुष्पदानांप्रवदंतिभीतिम् ॥ गवांभयंवाजलराशि लग्नेजलप्रमादंसमुपैतिजातः ३२

होताहै और संपूर्णशास्त्रार्थोंके जानने वाला होताहै और शुक्रकर्के युक्त होवे तब कामातुर होता है और कामकर्के उत्पन्नजोक्रोध तिसरुकें लडाई करणेकों समर्थहोताहै ३० और तीसरे भावका स्वामी शनिकर्के युक्त होवे तब जड होताहै और राहुकर्के युक्त होवे तब भयकर्के सहित होताहै और केतुकर्के और गुलिक कर्के तीसरे भावका स्वामी होवे तब गेंगी और जड होताहै ३१ और तीसरे भावके स्वामीकर्के युक्त लग्नमें बृहस्पति स्थित होवे तब पशुयोंका भय होताहै और लग्नमें जलचर राशि होवे तब जलसें भय होताहै और जलदोषसें मरती हो ताहै ३२

और बलवान् ग्रहकर्के मंगलयुक्त होवे तब सत्व और बल और गायनके सुखकों प्राप्त होताहै और मंगल और तीसरे भावकी राशिका स्वामी और तीसरे भावमें स्थित ग्रह इहे तीनों बली होवें तब युद्धमें शूरवीर होताहै ३३ और जिन्हों तीनोंग्रहोंके दशांतर्दशा कालमें मूलफलादि पदार्थोंसे सुख होताहै औरकर्णोमें भूषणादि औरश्रेष्टकथादि औरसंपदा औरभ्रातृपुत्रादियोंका लाभ होताहै ३४ और जिसके जन्मकाल में तीसरे भावका स्वामी शुभग्रहके वर्गमें और बलयुक्तहोवे सो सत्वगुणी होताहै और नीचराशिमें और अस्तहोवे और शत्रुकीराशिमें और पापग्रहकीराशिमें और पापी ग्रहकर्के युक्तहोवे तब हठी गुणी होताहै ३५ और जिसके जन्मकालमें तीसरे घरका स्वामी और राहुकीराशिका स्वामी दोनोंराहुकर्केयुक्त लग्नमेंस्थितहोवें तब सर्पका भय होताहै और

कुजेनयुक्तेखचरेबालिष्ठेसत्त्वंबलंगानसुखंसमेति ॥ कुजानुजस्थानजराशिनाथास्त्रयोबलिष्ठारणरंगशूरः ३३ तेषांत्रयाणामपहारकालेपाकेथवामूलफलादिसौख्यम् ॥ श्रोत्रद्वयोर्भूषणसत्कथादिसपत्करभ्रातृसुतादिलाभम् ३४ सात्विकोभवतिसोदराधिपेसौम्यवर्गसहितेबलान्विते । ॥ नीचमूढरिपुपापराशिगेपापखेचरयुतेतुसाहसी ३५ शौर्याधिपेराहुसमेतराशिनाथान्वितेराहुयुतेविलग्ने ॥ सर्पाद्भयविक्रमराशिनाथेबुधेनयुक्तेगलरोगभाक्स्यात् ३६ पापेतृतीयेगलरोगमत्रवदंतिमांद्यादियुतेविशेषात् भौमान्वितेभानुसुतेबलाढ्येतृतीयराशौयदिकंठरोगम् ३७ विक्रमेशगुरुलग्नगतौगोभीतिसूचकौ ॥ राहुणावाफणिक्रांतराशिपेनयुतौयदि ३८ सबुधोविक्रमपतिर्गलरोगकरोभवेत् ॥ सोत्थेरिनीचगेपापेसोत्थाभावोविषादिभाक् ३९

तीसरेका स्वामी बुधकर्के युक्त होवे तब गलरोगवालाहोताहै ३६ और तीसरे भावमें पापी ग्रह होवे तब गलरोग होताहै और गुलिकादि ग्रहोंकर्के युक्त होवे तब विशेषसें गलरोगहोताहै औरमंगल कर्के युक्त शनि बलीहोयकर्के तीसरे भावमेंस्थित होवे तब गलरोगकर्त्ताहै ३७ और तीसरेभावका स्वामी और बृहस्पति दोनों लग्नमें स्थितहोवें तब गौसें भयदेतेहै अथवा राहुकर्के अथवाराहुकी राशिके स्वामीकर्केयुक्त होवे तब गोका भय होताहै ३८ और बुधकर्के युक्त तीसरे घरका स्वामी होवे तब गलम रोगकर्त्ताहै और तीसरेका स्वामी पापी ग्रह नीचशत्रुकी राशिमें स्थितहोवे तब भ्राताका अभाव होताहै और विषादिभक्षणकर्त्ताहै ३९

और जिसके जन्मकालमें बुध और बृहस्पति करकेयुक्त दृष्ट बलवान् तीसराभाव होवे और तीसरे भावसे केंद्रस्थानोंमें बृहस्पति वा बुध स्थित होवे तब तिसका कंठस्वर बहुत सुंदर होताहै ४० ॥ और तीसरा भाव शुभग्रहकरकेयुत और शुभग्रहकरके देख्या होवे और तीसरेका स्वामी शुभग्रह करके युत होवे तब कर्णोंमें श्रेष्ठ भूषण कहे ४१ और शुक्र तीसरे भावमें होवे तब मोतीयोंवाले भूषण और बृहस्पति होवे तब तुलसीके भूषण कहतेहैं और सूर्य होवे तब लालमणी और नील मणीयोंकरके युक्त और चंद्रमा बली होवे तब अनेकभूषण होतेहैं ४२ और तीसरे स्थान बुध होवे तब श्यामरंगके भूषण होतेहैं और तीसरे भावमें मेषवृश्चिकराशि होवे तब विचित्र भूषण कहे और तीसरेका स्वामी उच्चके वर्गमें स्थित होवे तब दिव्यभूषणोंको प्राप्त होताहै ॥ ४३ ॥

बुधेनजीवेनयुतेक्षितेवातृतीयराशौबलसंयुतेच ॥ तत्केंद्रगेमंत्रिणिवाधनेवाकंठस्वरंचारुतरसमेति ४० तृतीयेसौम्यसंयुक्तेसौम्यखेचरवीक्षिते तदीशेशुभसंयुक्तेकर्णयोर्भूषणंवदेत् ४१ शुक्रेतृतीयेयदिमौक्तिकंतुजीवेतुलस्याभरणंवदंति ॥ सरक्तमानीलमयादिनेशेचंद्रेवहुत्वाभरणंवलाढ्ये ४२ सौम्येश्यामंकुजक्षेत्रेविचित्राभरणंवदेत् ॥ तत्पतौस्वोच्चवर्गस्थेदिव्यमाभरणंलभेत् ४३ मानस्थेतुरगेथवानुजपतौसौम्यर्क्षगेतद्युतेदिव्यंवस्त्रमपूर्वमेतिसहजेसौम्येसुवस्त्रंलभेत् वीर्याढ्यौवहुवस्त्रभूषणकरौशुक्रानुजस्थानपौस्यातांधर्मकथारसश्रवणदौजीवज्ञयुक्तेक्षितौ ४४ धैर्यान्वितेविक्रमेशेसौम्यग्रहनवांशके शुभेक्षितेशुभयुतेवैशेषिकसमन्विते ४५

और जिसके जन्मकालमें दशमस्थानमें अथवा धनु राशिमें स्थित तीसरेभावका स्वामी होवे अथवा शुभग्रहकी राशिमें स्थित होवे अथवा शुभग्रहकरके युक्त होवे तब दिव्य अपूर्व वस्त्रोंको प्राप्त होताहै और तीसरेस्थानमें शुभग्रह होवे तब श्रेष्ठ वस्त्रोंको प्राप्त होताहै और शुक्र और तीसरेभावका स्वामी दोनों बली होवें तब बहुतवस्त्रभूषणकरतेहैं और बृहस्पति और बुधकरकेयुक्त और दृष्ट होवे तब धर्मकथाको श्रवण करातेहैं ४४ और जिसके जन्मकालमें तीसरेस्थानमें तीसरे भावका स्वामी स्थित होवे और शुभग्रहके नवांशमें होवे और शुभग्रहकरके युक्त दृष्ट होवे और वैशेषिकांशमें होवे तब श्रेष्ठ धर्मकथाके श्रवण करणेवाला होताहै ४५

॥ और तीसरे भावका स्वामी पापी ग्रह करके युक्त दृष्ट होवे और दुःस्थान ॥ ६ । ८ । ॥ १२ ॥ में स्थित होवे तब धैर्य नाशको प्राप्त होताहै ॥ और केंद्रत्रिकोण में शुभग्रह करके युक्त दृष्ट होवे तब धैर्यवालाहोताहै ॥ ४६ ॥ औ तीसरे भावकास्वामी पाप ग्रहकीराशिमे मंगलकरके युक्त होवे तब बलकानाश कताहै और शुक्रकरकेयुक्त बलीहोयकरके केंद्र त्रिकोणस्थाना मे स्थित होवे तब बली और भोगी और गुणाकरके प्रसिद्ध होताहै ४७ और कहतेहैं शुक्र और चद्रमाके विना और शुभग्रह लग्नसे तीसरे स्थानमे स्थित होवें और शुभग्रहकी राशीमें और नवा शमें स्थित होवें सो सुख पूर्वक भोजनको प्राप्त होताहै ४८ और जिसके जन्मकालमें मगल बृह

धैर्याधिपेपापयुतेक्षितेवादुःस्थानगेधैर्यविनाशमेति ॥ केंद्रत्रिकोणेशुभखेटयुक्तेशुभेक्षितेवायदिधैर्यशाली ॥ ४६ ॥ वीर्याधिपेभूमिसुतेनयुक्ते पापर्क्षगेवीर्यविनाशहेतु ॥ केंद्रत्रिकोणेससितेबलाढ्येवीर्याधिकोभोगगुणप्रकाशः ॥ ४७ ॥ शुक्रनिशाकरंत्यक्त्वालग्नात्सोदरभेशुभे शुभराश्यंशगेजात समेतिसुखभोजनं ४८ जीवस्यराशिनवभागदृगाणसंस्थेवीर्याधिकेयदिसुरार्चितवीक्षितेवा तत्केंद्रकोणग्रहगेवनिजबलाढ्येजातस्तुकंदफलमूलरसप्रिय स्यात् ४९ सोदरारातिगःशुक्रःशोकरोगभयप्रदः तत्रैव शुभकारीस्यात्पुरतोयदिभास्करात् ५० ॥ नवांशाभ्रातृभावेस्युर्यावंतोव्जकुजेक्षिता तत्संख्या सहजाज्ञेयादृष्टाअन्यैश्चयोषित ५१ ॥

स्पतिकी राशिमें और नवांशमें और द्रेष्काणमें स्थित होवे और बलकरके युक्तहोवें और यद बृहस्पतिकरके देख्याहोवे और केंद्र १ ।४ ।७ ।१० और त्रिकोण ९ । ५ स्थानम स्थित होवे तब मनुष्य कदमूलफलाके रसकी प्रीतिवाला हाताहै ४९ और जिसके जन्मलग्नसे तीसरे और छठे स्थान मे शुक्रहोवे तब शोक आर रोग और भयकादेताहै औ.जब सूर्यकी राशिके आगे स्थितहोवे तब तीसरा छठावी शुभ होताहै ५० और जिसके जन्मसमयमें तीसरे भावमे जितने नवांशे स्थितहोंवे और चंद्र मगल करके देखे होवें उतनी सख्या करके तिसके भाई होतेहैं और चद्र मंगलके विना औरग्रहदेखतेहोवेंतब तृतीय भाव स्थित नवांशकी सख्याकरकेतिसकिया भगिनीयाहोतीयांहैं ५१

अव तीसरे भावके स्वामीका वारां भावमें फल कहतेहैं जिसके जन्मकालमें तीसरेभावका स्वामी लग्नमें स्थित होताहैसो वाग्विवाद करणेवाला और लंपट और अपने जनोंमें भेद करदेनें वाला और सेवा करणे वाला और खोटेमित्रोंवाला और क्रूर वोलने वाला होताहै १ और जिसके जन्ममें दूसरे भावमें तीसरे भावका स्वामी स्थितहोवे तव भिक्षाकेमांगनेवाला और धनहीन और थो ड़ाकाल जीने वाला और वंधुयोंसें विरोध करणेवाला क्रूर ग्रह कर्के होताहै और शुभग्रह तीसरेका स्वामी दूसरेमें स्थित होवे तव लक्ष्मीवान् होताहै २ और तीसरेका स्वामी तीसरे भावमें स्थित होवे तव तुल्य पराक्रम वाला और श्रेष्टमित्रोंवाला और देवता और गुरुकों पूजने वाला और राजासें ला भवाला होताहै ३ और तीसरेका स्वामी चतुर्थस्थानमें स्थित होवे तव पिताके भाईयोंकों सुख और ऐश्वर्य होताहै और माताके साथ वैर कर्ताहै और पिताके धनकों भक्षण कर्ताहै ४ और ती

अथसहजस्वामिद्वादशभावफलानि सहजपतौलग्नगतेवाग्वादीलंपटःस्वजनभेदीच सेवापरःकुमित्रःक्रूररवोभवतिपुरुषश्च १ ॥ धनगृहगेसहजेशेभिक्षुर्विधनोल्पजीवितःपुरुषः बंधुविरोधीक्रूरेसौम्येपुनरीश्वरःखचरे ॥ २ ॥ सहजगतःसहजपतिःसमसत्वंसुसुहृदंशुभस्वजनम् देवगुरुपूजनरतंनृपलाभपरंनरंकुरुते ॥ ३ ॥ भ्रातृपतौतुर्यगतेपितृसोदरसुखकृदुदयकृत्तेषाम् मात्रासहवैरकरःपितृवित्तभक्षकःपुरुषः ४ दुश्चिक्यपतौसुतगेसुबांधवैःसुतसहोदरैःपाल्यः दीर्घायुर्भवतिनरःपरोपकारैकनिरतमतिः ५ षष्ठगतेसहजपतौबंधुविरोधीनयनरोगीच भूलाभोभवतिभृशंकदाचिदपिरोगइवकलितः ६ सहजपतौसप्तमगेनरस्यभार्याभवेत्प्रवररूपा सौभाग्यवतीयुवतीक्रूरेदेवरगृहंयाति ७ भ्रातुःप्रभुरष्टमगःसहजंमृतसोदरंकुरुते क्रूरेवाहुव्यंगंजीवतियद्यष्टवर्षाणि ८

सरेका स्वामी पांचमें स्थानमें स्थित होवे तव श्रेष्ट वंधुयोंकर्के और पुत्र और भाईयोंके सुखकों प्राप्त होताहै और वडी आयुषावाला और परोपकारमें बुद्धिवाला होताहै ५ और जिसके जन्मकालमें तीसरे भावका स्वामी छठे स्थानमें स्थित होवे सो वधुयोंसें विरोध कर्ताहै और नेत्ररोगवाला होताहै और वारंवार पृथ्वीके लाभकों प्राप्त होताहै और कदाचित् रोगकर्के युक्त होताहै ६ और जिसके तीसरे भावका स्वामी सप्तमभावमें स्थित होवे तिसकी स्त्री श्रेष्टरूपवाली और सौभाग्ययुक्त होतीहै और क्रूरग्रहहोवे तव पतिकेछोटेभाईके घरमें वसतीहै ७ और जिसके जन्मकालमें तीसरे भावका स्वामी अष्टम भावमें स्थित होवे तिसके भ्राता मृत्युकों प्राप्त होतेहैं और जव क्रूरग्रह होवे तव तिसकों भुजामें व्यंग होताहै जवअष्टवर्षजीवे तव और शुभग्रहहोवे तववहुतदोषनहीं कर्ताहै ८

॥ और जिसके जन्मकालमें तीसरे भावका स्वामी नवमभावमें स्थित होवे और क्रूरग्रहहोवे तब बधुर्यो कर्के त्याज्य होताहै ॥ और शुभग्रहहोवे तब श्रेष्ट वधुर्योवाला और धर्मी और भ्राताका भक्त होताहै ९ और जिसके जन्मकालमें तीसरे भावका स्वामी दशम भावमें स्थित होवे सो राजाके मानवाला और माताका और बधुर्योका भक्त और बधुर्योमें श्रेष्ट होताहै १० और जिसकों तीसरे भावका स्वामी लाहरमें स्थानहोवे तब श्रेष्ट बधुर्योवाला और राजासें लाभवाला कर्ताहै और सबंधियोंमें सेवाके करणे वाला और भोगोंमें रत कर्ताहै ११ और जिसकों तीसरे भावका स्वामी बाहरमें स्थानमें स्थित होवे सो मित्रोंसें विरोध करणेवाला और अपनेभाईयों कों खेददेणे वाला होताहै और बंधुओंसेंदूर विदेशमेंवास करणेवाला होताहै १२ इति तृतीयभावः

धर्मगतेसहजंपतौक्रूरेबंधूज्झितस्तथासौम्येसद्बांधवश्चसुकृतीसोदरभक्तोभवतिमनुजः ९दुश्चिक्येशेदशमेनृपपूज्योमातृबंधुपरिभक्तःउत्तमबंधुर्बंधुपुविनिश्चिताजायतेमनुजः १० लाभस्थःसहजेशःसुबांधवंराजलाभिनंकुरुतेपुरुषंबंधुप्रसेवाविधायिनंभोगनिरतंच ११ व्ययगेदुश्चिकयेशेमित्रविरोधीस्वबंधुपरितापीदूरेवासितबंधुर्विदेशगामीनरोभवति १२ इतिसहजभावविचारः ॥ अथसुखभावविचारः ॥ तत्राकिंचिंतनीयमित्युक्तम् ॥ वदंतिविद्याजननीसुखानिसुगंधगोबंधुमनोगुणानि महीपयानक्षितिमंदिराणिचतुर्थभावप्रभवानितज्ज्ञाः १ विद्याराशौनिजपतियुतेसौम्ययुक्तेक्षितेवाजातोविद्याविनयचतुरश्चंद्रसूनौबलिष्ठेदुःस्थेपापद्युचरसहितेपापदृष्टेतदीशेविद्याहीनोभवतिमनुजःपापराशिस्थितेवा२

॥ अब चतुर्थभावका विचार कर्तेहे ॥ तिसमेंक्याक्या वस्तुकाचिंतन करणा सो कहतेहैं ॥ चतुर्थभावमें विद्याकासुख और माताका सुख सुख और सुगंध वस्तुका सुखासुख और गौओंका और भाईयोंका और मनका और गुणोंका और राजाका और हाथीघोडेपालकीस लेकरवाहनोंका सुखासुख और पृथ्वीका और मंदिरोंकासुखऔर दु खकाविचारचतुर्थ भावमें शास्त्रके जानने वाले कहतेहै १ और जिसके जन्मसमयमें चतुर्थभाव अपनें स्वामीकर्के युक्त दृष्ट होवे तब विद्या और नम्रता चतुराईकर्के युक्त होताहै और बुधबली होयकर्के ६।८।१२ स्थानमें स्थित और पापीग्रह कर्के युक्त होवे और तिसका स्वामी पापी ग्रहकर्के दृष्ट होवे और पापी की राशिमें होवे तब विद्या कर्केरहित होताहै २

॥ और जिसके जन्मकालमें चतुर्थभावका स्वामी और बृहस्पति और बुध इह छठे तीसरे बाहरमें आठमें स्थानमें स्थित होवें तब विद्या और बुद्धि और विवेकसें हीन वर्तेहैं अ थवा नीचशत्रुकी राशिमें स्थित होवें तब विद्यादियों कर्के रहित होताहै और अपने उच्चमें और स्वक्षेत्रमें वा त्रिकोण १ । ५ । वा केंद्र । १ । । ४ । । ७ । ॥ १० ॥ स्थानोंमें स्थित होवें तब लक्ष्मी विद्याऔर नम्रतासेंले कर्के गुणोकर्कें युक्त और चतुर और महाराजका प्यारा होताहै ३ और जिसके जन्मकालमें शुक्र अथवा चद्रमा बलीहोवे और शुभग्रहकर्केदेखेहोवेंऔरशुभग्रहके नवांश में स्थित होवें और केंद्रस्थानमें वा चतुर्थस्थानमें बलकर्के युक्तहोवे तब तिसकी माताकाआयुः चिर काल कहतेहैं ४ और चतुर्थका स्वामी छठे स्थानमें स्थित होवे वा द्वादशस्थानमें स्थित होवे और

विद्यास्थानपजीवचंद्रतनयाः षट्त्रिव्ययायुस्थिताःविद्याबुद्धिविवेकहीनफ लदानीचारिगावायदि ॥ स्वोच्चस्वर्क्षगतास्त्रिकोणगृहगाःकेंद्रास्थितावायदि श्रीविद्याविनयादियुक्तिनिपुणोराजाधिराजप्रियः ३ शुक्रेबलिष्ठेयदिवाश शांकेसौम्येक्षितेशोभनभागयुक्तेचतुष्टयेमातृगृहेबलाढ्येमातुश्चिरायुःसमुदाहरंति ४ मातृस्थानाधिपेषष्ठेव्ययेवाबलवर्जिते ॥ लग्नेपापेपापदृष्टेमातृनाशंवदेद्बुधः ५ क्षीणेचंद्रेष्टमेषष्ठेव्ययेवापापसंयुते पातालेपापसयुक्तेमातृहानिर्नसंशयः ६ मातृस्थानगतेमंदेपापग्रहनिरीक्षिते ॥ रंध्रस्थानेरिनीचस्थेमातृनाशंविनिर्दि शेत् ७ भ्रातृपुत्रगतेपापेपातालेशेरिनीचगे ॥ चंद्रेपापसमायुक्तेमातृरोगं विनिर्दिशेत् ८षष्ठेश्वरेणसहितःसुखराशिनाथोधर्मस्थितोजनकमत्रविटकरोति

बलहीन होवे और लग्नमेंपापग्रह पापीकर्कें देखा होवे तब बुद्धिमान् तिसकी माताका नाश कह तेहैं ५ और क्षीण चंद्रमा अष्टम और छठे स्थानमें वा बाहरमें स्थानमें पापी ग्रहकर्कें युक्तहोवे और चतुर्थस्थानपापग्रहकर्कें युक्त होवे तब माताके मरणमें संशयनहींहै ६ और जिसके जन्ममें चतुर्थस्थानमें शनि स्थित होवें और पापीग्रहकर्कें देखा होवे और अष्टम स्थानमें शत्रु और नीचकी राशिमें स्थित होवे तब माताका नाश कहे ७ और जिसके तीसरे और पाचमें स्थानमें पापीग्रह स्थित होवे और चतुर्थका स्वामी शत्रु और नीच राशिमें स्थित होवे और चद्रमा पापग्रहकर्कें युक्त होवे तब माताको रोगयुक्तकहे ८ औरजिसकेजन्ममें छठेघरके स्वामीकर्कें संग चतुर्थघरका स्वामी युक्त होवे और नवमभावमेंस्थितहोवे तब तिसका पिताव्यभिचारी होताहै

। और नवमके स्वामी साथ चतुर्थघरका स्वामी युक्त होवे और चतुर्थ स्थानमें स्थित होवे तब तिसका पिता व्यभिचारी होताहै ९ और छठे और चतुर्थ स्थानके स्वामी दशम भावमें स्थित होवें तब पिता व्यभिचारी होताहै और जिसके जन्मकालमें दशम और चतुर्थ और छठे स्थानके स्वामी एकराशिमें स्थित होवें तब तिसका पिता जारजातहोताहै १० और जिसके जन्म समयमें चंद्रमा वा सूर्य केंद्रस्थान । १ । ४ ॥ ७ । १० ॥ में पापीग्रहकर्के दृष्ट युक्त होवें अथवा क्रूर ग्रहचतुर्थ स्थानमें पापग्रहकर्के देख्या होवें सो मातृगामी होताहै ॥ ११ ॥ और जिसके जन्मकालमें चंद्रमा वा शुक्र केंद्रस्थानमें स्थित होवें और दोनों पापग्रहकर्के देखे होवें और चतुर्थस्थानमें क्रूर ग्रह स्थित होवे तब मातृगामी अथवा गुरोंकीस्त्रीमें गमन करणे वाला होताहै १२ और जिसके जन्मसमयमें मंगल छठेघरके स्वामीके साथ और चंद्रमा चतुर्थ स्थानमें स्थित होवे तब तिसकी माता

भाग्याधिपेनसहितोयदिमातृनाथःसौख्यस्थितोजनकमत्रविटंकरोति ॥ ९ ॥ षष्ठमातृपौपितृस्थानेपितुश्चव्यभिचारदौ ॥ पितृमातारिदेहेशैरेकस्थैः परजातकः ॥ १० ॥ पापेक्षितेपापयुतेशशांकेदिवाकरेवायदिकेंद्रराशौक्रूरेसु खेवायदिपापदृष्टेजातोनरःस्याद्यदिमातृगामी ११ चंद्रेभृगौवाकेंद्रस्थेपापदृ ष्टेथवाद्वयोः ॥ क्रूरेसुखेमातृगामीयदिवागुरुदारभाक् १२ सुखस्थेसारषष्ठ शेचंद्रेमातान्यमैथुनी ॥ व्यभिचारप्रदोमातुःसराहुर्दिननायकः १३ शी तांशौराहुकेतुभ्यांयुक्तेनीचेनसंगमः ॥ मंदयुक्तेनशूद्रेणवैश्येनबुधयोगतः १४ रवियुक्तेक्षत्रियेणमंत्रिभ्यांद्विजसंगमः ॥ एवंचंद्रःकुजारीशयुक्तस्तत्फलदोभ वेत् १५ चंद्रेनिष्टस्थानगःसानुजेशोजातस्यान्यस्तन्यपानंकरोति ॥ दुः स्थानस्थौमातृपित्रर्क्षनाथौपित्रोर्मृत्युर्लग्ननाथेबलाढ्ये १६

व्यभिचारिणी होतीहै और राहुकर्के युक्त जो चतुर्थ स्थानमें सूर्यहै सो माताको व्यभिचार दोषको देताहै १३ और चतुर्थभावमें चंद्रमा राहुकेतुकर्के युक्त होवे तब नीचकर्के संगम होताहै और शनि कर्के चंद्रमा युक्त होवे तब शूद्रकर्के और बुधकर्के चंद्रमा युक्त होवे तब वैश्यकर्के संगम होताहै १४ और चतुर्थ भावमें चंद्रमा सूर्यकर्के युक्त होवे तब क्षत्री कर्के और बृहस्पति शुक्रकर्के युक्त होवे तब ब्राह्मणकर्के संग होताहै और इसी प्रकारकर्के चंद्रमा मंगल और छठे भावके स्वामी कर्के युक्त होवें तब माता व्यभिचारणी होतीहै १५ और चंद्रमा ६ । ९ ॥ १२ स्थानमें तृतीय भावके स्वामीकर्के युक्त होवे तब दूसरी माता स्तनपान कराहै और ६।८। १२ स्थानमें ४ १० भावके स्वामी स्थित होवें और लग्नेश बली होवे तब माता पिता मृत्युको प्राप्तहोतेहैं ॥ १६

ौर जिसके जन्मकालमें पिताके कर्मस्थानका स्वामी अर्थात् सप्तमेश छठेआठमें वारहमें स्थानमें
स्थित होवे तब पितामाताकों अनिष्टफल कर्ताहै अथवा षोडशवर्षकके मातापितासें रहित होताहै
१७ और चतुर्थ और लग्नके स्वामी दोनों दशम और चतुर्थस्थानसें नवम और पंचममें स्थित हो
वें और तिसका स्वामी लग्नमें स्थित होवे तव माता पिताकेसाथमृत्युकों प्राप्त होतीहै १८ और नि
सकों चतुर्थ और लग्न और दशम केस्वामी केंद्र १ ४ ७ १० कोण ९ ५ स्थानमें स्थित होवें ति
न्हके दशातदंशा कालमें माताकों मृत्यु कर्त्तेहें १९ और जिसके जन्मसमयमें सूर्य चंद्रमा दोनों
मिलकर्के दशम और चतुर्थ स्थानमें स्थित होवें और अथवा दशम चतुर्थके स्वामी कर्के युक्त होवें
और सूर्यके साथ संवधकर्त्ते होवें तव मातापिताकों मृत्यु कर्त्तेहें २० और यो ग्रह चतुर्थभावकास्वा
मी और चतुर्थका कारक तिनकर्के युक्त यो ग्रह और मातृ भाव ४ में स्थित यो ग्रह और मातृ ४

पितृकर्माधिपेदुःस्थेलग्नेशेवलसयुते ॥ पित्रोरनिष्टकारीस्यात्सीमतरहितोथ वा १७ मातृस्थानेशलग्नेशौतत्रिकोणगतौयदि तदीशोलग्नगोमातापित्रा सहमृताभवेत् १८ मातृलग्नेशपितृपाःकेंद्रकोणस्थितायदि ॥ तदशांतर्दशाकालेजनन्यास्त्वनुमृत्युदाः १९ रवींदूपितृमातृस्थौयदिवाअनुमृत्युदौ तदीशिक्षितयुक्तौवारविसंवधिनस्तथा २० येमातृभावपतिकारकतत्समेता स्तन्मातृराशिगतवीक्षितखेचरेंद्राः तेषामनिष्टकरखेटदशापहारेजातस्यमातृ मरणंप्रवदतिसतः २१ मार्तंडस्फुटतोविशोध्यशशिनंतच्छेषराश्यंशकेजीवेभा नुसुतेचमातृमरणंतत्कोणगेवानृणाम् संशोध्यंहिमकंटकहिमकराद्रंध्राधिपस्य स्फुटेतद्राशौरविनंदनेमृतिमुपैत्यथवातदंशेरवौ २२ वुधदृष्टियुतेसौख्येसौम्य मध्यगतेथवा ॥ जीवराश्यंशकेवापिपुण्यकर्मरतःसदा २३

भावको देखता जो ग्रह तिन्हमें अनिष्टके देनेवाले ग्रहकी दशाकालमें माताका मरण श्रेष्ठ मुनि क
हतेहैं २१ अव मातृमरणकालकहतेहें स्पष्टसूर्यसें स्पष्ट चंद्रमाकों जन्मसमयमें घटाए शेष रहेयोरा
शि अथ तिसमें गोचरकर्के वृहस्पति और शनि जव आवें तवमाताकामरणकहे अथवा तिससें न
वम पचम राशिमें स्थित होवें तव मरणकाल होताहै और कहतेहे जन्मकालमें स्पष्टजो अष्टमघर
का स्वामी तिसमें स्पष्ट सूर्यकों घटावे तिसराशिमेंजव शनि आवे और तिसराशिके नवांशमें सूर्यहो
वे तव माताकामरणकहे २२ और जिसके जन्मकालमें चतुर्थभाव वुधकी दृष्टिकर्के युक्त होवे अथ
वाशुभग्रहोंके मध्यमें होवे अथवा वृहस्पतिके राशि नवांशमें स्थित होवे सो सर्वदाकाल पुण्यकर्म
मेंरत होताहै २३

श्रौर योग्रह बली होयकर्के चतुर्थभावमें शुभग्रहकी राशिमें स्थित होवे श्रौर लग्नसें संबंधकर्के अधिकगुणवाला ग्रह जिसजातीका होवे तिसजातिके वर्गकर्के निरंतरसुख होताहै श्रौर तिस ग्रहकी धातुके संबंधकर्के सुखकों प्राप्त होताहै २४ श्रौर यो ग्रह । ६ । ८ । १२ । का स्वामीनीचश्रौरशत्रुक्षेत्रमेंचतुर्थस्थानमेंस्थितहोवेश्रौरलग्नेशकाशत्रुहोवेतिस्केकोपसेंदेहकेसुखकानाशकहोतेहैं२५ श्रौर जिसके जन्मसमयमेंचतुर्थभावमेंस्थितयोग्रहश्रौरचतुर्थभावकों देखनेवालायोग्रहश्रौरचतुर्थ भावका कारक यो ग्रह तीनो वली होवें तव बडे सुखका कारणहैं श्रौरइहतीनों नीच श्रौरशत्रुकीराशिमें श्रौर अस्तहोवें तव अनिष्टफलदेतेहैंश्रौरशुभग्रहकर्केसुखहोताहै श्रौर पापीग्रहकर्के दुख होताहै २६ श्रौर चतुर्थ स्थानमें नवमका स्वामी स्थित होवे श्रौर शुक्रकर्केयुक्तहोवे श्रौरबली होवे

सुखस्थितःशोभनराशिगोबली विलग्नसंबंधगुणाधिकोयदितज्जातिवर्गेणसुखं निरंतरंतदीयधातुश्रियमेतिमानवः २४ चतुर्थगोनीचसपत्नयातस्त्वनिष्टभावाधिपतिर्विलग्नात् लग्नेशशत्रुर्यदितत्प्रकोपाच्छरीरसौख्यादिविनाशमाहुः२५ चतुर्थभावस्थितदर्शिकारकाबलान्वितायद्यतिसौख्यहेतुकाः अनिष्टदानीचसपत्नमूढगाःसुखंशुभेनासुखमन्यखेचरैः२६ चतुर्थगेभाग्यपतौसशुक्रेबलाधिकेस्याच्चिरकालभोगीशुभान्वितेरंध्ररिपुव्ययस्थेजातोल्पकालसमुपैतिसौख्यम् २७ सुखचिंताग्रहेड्याभ्यांमातृचिंतासुखेंदुतः ॥ सुगंधंग्रहशुक्राभ्यांवस्त्रवाहनभूषणम् २८ सुखेश्वरेशोभनराशियुक्तेशुक्रेणदृष्टेसतिसंयुतेवा ॥ अरातिनीचग्रहदृष्टिहीनेसुगंधमाल्यादिसुखंसमेति २९ वीर्यान्वितेशीतकरेसुवस्त्रंसाहिध्वजेजीर्णतरंसमेति॥ कौशेयकंजीवयुतेचरक्तंचित्रंसशुक्रेसशनौतुकृष्णम् ३०

तब चिरकाल भोगोंकों भोगताहै श्रौरशुभग्रहकर्के युक्त ६ । ८ । १२ स्थानमे स्थित होवे तव थोडा काल सुखकों प्राप्तहोताहै २७ श्रौर लग्न श्रौर वृहस्पतिसें सुखका चितनकरे श्रौर चतुर्थ भाव श्रौर चंद्रमासें माताका चिंतन करे श्रौर लग्नसें श्रौर शुक्रसें सुगंध द्रव्यका चितनकरे श्रौर वस्त्र वाहन भूषणों काविचार करे२८ श्रौरचतुर्थभावकास्वामी शुभराशिमें शुक्रकर्के युक्त दृष्ट होवे श्रौर शत्रुनीचग्रहकी दृष्टीसेंरहित होवे तव सुगंधमाल्यादि सुखकों प्राप्तहोताहै २९ श्रौर चंद्रमाबली होवेतव श्रेष्ठ वस्त्र प्राप्तहोतेहैं श्रौर राहुकेतुकर्केयुक्तहोवे तव पुराणे वस्त्र प्राप्तहोतेहैं श्रौर वृहस्पतिकर्केयुक्तहोवे तव पट्ट वस्त्र श्रौर लालवर्णकेवस्त्रप्राप्तहोतेहैं श्रौरशुक्रकर्केयुक्तहोवेतवअनेकवर्णके श्रौर शनिकर्के युक्त होवे तव काले वर्णके वस्त्र प्राप्तहोतेहैं ३०

श्रौर चतुर्थभावका स्वामी शुक्र चंद्रमाके वर्गमें स्थित होवे श्रौरशुक्र कर्के श्रौरचंद्रमा कर्के देख्याहोवे वा युक्त होवे श्रौर नीचराशिमें श्रौर शत्रु ग्रहकीदृष्टि सें रहितहोवे सो मनुष्यपशुधनकोंप्राप्तहोताहै ३१ श्रौर चतुर्थस्थानकास्वामीशुभग्रहहोवे श्रौर शुभग्रह कर्के देख्या होवे श्रौर चतुर्थभावकास्वामीपूर्णबलीहोवेसोमनुष्यबंधुयोंमेंश्रेष्ठहोताहै ३२ श्रौरचतुर्थभावका स्वामी केंद्र १।४।७।१० श्राय ११स्थानमेंस्थितहोवे श्रौर वैशेषिकांशमें स्थित श्रौरपापग्रह केयोग श्रौर दृष्टिसें रहित होवे तब बंधूयोंकेऊपरउपकार करणेवालाहोताहै ३३ श्रौर पापीग्रहकर्के युक्त श्रष्टम घरकास्वामी चतुर्थस्थानमें होवे तब कपटी होताहै श्रौर श्रपने उच्च श्रौर मित्र श्रौर श्रपने वर्गमें शुभग्रहकर्के देख्याहोवे तब कपटकर्केरहित होताहै ३४ श्रौर चतुर्थेशबलकर्केयुक्त होवेतबशुद्धहृदयवाला होताहै श्रौर गोपुरांशमेंवामृदुश्रंशमेंस्थितहोवेतबवेशुद्धहृदयवाला होताहै ३५

शुक्रेंदुवर्गसहितेसुखराशिनाथेशुक्रेणशीतरुचिनासहितेक्षितेवा नीचारिपाप
गगनाटनदृष्टिमुक्तेपश्वादिवित्तमखिलंलभतेमनुष्यः ३१ बंधुस्थानेश्वरेसौम्ये
सौम्यग्रहनिरीक्षिते कारकेबलसंपूर्णेबंधुपूज्योभवेन्नरः ३२ बंधूपकर्त्तातन्ना
थेकेंद्रकोणायसंयुते ॥ वैशेषिकांशसंयुक्तेपापदृग्योगवर्जिते ३३ सपापेरंध्र
पेसौख्येकपटीपापसंयुते स्वोच्चमित्रस्ववर्गस्थेनिष्कापट्यंशुभेक्षिते ३४वि
शुद्धहृदयःशांतोहृदयेशेबलान्विते गोपुरांशकेवापिमृद्वंशादिसमान्विते ३५
वाहनेशेबलयुतेयानराशौबलान्विते शुभग्रहेणसंदृष्टेवाहनादिफलंवदेत् ३६
चंद्रोविलग्नसंबंधीवाहनेशसमन्वितः तुरंगवाहनंतस्यवदतिमुनिपुंगवाः ३७
द्वितीयेवाचतुर्थेवाचंद्रेशोभनराशिगे शुभखेचरसंयुक्तेसमुपैत्यश्ववाहनं ३८.
सेंदौचतुर्थाधिपतौविलग्नेलग्नेश्वरेणापियुतेश्वलाभं शुक्रेणयुक्तेयदिवाहनेशेदे
हान्वितेवानरवाहनंस्यात् ३९

श्रौर चतुर्थघरका स्वामी श्रौर चतुर्थभावमेंबलयुक्तहोवे श्रौरशुभग्रहकर्केदेख्या होवेतबवाहना दिशुभफल कहे ३६ श्रौर चंद्रमा लग्नका संबंधि होयकर्के चतुर्थभावके स्वामी साथ युक्त होवे तिसकों घोडेकी प्राप्ति श्रेष्टमुनि कहतेहैं ३७ श्रौर दूसरे स्थानमें वा चतुर्थस्थानमें शुभग्रहकोरा शिमें चंद्रमा स्थित होवे श्रौर शुभग्रहकर्के देख्या होवे सो घोडेवाहनकों प्राप्त होताहै३८ श्रौर चंद्रमाकर्के युक्त लग्नका स्वामी लग्नमें स्थित होवे श्रथवा लग्नेश कर्के युक्त चंद्रमाकिसीभावमें स्थित न होवे तब घोडेकालाभ होताहै श्रौर शुक्रकर्के युक्त चतुर्थका स्वामी होवे श्रौर लग्नमें स्थित होवे तब नरवाहन मिलताहै ३९

और शुक्र और पूर्णचंद्रमा केंद्र १ । ४ । ७ । १० स्थानमें स्थित होवेंवा त्रिकोणमें ९ ५ वलयुक्त स्थित होवें तब भगूडेका सुख और भूषण देतेहे और धन मीन राशिमें होवें ववलालवस्त्र और भूषण देतेहे और शुक्रकर्के युक्त दृष्ट होवें तव वी वस्त्र और भूषण देतेहैं ४० और जिसके जन्मकालमें शुक्र और चंद्रमा और चतुर्थभावका स्वामी और लग्नेश इह चारग्रह एकराशिमें स्थित होवें सो भगूडेके सुखवाला और घोडेके लाभको प्राप्त होताहै और एकराशिमें बृहस्पति और चतुर्थघरकास्वामी और चद्रमा और शुक्र केंद्र १ ४ ७ १० त्रिकोणघ रमें स्थित होवेंतव चारप्रकारकावाहन मिलताहै ४१ और चतुर्थघरका स्वामी बृहस्पतिकर्के युतहोवे तव चारप्रकारके वाहन मिलतेहे और चतुर्थका स्वामी शुभग्रहकर्के युक्त दशमस्थानमें स्थितहोवे तब

आंदोलिकाभरणदौसितपूर्णचंद्रौकेंद्रत्रिकोणगृहगौबलिनौभवेताम् रक्तांब रभरणदस्सुरपूजितर्क्षेचंद्रेसुरेंद्रसचिवेक्षितसयुतेवा ॥ ४० ॥ आंदो लिकातुरगलाभमुपैतिजातः शुक्रेंदुयानपतयस्तनुनाथयुक्ताःएकत्र देवगुरुयानपचंद्रशुक्राः केंद्रत्रिकोणगृहगाश्चतुरंगयानम् ४१ वाहनेशगुरुयुतेचतुरंगाख्यवाहनम् यानेशेसशुभेमानेचामरछत्रसंयुतः ४२ सुखेश्वरेकेंद्रगतेतदीशलग्नस्थितेवाहनयोगवंतः कर्मेश्वरेलाभगतेतदीशेकर्म स्थितेभूषणयानवंतः ४३ यानेशेलाभराशिस्थेसुखेशेलाभगेकुजे अथवा भौमराशिश्चेद्राज्यप्राप्तिर्नसशयः ४४ लग्नाद्वाहनराशिगस्तदधिपस्तद्वी क्षकश्चत्रयःस्वोच्चस्वर्क्षसुहृद्गृहेषुबलिनःकेंद्रत्रिकोणायगाः दीर्घायुःशयनाश नांबरयुतक्षेत्राणिसन्मंदिरंबंधुस्नेहमनोज्ञवाहनयशःसौख्यानिकुर्वंतिते ४५

छत्र चामर करकेयुक्त होताहै ४२ और जिनके चतुर्थभावका स्वामी केंद्रमें स्थित हो वे और तिसका स्वामी लग्नमें स्थित होवे तव वाहनयोगवाले होतेहें और दशमका स्वामी एकादश में और एकादशका स्वामी दशममें स्थित होवे तव भूषणों और वाहनोंवाले होतेहें ४३ और चतुर्थका स्वामी एकादशमें स्थित होवे और चतुर्थघरका स्वामी मंगल एकादशमें स्थित होवे अथवा एकाद शभावमें मंगलकी राशि होवे तव राज्य प्राप्त होताहे ४४ और जिसके जन्ममें चतुर्थका स्वामी और चतुर्थमें स्थित ग्रह और चतुर्थको देखने वाला तीनों अपने क्षेत्रमें और उच्चमें और मित्रक्षेत्र मेंस्थित होवें और बलीहोयकरके केंद्रत्रिकोणमें स्थित होवें तव बडीआयुषा और शय्या वस्त्र औ र क्षेत्र मंदिर और बंधुओंमें प्रीति और मनके जानने वाला वाहन और यशऔरसुख देतेहैं । ४५

और जिसके जन्मकालमे बुध उच्चराशिमें केंद्र १।४।७।१०कोण ९।५ स्थानमे स्थित होवे सो विद्या और वाहन और संपदा वहुतधनको करताहै ४६ और लग्नके स्वामीसें चतुर्थघरका जो स्वामी है तिसराशिमे नवमघरका स्वामी और नवमे स्थित ग्रहहोवे इह चारग्रह शुभग्रहोंके वर्गमें और बलसयुक्त होवें और लग्नेशके सवंधि होवे और परस्पर क्षेत्रमें वा परस्पर देखते होवें तव राजा चिरकाल सुखी तेजस्वी और चारप्रकारके वाहनों कर्के युक्त और राज्यलक्ष्मीके चिन्होंवाला होताहै ४७ और जिसके जन्मकालमे तीनग्रह स्थान वल कर्के युक्त होवें पूर्णवली होवें तव विचित्र अनेक प्रकारोंके रत्नोंके भूषण और वाहनोंकी प्राप्ति होतीहै और जिसके जन्ममें दो ग्रह वली होयकर्के लग्नमें स्थित होवें तिनकी दशामें सुखकों प्राप्त होताहै ४८ और कहेजो तीन स्थान तिनमें

स्वोच्चराशिगतश्चांद्रिःकेंद्रकोणसमन्वितः विद्यावाहनसंपत्तिंकरोतिविपुलंधनम्४६ लग्नेशात्सुखनाथतद्भवनगौभाग्येशभाग्यस्थितौचत्वारःशुभवर्गगाः सुबलिनस्तेलग्नसंबधिनः अन्योन्याश्रितवीक्षितायदिमहीपालश्चिरायुःसुखी तेजस्वीचतुरंगयानविपुलश्रीराजचिन्हांकितः४७ ग्रहास्त्रयःस्थानवलाधिकाश्चेद्विचित्ररत्नाभरणादियानम् खेटद्वयेवीर्ययुतेविलग्नेतदीयपाकेसमुपैतिसौख्यम् ४८ उक्तस्थानत्रयेष्वेकोवलीवाहनराशिपः लग्नलग्नेशसंवंधीतद्दशावाहनप्रदा ४९ चतुर्थधर्मायधनाधिनाथाविलग्नसबंधवलाधिकाश्चेत् तदीयपाकेसमुपैतिराज्यक्रमेणलाभंधनलाभमर्थम्५० तेचत्वारोधिकबलयुतादेहसबधिनश्चेदेतत्सर्वंभवतिविपुलंदुर्बलाद्दुःखदास्युः मिश्रंमिश्रैस्तनुपरिपवःकारकोभावनाथोभावाक्रांतोविगतवालिनश्चेदतिक्लेशदास्ते ५१

तिस ग्रहकी दशावाहनको देतीहै ४९ और जिसकेजन्मकालमें चतुर्थ नवम एकादश दूसरे घरके स्वामी वली होयकर्के लग्नसें सवंधकरें तिनकी दशामें क्रमकर्के राज्यलाभ और धनलाभ और अर्थसिद्धिहोतीहै ५० और चतुर्थ नवम एकादश द्वितीयका स्वामी अधिक वली होयकर्के लग्नसें संवंधकरें तव राज्यादि फल विपुल वडा होताहै और वलहीन होवें तव दुःख देतेहैं और लग्नपति और शत्रुका कारक और भावका स्वामी भावमेंयुक्त मध्यवली होवें तव मिश्रफल होताहै और वलहीन होवें

चतुर्थ भावका स्वामी वली होयकर्के युक्त होवे और लग्नकर्के और लग्नेशकर्के सवंधकर्ता होवे

और जिसके जन्मसमयमें चतुर्थघरका स्वामी शत्रु और नीचराशिमें स्थित होवे और ६।८।१२ स्थानमें स्थित होवे और नवम भावके स्वामी करके देख्या होवे तवखोटे वाहनकी प्राप्ति होतीहै अथवा वाहन स्थिर नाहिं रहिताहै ५२ और जिसके नवम और दशम और लग्नमें-उच्चहोयकरके शुभग्रहस्थित होवे और लग्नेश करके देख्याहोवे तव वाहनप्राप्तिके उपरत दुःखप्राप्तहोताहै ५३ और जिसके जन्मसमयमें वृहस्पति वा चतुर्थका स्वामी शुभग्रहकरके युक्त और शुभग्रह की राशिमें नवमस्थानमें स्थित होवे तव नरवाहन करके औरचिरकालराजप्रतापकरकेयुक्त होताहै और ६।८।१२ स्थानमें स्थित और पापग्रहकरके युक्त और अस्तनीच शत्रुकी राशिमेंहोवे तव वाहनादियोंकरके भी नहिं होताहै और स्वक्षेत्रमें पूर्णवली होवे तव चिरकाल भहूँके कासुखहोताहै ५४ और चतुर्थ नवमघरके स्वामीदोनों लाभ ११ स्थानमें युक्त वा देखते होवें और वली होवें तव संपूर्ण भाग्य

वाहनेशेरिनीचस्थेदुःस्थेधर्माधिपेक्षिते सुदुर्वाहनसंप्राप्तिश्चलवाहनतापिवा ५२ धर्मकर्मविलग्नस्थास्तुंगोपगशुभग्रहाः लग्नाधिपेनसंदृष्टायानांतिदुःखमाप्नुयात्५३ जीवेवासुखपेशुभग्रहयुतेलग्नात्तपस्थानगेसौम्यर्क्षेनरवाहनंचिरतरंराजप्रतापान्वितम् ॥ दुःस्थेपापयुतेस्तनीचरिपुगेयानादिभाग्यंनहिस्वर्क्षेसर्ववलाधिके चिरसुखंचांदोलिकारोहणम् ५४ बंधुधर्मगृहाधीशौलाभस्थानगतेक्षकौ ॥ वलवंतौयदिस्यातांसर्वभाग्यफलप्रदौ ५५ लाभस्थौसुखभाग्येशौपश्यंतौवासुखस्थलम् वाहिनीसर्वभाग्याढ्योराजप्रीतिकरोभवेत् ५६ धर्मवाहनराशीशौलग्नसंबंधिनौयदि ॥ जीवदृष्टियुतौतस्यराजवश्यादिभूषणम् ५७ शुभवाहनराशीशौशुभखेचरसंयुतौ ॥ वहुसेनाधिपःश्रीमान्वलिनौयदिजायते ५८ भाग्यस्थितेवाहनराशिनाथेसशुक्रजीवेशुभखेटराशौ भाग्याधिपकोणचतुष्टये वावहुत्वदेशाभरणार्थयानम् ५९ ॥

फलको देतेहैं ५५ और लाभ ११ स्थानमें चतुर्थ नवमके स्वामी होवें अथवाचतुर्थभावको देखते होवें तव संपूर्ण भाग्योंकरके युक्त सेनाका स्वामी राजाकीप्रीति करणे वाला होताहै ५६ और यद नवम चतुर्थ भावके स्वामी लग्नके संवधि होवें और वृहस्पति करके देखे होवें तव राजवश्यादि और भूषणप्राप्तिकरेहैं ५७ और नवमचतुर्थराशिके स्वामी शुभ ग्रह करके युक्त होवें और वली होवें तव वहुतसेनाका स्वामी शोभा करके युक्त होताहै ५८ और जिसके जन्मकालमें शुभग्रहकी राशिमें, नवमभाव गत चतुर्थभावका स्वामी शुक्र वृहस्पति करके युक्त होवे अथवा नवम भावका स्वामी,कोण ९।५ चतुष्टय १।४।७।१०स्थानमें स्थित होवे तव वहुत देश और भूषण और धन और वाहन प्राप्त होतेहै ५९

और जिसके जन्मकालमें सप्तमषष्ठ चतुर्थतृतीयनवम लग्न द्वादशभावोंकेस्वामीचतुर्थभावकेस्वामीकरके युक्तहोवें सोअनेक देशोंका स्वामीहोताहै ६० और जिसके जन्मकालमें चतुर्थभावका स्वामी बृहस्पति वा शुक्र होवे और बलयुक्तलग्नसें नवमराशिमें स्थितहोवे और नवमराशिकास्वामीत्रिकोण१।५।केंद्र१।४।७।१०स्थानोंमें स्थितहोवेतबसोबहुत वाहनोंको प्राप्त होताहै ६१ और शुक्रबके युक्तबृहस्पतिनवम में स्थित होवे और नवमका स्वामीचतुर्थस्थानमें होवे अथवा केंद्रत्रिकोण मेंस्थित होवे तब बहुत वाहनऔर देशोंका स्वामी होताहै ६२ और लग्नकेंद्रमें शुभग्रह स्थित होवे और नवममें उच्चग्रहस्थित होवे और दूसरेभावकास्वामी केंद्रमें स्थित होवे तबसिंहासनकेदेनेवालायोगहोताहै ६३

कामारियानसहजतपोलग्नव्ययेश्वराः ॥ सुखाधिपेनसंयुक्तास्त्वमंस्याकरदेशभाक् ॥ ६० ॥ सुखाधिपोदेवगुरुःसितोवाबलीविलग्नान्नवमोपयातः ॥ त्रिकोणकेंद्रोपगतःशुभेशःसमेतिजातोवहुवाहनानि ६१ सशुक्रजीवेगेहेशोभाग्-स्थोभाग्यपेसुखे ॥ केंद्रत्रिकोणयोर्वापिवहुवाहनदेशभाक् ६२ लग्नकेंद्रेस्थितेसौम्येधर्मेतुंगग्रहाश्रिते धनेशेकेंद्रभावस्थेयोगःसिंहासनप्रदः ६३ भाग्येशुभेक्षितेकेंद्रेशुभैःसहधनाधिपे ॥ उच्चग्रहेद्वितीयस्थेजन्मासिंहासनप्रदम् ६४ लग्नवाहनभाग्येशाःकर्मस्थाकर्मपस्तनौ लग्नंपश्यतिवाखेटःसिंहासनफलप्रदः६५ कर्मलग्नसुखाधीशाःकर्मस्थानगतायदि ॥ कर्मपोलग्नसंबंधीसिंहासनपतिर्भवेत् ६६

और जिनके जन्ममें नवमभाव शुभ ग्रह करके देख्या होवे और दूसरे घरका स्वामी शुभ ग्रहोंकरके युत केंद्र १।४।७।१० स्थानमें स्थित होवे और दूसरे स्थानमें उच्च राशिगत ग्रह होवे तब सिंहासनके प्राप्तकरणेवाला जन्म होताहै ६४ और लग्न ॥ चतुर्थ ॥ नवमके स्वामी दशममें स्थित होवें और दशमेश लग्नमें होवे अथवा लग्नको ग्रह देखता होवे तब सिंहासन प्राप्त करताहै ६५ और दशमलग्नचतुर्थ घरके स्वामी दशम स्थानमें स्थित होवें और दशमेश लग्नका संबंधिहोवे तब सिंहासन को देतेहैं ६६

और बृहस्पतिशुक्रनवमकास्वामीकेंद्र१।४।७।१०कोण३।५आय११स्थानमेंस्थितहोवेंतवअनेकवाहनो करकेयुक्तमंडलकास्वामी होताहै ६७ और चतुर्थ भावकास्वामी और दशमस्थानमें स्थित ग्रह दोनों बली होवें और नवमेश करके देखे होवें वा युक्त अथवा परस्पर क्षेत्रमें दोनों स्थित होवें तब सिंहासनकी प्राप्ति करने वाले होतेहैं ६८ और तिनको दशान्तर्दशा कालमें और जिसराशिमें स्थित होवें तिसके स्वामीकी उपदशामें अथवा तिसदशामें सिंहासनका स्वामी होताहै ६९ ,और नवम पाते और लग्नेश दोनो चतुर्थ भावमें स्थित होवें और चतुर्थका स्वामी शुभग्रहकी राशिमें लग्न गत होवे तब नित्यप्रति अत्यंत सुखको प्राप्त होताहै और छठेस्थानमें स्थित होवे तब शत्रुयों को

गुरुशुक्रशुभाधीशाःकेंद्रकोणायगायदि ॥ अनेकयानसंपन्नोमंडलाधिपतिर्भवेत् ॥ ६७ ॥ यानेशकर्मोपगतौबलिष्ठौधर्मेशदृष्टौयदितद्युतौवा ॥ परस्परक्षेत्रसमागतौवासिंहासनप्राप्तिकरौभवेताम् ॥ ६८ ॥ तद्दशांतर्दशाकालेतद्राश्युपदशागमे ॥ तदीयभुक्तिसंप्राप्तौसिंहासनपतिर्भवेत् ६९ शुभोदयेशौसुखराशियातौसुखाधिपोलग्नगतःशुभर्क्षे ॥ अतीवसौख्यसमुपैतिनित्यसपत्नयातोयदिशत्रुभाग्यम् ॥ ७० ॥ सपत्नभावाधिपतौतपस्थेशुभैरदृष्टेबलसयुतेवा ॥ स्वकीयभाग्यादिकमल्पकालंददातिशत्रौसुखनाथदाये ७१ सुखाधिपेशोभनखेटयुक्तेतदीयपाकांतमरातिगंतत् ॥ पापान्वितेतस्यदशावसानेपुनःस्वभाग्यसमुपैतिसर्वम् ७२क्षेत्रस्थानेशुभक्षेत्रेतदीशेशुभसयुते ॥ तत्कारकेतथाप्राप्तेबहुक्षेत्रधनान्वितः ७३

भाग्यकर्ताहै ७० और छठे भावका स्वामी नवमभावमें स्थित होवे और शुभ ग्रहोंकी दृष्टिसें रहित होवे अथवा बली होवे तब चतुर्थभावेशकी दशामें अपने भाग्य थोडाकाल कर्ताहै और शत्रुयोंमें भाग्यवृद्धि देनाहै ७१ और जिसके जन्मकालमें चतुर्थभावका स्वामी शुभग्रह करके युक्त होवे तिसकी दशाके अनंतर शत्रुको प्राप्त होताहै और पापीग्रह करके युक्त होवे तिसकी दशाके अंतमें फेर अपने भाग्यको संपूर्णताकरके प्राप्त होताहै ७२ और चतुर्थस्थानमें शुभग्रहकी राशी होवे और तिसका स्वामी शुभग्रहकरके युक्त होवे और तैसेंहि चतुर्थ भावका कारक होवे तब बहुतक्षेत्र और धनको प्राप्त होताहै ७३

और जिसके जन्मकालमें चतुर्थभावका स्वमी नीचांशमें और शत्रुके नवांशमे और शूल यमकाला ग्निषष्टिभागमें स्थितपापग्रहकर्के युक्त अथवा दृष्ट होवेतव शास्त्रके जाननेवाले क्षेत्रादि पदार्थों का नाशकहतेहैं ॥ ७४ ॥ और लग्नाधिपकी राशिमे जबशत्रुग्रह स्थितहोवे तिसकी दशातर्दशाका लमेंघरका और पृथ्वीका विनाशहोताहै और चतुर्थभावका स्वामी शनि मंगल गुलिककर्के युक्तहो वे तब तिसकी दशातर्दशामें बंधुओं कीहानि और अनर्थहोताहै ॥ ७५ और जिसके जन्मकालमे दूसरेघरका स्वामी चतुर्थेशकर्के युक्त नवमस्थानमें स्थितहोवे और शुभग्रहकीराशिमें शुभग्रहकर्के यु क्तहोवे तब निक्षेपधनकाक्याकिसीको अमानकों प्राप्तहोताहै और एकादश और द्वितीयभावके स्वामी दोनों चतुर्थमें स्थित होवें और चतुर्थकास्वामी शुभराशिमे शुभग्रहकर्के युक्त होवे तबनिक्षेपधनकी सिद्धिहोतीहै और लाभेशग्रहशुभराशिमें शुभग्रहकर्के युक्तहोवे तब निक्षेपधनकोंदेताहै ७६ और दू

क्षेत्रेश्वरेनीचसपत्नभागेकालाग्निशूलांतकषष्ठिभागे पापान्वितेपापसमीक्षि तेवाक्षेत्रादिनाशंकथयंतितज्ज्ञाः ७४ लग्नाधिपस्यगृहगोयदिशत्रुखेटस्तत्पाक भुक्तिसमयेगृहभूमिनाशम् यानेशभुक्तिसमयेनिजबंधुहानिःशन्यारमांदियुत भुक्तिरनर्थहेतुः ७५ वित्तेशःससुखाधिपोनवमगःसौम्यान्वितःसौम्यभे निक्षे पंसमुपैतिलाभधनपौपातालराशिस्थितौ तन्नाथःशुभराशिगःशुभयुतोनिक्षे पसिद्धिर्भवेत् लाभेशःसुखराशिगःशुभयुतोनिक्षेपवित्तप्रदः७६ अर्थव्ययगृहाधी शानाशगाःपापसयुताःयावद्भिरशुभैर्युक्तातावद्गेहालसत्वदाः७७ पापेराहौपापदृ ष्टेसुखेगेहसुखार्तिभाक् नीचेरातौकुजेर्केवासुखेस्यादगृहोनरः७८नीचेस्तगेवागेह स्थेकूपादौचपतिष्यति सुखेपापेपापभाक्स्यात्सुखेमंदेसुखक्षयः७९ गृहेशेव्य यगेलग्नादन्यगेहोन्यदेशगः रंध्रेगृहाद्यभावोवाषष्ठेशत्रुयुतगृहं ८०

सरे बाहरमें घरकेस्वामी अष्टमस्थानमें पापीग्रहकर्के युक्तहोवे जितनेक पापी ग्रहोंकर्के युक्तहोवे उ तनेघरदरिद्रको प्राप्तहोतेहैं ७७ और जिसके जन्मसमयमें चतुर्थस्थानमें पापीग्रह वा राहु पापीग्रह कर्के देखा होवे सो घरके क्लेशको प्राप्त होताहै और नीचराशिमें शत्रुक्षेत्रमें सूर्य वा मंगल चतुर्थ भावमें स्थित होवें सो घरसें रहित होताहै ७८ और नीच राशिगत वा अस्तगत ग्रह चतुर्थस्था नमें स्थित होवे सो कूपादि स्थानमे पडताहै और पापीग्रह चतुर्थस्थानमें स्थित होवे तब पापकर नेवाला होताहै और शनिहोवे तब सुखकर्के हीनहोताहै ७९ और चतुर्थेश लग्नसें बाहरमे स्था नमे स्थित होवेतब प्रायेघरमें और परदेशमें वास करताहै और अष्टमस्थानमे होवे तब घरसे टेकर्क पदार्थोंसे रहित होताहै और छठे स्थानमेहोवे तब शत्रुयोंके समीपघर होताहै ८०

और चतुर्थकास्वामी पूर्णबली होवे तब यत्नके विनाघरका लाभदेनाहे और६।८।१२स्थानमेंनिर्बल होयकर्के स्थित होवे तब घरमें आलस्य और ग्रहपीडाकों प्राप्त होताहै ८१ और छठे तीसरे बा हरमें अष्टमें स्थानोंमें इन १२ । २ । ४ । स्थानोंके स्वामी स्थित होवें और जितने सख्या कर्के पापीग्रहों कर्केयुक्त होवें उतनेघर नाशकों प्राप्त वर्त्तेहें ॥ ८२ ॥ और जिसके जन्मसमयमें लग्न १ और त्रिकोण ९ । ५ और केंद्र १ । ४ । ७ । १० ॥ स्थानोंमें जितने ग्रह बली स्थित होवें उतनें प्रमाणकर्के घरोंका सुख बुद्धिमान् कहे ८३ और चतुर्थभाव का स्वामी लग्नसें बाहरमें स्थान स्थित होवे तब पुरातन घरकों प्राप्त होताहै और त्रिकोण और कं

अयत्नतोमंदिरलाभदःस्याच्चतुर्थपस्तत्रबलाधिकोवा दुःस्थानगोदुष्टबलान्वित श्चेदालस्यगेहग्रहपीडितंवा ८१ षट्त्रिव्ययाष्टमोपेताव्ययवित्तगृहाधि पाः यावत्पापसमेपेतास्तावद्गृहविनाशदाः ॥ ८२ ॥ लग्नत्रिकोणकेंद्रस्थायावद्बलसमन्विताः ॥ तावत्संख्याकगेहानांसमीचीनंव देद्बुधः ८३ चतुर्थभावाधिपतौविलग्नाद्व्ययस्थितेजीर्णगृहंसमेति ॥ त्रिको णकेंद्रोपगतेबलाढ्येविचित्रगेहंरुचिरंतदाहुः ८४ तृतीयेसौम्यसंयुक्तेगेहेशे बलसंयुते ॥ गोपुराद्यंशकेवापिसमेतिदृढमंदिरम् ८५ आज्ञाश्रयात्क्षेत्र विनाशमाहूराज्ञेश्वरेगेहगतेसपापे ॥ क्रूरांशकेमृत्युकरादिभागेरंध्रेश्वरेणापि युतेतथैव ८६ तृतीयेसौम्यसंयुक्तेगेहेशेस्वबलान्विते ॥ लग्नेशेबलसंपूर्णेह र्म्यप्राकारसंयुतम् ८७ पारावतांशकेगेहनाथेगुर्विंदुवीक्षिते ॥

द्रमें बलकर्के युक्त स्थित होवे तब विचित्र सुंदर घरका सुख कहतेहैं ८४ और तीसरा भाव शुभग्रह कर्के युक्त होवे और चतुर्थभावका स्वामी बली होवे अथवा गोपुरादि अंशमें स्थित होवे सो दृढमं दिरकों प्राप्त होताहै ८५ और दशम भावमें पापी ग्रह कर्के युक्त दशमका स्वामी होवे अथवाच तुर्थ भावमें स्थित होवें और क्रूरषष्ट्यंशमें मृत्युकरादि भागोंमें और अष्टमेश कर्के युक्त होवे तब घरका विनाश कहतेहैं ८६ और जिसके जन्मकालमेंतीसरा भाव शुभग्रहकर्के युक्त होवे और चतुर्थेश बली होवे और लग्नका स्वामीपूर्णबली होवे तबबडेकोटोंकर्के युत हर्म्य महिलकों प्राप्त होताहै ८७ और जिसके जन्मकालमें चतुर्थभावकास्वामी बृहस्पति और चंद्रमा कर्के देख्याहोवे ।

॥ अथवा गोपुरादि आश्रममें स्थित होवे तव देवताकी न्यांई घरको प्राप्त होताहै ॥
॥ ८८ ॥ अव चतुर्थेशके वाराभावोंमें फल जन्मप्रदीपसें कहतेहे चतुर्थका स्वामीलग्नमें
स्थित होवे तव पितापुत्र दोनों परस्पर प्रीतिवाले होतेहै ॥ और पितृपक्षमें वैर कर्ताहै और
पिताके नामसेंप्रसिद्ध होताहै ८९ और चतुर्थका स्वामी धन २ भावमें स्थित होवे जब क्रूर ग्रहहोवे
तव पितासें विरोधकर्ताहे और शुभग्रहहोवे तव पिताकेपालनेवाला और प्रसिद्धहोताहै और तिसके
धनको पिताभोगताहै ९० और चतुर्थकास्वामी तीसरेभावमें स्थितहोवे तव पिताकेविछेदकोकर्ताहै
और प्रसिद्धपितावालाहोताहै और पिताकेसाथलडाईकर्ताहै औरपिताकेवधुयोंकोपालनेवालाहोताहै
९१ और चतुर्थका स्वामी चतुर्थभावमें स्थितहोवे तव राजाकेमानकोप्राप्तकर्ताहै और प्रसिद्ध होताहै

गोपुराद्यंशकेवापिदैवकंगृहमादिशेत् ८८ अथचतुर्थस्वामिफलंजन्मप्रदीपे ॥
तूर्य्यपतिर्लग्नगतःपितृपुत्रौस्नेहलौमिथःकुरुते पितृपक्षवैरकलितंपितृनाम्नासुप्र
सिद्धंच ८९ पातालपेधनस्थेक्रूरखगेपितृविरोधकृच्छुभे ॥ पितृपालकः
प्रसिद्धःपिताभुनक्तिश्चतल्लक्ष्मीम् ९० तूर्य्यंशेसहजेचेत्पितृमातृछेदकंविदित
पितरम् पित्रासहकलहकरपितृबांधवपालकंपुरुषम् ९१ तूर्य्यगतेतूर्य्यपतौक्ष्मा
धिनाथश्चमानकरः ॥ विदितः पितृलाभपरोभवतिसुधर्मासुखीनिधिपः९२ ॥
सुतगेतूर्य्यगृहेशेपितासुलाभोंगजश्चदीर्घायुः भवतिक्षितिपप्रसिद्धःसुसुतःसुत
पालकःसोपि ९३ हिवुकपतौरिपुसंस्थेपितुरर्थविनाशकःपितरिवैरी पितृदो
षकरःक्रूरेसौम्येधनसंचकस्तनयः ९४ अंबुपतौसप्तमगेक्रूरेस्वसुरस्नुपानपाल
यति सौम्येपालयतिपुनःकुलटांतांकुजकवौकुरुतः ९५

और पिताके लाभको प्राप्त होताहै और श्रेष्ठधर्मवाला और सुखी औरबडे धनका पति होताहै९२
और चतुर्थभावका स्वामी पंचमभावमें स्थितहोवे तव पिता श्रेष्ठलाभको प्राप्त होताहै और पुत्र व
डी आयुषावाला और राजाके प्रसिद्ध होताहै और श्रेष्ठपुत्रवाला और पुत्रके पालनेवाला होता
है९३ और चतुर्थका स्वामी छठे स्थानमें स्थितहोवे तव पिताको धनकानाश कर्ताहै औरपि
तासेवैरकर्ताहे और दोषकर्ताहै जव क्रूरग्रहहोवे तव और शुभग्रहहोवे तव धनसंचयकरणेवाला होता
है ९४ और चतुर्थका स्वामी सप्तमस्थानमें स्थितहोवे क्रूरग्रह तव तिसकी स्त्री तिसके पिताको क्ले
श देताहै और शुभग्रह होवे तव सेवाकरताहै और शुक्रमंगल होवें तव तिसकी स्त्री व्यभिचारिणी
होतीहै ९५

॥ और अष्टमस्थानमें चतुर्थकाक्रूरग्रह स्वामी होवे तब रोग कर्केयुक्त वा दरिद्रीकरताहै और खोटे कर्मकरणे वाला और शीघ्रमृत्युकों कर्त्ताहै ९६ और नवम स्थानमें चतुर्थका स्वामी स्थित होवे तब पितासें भिन्न और संपूर्णविद्यावाला और पितृधर्मका संग्रहकरणेवाला और पिताकी अपेक्षासें रहित होताहै ९६ और चतुर्थका स्वामीदशमभावमें स्थितहोवे तब तिसपुत्रकी माताकों पिता त्याग कर्त्ताहै और दूसरी स्त्रीकों विवाहताहै और शुभग्रहहोवे तव तिसका त्याग नहिं कर्त्ताहै और दूसरीस्त्री कों सेवताहै ९७ और एकादश ११ भावमें चतुर्थका

छिद्रगतस्तूर्य्यपतिःक्रूरोरोगान्वितंदरिद्रंवा ॥ दुष्कर्मरतंमृत्युप्रियमथमानवं कुरुते ९६ सुकृतगतेतूर्य्यपतौपितर्य्यसंगीसमस्तविद्यावान् पितृधर्मसंग्रह परःपितृनिरपेक्षोभवेन्मनुजः ९६ पातालपेंबरगतेपापेसुतमातरंत्यजेज्जनकः सृजतेत्वन्यांदयितांसौम्येपुनरन्यसेवावान् ॥ ९७ ॥ एकादशगेतूर्य्याधिपतौ पितृलाभकःसुकर्माच पितृभक्तोभवतिसुतःप्रचुरायुर्व्याधिविकलश्च ॥ ९८ ॥ द्वादशगेतूर्यपतौमृतःपितावाविदेशगोवाच्यः पुत्रस्यपापखचरेत्वन्यपितुर्जन्मानिर्देश्यम् ९९ ॥ पराशरीये गेहाधिनाथेनयुतेतुगेहेदेहाधिपेनापिगृहाभिलब्धिःयुतेषडादौतुविपर्ययःस्याद्गृहाधिपेदेहपतौचतद्वत् १०० इतिचतुर्थ भावविचारः ४ ॥

स्वामी स्थितहोवे तव पितासें लाभवाला औरश्रेष्टकर्मोंवाला होताहै और पितरोंकाभक्त होताहै और बडी आयुषा वाला और व्याधि युक्त होताहै ९८ और बारमे स्थानमे चतुर्थका स्वामीस्थित होवे तव तिसका पिता मृतहोवे वा विदेशमें रहे और पापी ग्रहका इह फलहै जो अन्यपिताका पुत्र होताहै अर्थात् जारजात होताहै९९ और पराशरीमें कहतेहै जिसके जन्मकालमें लग्नेश कर्केयुक्तचतुर्थभावहोवेअथवाचतुर्थकास्वामीचतुर्थभावमें स्थित होवे तव घरकेलाभको प्राप्तहोताहैऔर ६ ८।१२स्थानमें स्थित होवें तवं घरका सुख नाहे होताहै १०० इतिचतुर्थभावः ४ ॥

अथपंचमभावविचारः तत्रकिंचिंतनीयमित्युक्तंजातकपारिजाते पुत्राद्देवमही
पपुत्रपितृधीपुण्यानिसंचिंतयेद्यात्रामस्तसुतस्वकर्मभवनेर्दूराटनंरि.फतः लं
ग्नाद्बुदिनेशतःपितृसुखंजीवात्मजस्थानतःपुत्रप्राप्तिरनंगवित्तपसितैःस्त्रीसंप
दश्चिंतयेत् १ लग्नादात्मनिपुग्रहेक्षितयुतेपुंदेवताराधनंयुग्मेशुक्रनिशाकरे
क्षितयुतेस्त्रीदेवतामिच्छति भानोर्भास्करमुख्यमिंदुसितयोर्गौरींकुमारंकुजेविष्णुं
चंद्रसुतेगुरौशशिधरंशन्यादियोगेपरान् २ लग्नाधिपस्यात्मपतौसपत्नेतद्देवभ
क्तिःसुतनाशहेतुः समानतःसाम्यतरेसुहृत्त्वेतद्देवतापारकृपामुपैति ३ राजस्था
नेगुरुबुधसितैरीक्षितेसंयुतेवातद्राशीशेबलवतिनृपप्रीतिसंपत्तिमेति पापाक्रां
तेविगतबलिनिस्वामिनिक्रूरभागेजातोविद्याविनयगुणधीराजसन्मानहीनः ४

अथपंचमभावका विचार कहतेहैं तिसमें किसका विचारकरणा सो पारिजातसें कहतेहैं पंचमभावसें देवताकी भक्ति और राजाका विचार और संतानका विचार और पिताका विचार और बुद्धिका विचार और पुण्यकर्मका विचार करे और सप्तम और पंचम और द्वितीय और दशम भावसें यात्राका विचार करे और दूरगमनकाविचार द्वादशभावसें करे और लग्नसें और चतुर्थभाव सें औरसूर्यसें पिताके सुखका विचार करे और पुत्रकी प्राप्ति सप्तमेश और द्वितीयेश और शुक्रसें करे और स्त्री और संपदाका चिंतनकरे १ और जिसकेजन्मसमयमें पंचमभावमेंविषमराशिःस्थित होवे और सूर्य और मंगल और बृहस्पति करकें देखी होवे तब पुरुष देवताकाआराधन कर्ताहै और पंचमभावमें युग्मराशि चंद्रमा और शुक्र करकेंयुक्तदृष्टहोवे तबस्त्रीदेवताका आराधन कर्ताहै औरकहतेहैं सूर्यदेखे औरयुक्त होवेतबसूर्य का मुख्य आराधन कर्ताहै और चंद्रमा शुक्रके योगकरकें पार्वतीकाआराधन कर्ताहै और मंगलके योगसें स्वामिकार्त्तिकका आराधन कर्ताहै और बुधके योगसें विष्णुका और बृहस्पतिके योगसें शिवजीका और शनि राहु केतुके योगसें भूत पिशाचादियोंका आराधन कर्ता है २ और जिसके जन्मकालमें लग्नका स्वामी और पंचमका स्वामी दोनों आपसमें शत्रु होवें तब तिन्हींग्रहोंका यो अधिदेवताहै तिसकी भक्ति करणेसें पुत्रका नाश होताहै और लग्नेश और पंचमेश ग्रह दोनों समहोवें तब तिसदेवताका आराधन करणेसें शुभाशुभ फलकोई नहि होताहै और परस्पर मित्र होवें तब तिसदेवताके आराधनसें परम कल्याणकों प्राप्त होवाहै ३ और जिसके जन्मकालमें दशमस्थान बृहस्पति और बुध शुक्र करकें देख्या होवे वा युक्त होवे और तिस राशिका स्वामी बलवान् होवे तब राजाकीकृपा और प्रीति और संपदाकों प्राप्त होताहै और पापी ग्रहकरकें युक्त और स्वामी निर्बल और क्रूरके नवांशमें स्थित होवे तब विद्या और नम्रता और बुद्धि और राजासंमानकरकें रहित होताहै ४

और जिसके जन्ममें चतुर्थका स्वामी लग्नमें और लग्नका स्वामी चतुर्थमें स्थित होवें अथवा आपसमें, देखते होवें वायुक्त होवेंतवतिसकेचतुष्पदजन्मताहैऔरराहुकेतुकर्केयुक्तदृष्टहोवेंतववकराजन्मताहैऔरवृहस्पतिशुक्रचद्रमाकर्केयुक्तदृष्टहोवेतवगौजन्मतीहै औरशनिकर्केदृष्टयुक्तहोवेंतवमहिषी जन्मतीहै और लग्नपति दशममें होवे तव पैरोंसें जन्मताहै और लग्नपति लग्नमें स्थित होवे तव सर्प जन्मताहै ५ और जिसके जन्मसमयमें दूसरे और सप्तम स्थानमें और पंचम और चतुर्थ केस्वामी पापग्रहोंकर्के दृष्ट अथवा पापग्रहोंकर्के युक्त होवें और पुरुषग्रहोंके द्रेष्काणमें पुरुषग्रह होवें तव वांदर सूर बिडालसें लेकर्के जन्मतेहैं ६ अववृहज्जातकसेंकहतेहैं जन्मलग्नसेंपचम सप्तम स्थानमेंशुभग्रहहोवें और स्वामी युक्त होवें वा देखते होवें अथवा चद्रमासें इसी प्रकारकर्केहोवें तव पुत्र और स्त्रीका सुख होता

लग्नेयानपतौसुखेतनुपतौदृष्टेथवाखेचरैः संयुक्तेतुचतुष्पदस्यजननंराहुध्वजाभ्यामजः गोजन्मार्यसितेंदुभिश्चमहिषीमंदेनदृष्टेयुतेजातःपादपुरःसरंतनुपतिर्मानितनौभोगिराट् ५ वित्तास्तगौपंचमयाननाथौपापेक्षितौपापसमन्वितौवा पुंसस्त्रिभागेपुरुषग्रहेंद्रेजाताःकपिक्रोडविडालकाद्याः ६ होरायां लग्नात्पुत्रकलत्रभेशुभपतिप्राप्तेथवालोकिते चंद्राद्वायदिसंपदस्तिहितयोर्ज्ञेयोन्यथासंभवः पाथेनोदयगेरवौरविसुतेमीनस्थितेदारहा पुत्रस्थानगतश्चपुत्रमरणंपुत्रोवनेयच्छति ७ पुत्रस्थानपतौतुवानवमपेलग्नात्कलत्रेथवा युग्मर्क्षेशशिशुक्रवीक्षितयुतेपुत्रीजनोजायते पुंवर्गेपुरुषग्रहेक्षितयुतेजातस्तुपुत्राधिको जीवात्पंचमराशितश्चतनयप्राप्तिंवदेद्देशिकः ८ शुक्रेंदुवर्गेसुतभेविलग्नाच्छुक्रेणचंद्रेणयुतेथदृष्टे पापैरयुक्ते वहुपुत्रशालीशन्यारदृष्टेसतिपुत्रहीनः ९

है और लग्नसें और चंद्रमासें सप्तम पंचम भाव शुभ स्वामीकर्के युक्त दृष्ट नहि होवें तव स्त्री पुत्रका संभव नहिहोताहै और कन्याराशिमें लग्नगतसूर्यहोवे और मीनराशिमें शनि स्थित होवे तव स्त्रीका हतकर्ताहै और पंचम स्थानमें भोमस्थित होवे तव पुत्रको हतकर्ताहै ७ और पचम कास्वामी वा नवमका स्वामी लग्नसेंसप्तमस्थानमें वायुग्म राशिमें चद्रमाशुक्रकर्के दृष्ट युक्त होवें तव कन्या जन्मतिहैं और पुरुष ग्रहके वर्गमें और पुरुष ग्रहके देखनें सें वा योगसें वहुत पुत्रों वाला होताहै और वृहस्पतिसें पंचमराशि येहि तिसेंत पुत्रप्राप्तिःकहे८ और जिसकेजन्मलग्नसे पंचमराशि शुक्र औरचद्रमाके वर्गमे स्थित होवे अथवा शुक्र चंद्रमाकर्के युक्त दृष्ट होवे और पापग्रहकर्के नहि युक्तहोवेतव वहुत पुत्रोंवाला होताहै और शनिमंगल कर्के देखाहोवे तव पुत्रहीन होताहै ९

श्रौर जिसकेजन्मसमयमेंपुत्रभावसेंसप्तमराशिमेंश्रौरनवांशमेंअर्थात् ११ स्थानमेंपंचमेशहोवेश्रौरशुभ ग्रहकर्केयुक्तदृष्टहोवेअथवाकेंद्रत्रिकोणमेंहोवेतवपुत्रकीप्राप्ति होतीहै श्रौर पंचमकास्वामी अपनी राशि में होवे तव थोडे पुत्रोंवाला होताहै श्रौर पचमेशके नवांशकास्वामी अपनी राशिमें वा अपने नवां शमें स्थित होवे तव एक पुत्रवाला होताहै १० श्रौर जिसके जन्मकालमें सप्तमकास्वामी पंचमभा वमें स्थित होवे सो पुत्रहीन अथवा स्त्री रहित होताहै श्रौर पचमभावमें छठे अष्टमें वाहरमें स्थानमें पापीग्रह होवें तव कुलकानाशकर्त्ताहैंश्रौर पंचमराशिमें राहुवाराहुकी राशिकास्वामी ६ ८ १२ स्थानमें स्थितहोवेतवपुत्रकों हतकर्त्ताहै श्रौरलग्नेशपचमस्थानमेंश्रौरपचमेश लग्नमें स्थितहोवे तवदत्तपुत्रकोंग्रहण

पुत्रप्राप्तिरनंगभेसुतगृहात्सौम्यस्यराश्यंशकेतन्नाथेशुभखेटवीक्षितयुतेकेंद्रत्रि कोणेथवा स्वक्षेत्रोपगतेतुपुत्रगृहपेजातोल्पपुत्रोभवेत् पुत्रेशांशपतिःस्वभांश कगतोयद्येकपुत्रंवदेत् १० पुत्रस्थेमदनाधिपेवितनयोजायाविहीनोथवापुत्रा दष्टमशत्रुरिःफगृहगाःपापाःकुलध्वंसकाःराहुर्नंदनराशिगस्तदधिपेदुः स्था नगेपुत्रहापुत्रस्थेतनुपतनौसुतपतौगृण्हातिदत्तात्मजम् ११ तद्भावरा शियुतकारकवर्गमूलात्गृण्हातिदत्ततनयंपरतस्तुखेटात् १२ केंद्रत्रिकोण गृहगःसुतपःशुभर्क्षेसौम्यान्वितोयदिसुतंसमुपैतिवाल्ये ॥ भोगीशयुक्तसुतरा शिपभुक्तिजातःस्वल्पायुरेतिफणिभुक्तिभवश्चिरायुः १३ दुःस्थौविलग्नसुतपौसमुपेतिपुत्रंदत्तात्मजंचशुभखेचरवीक्षितौचेत् ॥

कर्त्ताहै ११ श्रौर जिसके जन्मसमयमेंलग्नश्रौरपंचमभावकेस्वामीदोनोंदुःस्थानमें ६ ८ १२ स्थितहोवें श्रौर शुभग्रहकर्के देखे होवें तव दत्तक पुत्रकोंप्राप्तहोताहै श्रौर पचमभावमेंयो राशितिसको कारक भी ग्रह जिसजातीका होवें वा जैसासवधी होवे तिसकर्के दत्तपुत्रकोंग्रहणकर्त्ताहै १२ श्रौर जिसकेज न्मसमयमें पचमघरकास्वामी केंद्र १ ४ ७ १० त्रिकोण ९ ५ स्थानमें स्थित शुभग्रहकी राशिमें होवेश्रौरशुभग्रहकर्केयुक्तहोवे सो वाल्यावस्थामेंपुत्रकों प्राप्तहोताहैश्रौरजिसराशिमेंराहुस्थित होवे तिसके स्वामीकी दशांतर्दशामें जन्मे तव थोडी आयुषावाला होताहै श्रौर राहुकीदशांतर्द शामें जन्मे तव वडीआयुषावालाहोताहै १३

और योगांतर कहतेहे ॥ जिसके जन्मकालमें लग्नसें वा चंद्रमासें अष्टम स्थानमें कोइग्रह नाहे
होवे और शुक्र बृहस्पतिबली होवें सो पूर्ण आयुषावाला १२० वर्षजीताहै योगातरकहतेहे ॥
जिसकेजन्मकालमें शुभग्रह अपनीराशिमें स्थितहोवेंतव साठ ६० ॥ वर्षआयुषाहोताहै
॥ योगांतर कहतेहें जिसके जन्मकालमें वृषराशिमें चंद्रमा और पापीग्रह पचम ५
और केंद्र और अष्टम और नवममें स्थितहोवें और नवममें और लग्नमें और केंद्रमें गुरु
और शुक्र नहिं होवें और नवम और अष्टम स्थानशुभग्रहोंकर्के देख्या होवे तब सठो १००
वर्ष आयुषा होताहे २१ योगांतर कहतेहै ॥ जिसका धनुर्लग्नके उत्तरभागमें जन्म होवे और यद
सपूर्णग्रह उच्चमें स्थित होवें और बुध वृषके चौवी २४ अशोंमें स्थित होवें तब पूर्ण आयुषा
१२० वर्ष होताहै ॥ और केंद्रमे बृहस्पति और शुक्र होवें।और एकादशमें चंद्रमा होवे तब
पूर्ण आयुषावाला होताहे ॥ और मीनराशिमें लग्नगतशुक्रहोवे और चंद्रमाअष्टमस्थानमें शुभग्र
हकर्के देख्या होवे और बृहस्पति केंद्रमें होवे तब सठो १०० वर्षजीताहै और लग्नेश अष्टम भा

लग्नादिंद्दोर्नखेटायदिनिधनगतावीर्य्यभाजौसितिज्यौपूर्णायुः स्वीयराशौशुभ
गगनचराःपापिरगोाच्चगेवूजे ॥ धीकेंद्रायुर्नवस्थायदिखलखचरानोगुरोर्भेवि
लग्नेकेंद्रकाव्येगुरौवाशुभमथनिधनसौम्यदृष्टेशतंस्यात् ॥ २१ ॥ कोदंडां
त्यार्द्धमंगयदिसकलखगाःस्वोच्चगाइज्ञेजिनांशैःगोस्थेपूर्णंचकेंद्रेसुरगुरुभृगुजौ ॥
लाभगेव्जेपरायुः शुक्रेमीनेतनुस्थेनिधनगृहगतेसौम्यदृष्टेसुधांशौ जीवेकेंद्रे
शतंस्यादथतनुगृहपेछिद्रगेपुष्करेवूजे ॥ २२ ॥ वागीशेवीर्ययुक्ते
नवमभवनगाःसर्वखेटाःशतायु कर्केगेचंद्रजीवौसहजरिपुभवेस्तःकविज्ञौचकेंद्रे
केंद्रेसूर्यारमंदागुरुनबलवगावाक्पतौलग्नपाते व्यष्टस्थानेपुशेपाःशरगजतु
लितंस्यान्नराणांमितायुः २३ क्रूराःसौम्यांशयाताउपचयगृहगाःकातरा.कंट
फस्थाःसौम्याव्योमार्कसस्थंयदितपनिकुजौरंध्रगौनोपरायुः

र्वमें होवे और चंद्रमा दशमस्थानमें होवे तब वी सठोवर्षजीताहै २२ और बृहस्पति बलकर्के
युक्त होवे और नवम ९ स्थानमें सपूर्ण ग्रहहोवें तव सठो १०० वर्ष आयुषावाला होताहै ॥
और जिसके जन्मकालमें कर्क लग्नमें बृहस्पति चंद्रमास्थितहोवें और तीसरे और एकादश
स्थानमें स्थितहोवें और शुक्र बुध केंद्रमें स्थितहोवें तव सठो १०० वर्ष आयुषाहोताहै ॥
और योगातर कहतेहै जिसके जन्मकालमें केंद्रस्थानमें सूर्य और मगल और शनि बृहस्पति १ ॥
१२ के नवांशमें स्थित होवें और बृहस्पति लग्नमें स्थित होवे और शेप ग्रह अष्टम स्थानमें न
होवें तव पचाशी ८५ वर्ष आयुषा होताहै २३ योगातर कहतेहे जिसके जन्मसमयमें क्रूरग्रह
शुभग्रहोंके नवांशमें उपचय ३ ॥ ६ ॥ १० ॥ ११ ॥ स्थानमें स्थित होवें और युद्धमें पराजित शु
भ ग्रह केंद्रमें स्थित होवें तव एकसठोवीस १२० वर्ष आयुषाहोताहै और जदशनिऔर मगल अष्ट
म स्थानमें स्थित होवें तव पूर्णआयुषा नहिंहोताहै

और योगांतर कहतेहैं ॥ जिसके जन्मकालमें लग्नकास्वामी और बृहस्पति केंद्रमें होवे और पापीग्रह नवम ९ पचम ५ अष्टम ८ केंद्र ॥ १ । ४ । ७ । १० ॥ में नहि स्थित होवें तब पूर्ण आयुषा १२०॥वर्षहोतीहै और योगांतर कहतेहैं जिसके जन्मकालमें पापीग्रह नवम ९ चतुर्थ ४ में स्थित होवें और शुभग्रह बृहस्पतिके नवांशमें स्थित होवें ॥ २४ ॥ अथवा शुभग्रह युग्मराशियों में वा युग्मराशियोंके नवांशमें स्थित होवें और द्वादश और दूसरे घरमे स्थित होवे और पूर्ण चद्रमा लग्नमें स्थित होवे तब तिसके घरमे लक्ष्मीका निवास और सौ १०० वर्ष आयुषा होतीहै ॥ योगांतर कहतेहैं जिसके जन्ममे लग्नेश शुभग्रह करके युक्त लग्नमे स्थित होवे और अष्टमेश अष्टममें स्थित होवे और किसीग्रहकरके नहि देख्या होवे तब बीस २० वर्ष आयुषा होतीहै और अष्टमेश केंद्रमे होवे और लग्नेश बलहीन होवे तब तीस ३० वर्ष आयुषा होतीहै २५ और योगांतर कहतेहैं जिसके जन्मसमयमे चद्रमा आपोक्लिम स्थानमें ३ ॥ ६ ॥ ९ ॥ १२ स्थित होवे और लग्नेश निर्बली पाप ग्रहोंकरके देख्या होवे तब बत्तीवर्ष आयुषा होतीहै योगा-

केंद्रेलग्नेशजीवौनवसुतनिधनेकंटकेनोखलाख्याः संपूर्णंपापखेटायदिगुरुजल गाजीवभागेचसौम्याः२४युग्मर्क्षांशगतावाव्ययधनगृहगाश्चेच्छुभाःशीतभानुःसं पूर्णोलग्नयायीशतमिहजनितामिंदिरामंदिरंस्यात्लग्नेशेसौम्ययुक्तेवपुषिचलयपेरध्र गेनान्यदृष्टेविंशत्केंद्रेलयेशेबलवियुजितथालग्नपेत्रिंशदायुः२५ इंदावापोक्लिम स्थेतदनुतनुपतौनिर्बलेपापदृष्टेदंतैस्तुल्यततोर्कःखलखगविवरेलग्नगोवृजत्रिस ख्यं रिष्फेकेंद्रेसुरेज्येगुरुरिपुसहजेस्यात्सपापेंगनाथेरामाब्दंकर्कलग्नेकुजतुहि नकरौकेंद्ररंध्रग्रहोनं २६ रामाब्दंस्याल्लयेशेवपुषिचनिधनंसौम्यहीनंखवेदा; लग्नेशोरंध्रयातोवपुषिनिधनपःस्यान्नृणांवाणसंख्या नक्रेतिग्मांशुमंदौसहजरि पुगतौकंटकेरंध्रनाथेपारावाराब्धिसंख्यंतदनुशुभखगासल्लवर्क्षेन्नविंशत् २७

तरकहतेहैं जिसके जन्मसमयमें सूर्य पापीग्रहों के अंतरालमें होवे और लग्नमें स्थित होवे तब इक त्री ३१ वर्ष आयुषा होतीहै योगांतर कहतेहैं जिसके जन्मसमयमेंद्वादश और केंद्रमे बृहस्पति स्थित होवे और लग्नेश पापग्रहकरके युक्त नवम और छठे और तीसरे स्थानमें होवे तब तीनवर्ष ३ आयुषाहोतीहै और कर्कट लग्नमें मंगल और चद्रमा स्थित होवे और केंद्र और अष्टम स्थान ग्रहों करके रहितहोवे तब तीन ३ वर्ष आयुषाहोतीहै २६ और योगांतर कहतेहैं जिसके जन्म कालमें अष्टमेश लग्नमें स्थितहोवे और अष्टमघर शुभग्रहों करके रहितहोवे तब चाली ४० वर्षआयुषा होतीहै और लग्नेश अष्टममें और अष्टमेश लग्नमें स्थित होवे तब पाच वर्ष ५ आयुषा होतीहै और मकर लग्नमे सूर्य शनी दोनों स्थित होवे और तीनों छठे स्थानमें स्थितहोवे और अष्टमेश केंद्रमे स्थितहोवे तब चुताली ४४ वर्ष आयुषा होतीहै और शुभग्रह संपूर्णपापीग्रहोंकी राशि में और नवांशमे स्थितहोवे तब बीसवर्ष २० आयुषा होतीहै २७

और योगांतरकहतेहैं जिसके जन्मसमयमे लग्नेश क्रूरग्रहोंकर्के देख्या होवे और शुभग्रह वली होवें
और चंद्रमा शुभग्रहोंके वर्गमेंहोवेतवत्र्यहत्र वर्ष ७३ आयुषा होतीहै और अष्टम स्थानमें शुभवर्गगत
चंद्रमा होवे तव चहुट ६४ वर्ष आयुषा होतीहै मध्यमसंज्ञा कर्के और दिवाजन्ममें चंद्रमासें अष्ट
म पापीग्रह होवें और शनि द्विस्वभाव लग्नमें स्थित होवे तववी चहुट वर्ष आयुषा होतीहै और द्वाद
शेश वा अष्टमेश बलहीन होवे तव पचवुंजा ५५ वर्ष आयुषा होतीहै २८ और योगांतरकहतेहैं
जिसके जन्मसमयमे कर्कटलग्नमे सूर्य स्थित होवे और दशम स्थानमे चंद्रमा होवे और वृहस्पतिकेंद्र
स्थानमें स्थित होवे तव पचवुंजा ५५ वर्ष आयुषा होतीहै और जिसके जन्मकालमें दशम वाचतु
र्थस्थानमें शुभग्रह स्थित होवें और चंद्रमा द्वादश और अष्टम स्थानमे स्थित होवें और लग्नमे शुक्र

क्रूरैर्दृष्टेंगनाथेयदिशुभविहगावीर्यवंतःशुधांशौ संस्थेसौम्येगणेचेद्गुणमुनितु
लितंरंध्रगैर्मध्यमायुः स्याच्चंद्रादन्हिपापैरथतपनसुतेद्व्यंगलग्नेहियातिरिष्फेशेरं
ध्रपेवायदिबलरहितेकंकपत्राक्षसंख्यं २८कर्केगेसप्तसप्तौखलविहगयुतेपुष्करं
स्थेद्विजेशेकेंद्रंयातिसुरेज्येशरविशिखामितंपुष्करेर्नारगेवा। सौम्येपीयूषभानौ
व्ययनिधनगतेदेहगेवाकवीज्याविकर्क्षेव्योमवाणंव्ययरिपुनिधनेलग्नगेवायचं
द्रे २९ शन्यंशेलग्ननाथेगगनशरमितंस्यादथोसौम्यखेटारंध्रेनालग्ननाथोव्यय
रिपुनिधनेपापयुक्षष्टिरायुः ॥ राशीशोलग्ननाथोदिनमणिसहितोमृत्युगोवा
कुपतिश्चेन्नोकेंद्रेषष्टिरायुर्वपुषिदिनपतिःशत्रुभौमान्वितश्चेत् ३० वागीशहीन
वीर्येव्ययतनुजगतेयामिनीशखशैला धर्मसर्वैःपरायुःखलखगलवगैःकेंद्रयाते
रशीतिः ॥ क्रूरैःक्रूरर्क्षयातेःशुभभवनगतेःसौम्यखेटैःसवीर्येलग्नेशेस्यात्परायुः
सुतभवनगतेःषष्टिरायुर्नराणाम् ३१ ॥

वृहस्पति होवें तव पंचास ५० वर्ष आयुषा होतीहै ॥ अथवा चंद्रमा द्वादश और छटे और अष्टमें
या लग्न स्थानमें स्थित होवे तववी पंचाश वर्ष आयुषा होतीहै २९ और लग्नेश शनिके नवांशमें
होवे तववी पंचाश ५० वर्ष आयुषा होतीहै और शुभग्रह अष्टममें नहि स्थित होवें और लग्नेशछठे
द्वादश अष्टम स्थानमें होवे और पापीग्रहों कर्के युक्त होवे तव साठ वर्ष आयुषा होतीहै और जि
सके जन्ममें राशिका स्वामीऔर लग्नेश दोनों सूर्य कर्के युक्त होवेंऔरवृहस्पतिअष्टममें ८ स्थित हो
वे और केंद्रमे नहिहोवे तव साठ वर्ष आयुषा होतीहै और जव लग्नमे सूर्य राहुग्रह कर्के और मंगल
कर्के युत होवे तव वी साठ ६० वर्ष आयुषा होतीहै ३०

औरयोगांतरकहतेहेजिसकेजन्मकालमेंवृहस्पतिवलहीनहोवेऔरद्वादशपंचमस्थानमेंचंद्रमाहोवेतवसत्त २७•वर्षआयुषाहोतीहैऔरसंपूर्णग्रहनवममेंस्थितहोवेंतवपूर्णआयुषा१२•होतीहैऔरसंपूर्णग्रहपापीग्रहों केस्वाशमें केंद्र स्थानमे होवें तव अशीति ८• वर्षआयुषा होतीहै औरक्रूरग्रह क्रूरराशियोंमें स्थित होवें और शुभग्रह शुभ राशियोंमे होवे और लग्नेश बली होवे तव पूर्ण आयुषा १२• होतीहै और संपूर्णग्रह पंचम स्थानमे स्थित होवें तव साठ ६• वर्ष होतीहै ३१ और जिसके जन्मकालमें मकरलग्नका अंत्यार्द्ध स्थित होवे और मकरके पूर्वार्द्धमें केंद्रगत शुभग्रह होवें तव सउ १०० वर्ष आयुषा होतीहै और अष्टम और तीसरे स्थानमें संपूर्ण ग्रह होवें तव चिरकाल आयुषा होतीहै और लग्नसें वा चंद्रमासें अष्टमघरका स्वामी द्वादश स्थानमें स्थित होवे तव अठाई २८ वर्ष आयुषा होतीहै और जिसके जन्मकालमे केंद्रस्थान शुभग्रहों करकें रहित होवे और कोईक ग्रह अष्टममें स्थित होवे तव तीस३•वर्ष आयुषा होतीहै ३२ और जिसकेजन्मकालमेंक्षीणचंद्रमाऔरपापीग्रहअष्टम स्थानमेंस्थितहोवेंऔरअष्टमेशकेंद्रमेंस्थितहोवेऔरलग्नेशवलहीनहोवेतववीस २• वर्षआयुषाहोतीहै

सारंगस्यांत्यभागेयदिवपुषिगतेचाद्यभागेचकेंद्रे सौम्यैःखेटैःशतस्याद्सुसहज गृहेस्याच्चिरायुःसमस्तैः लग्नात्प्रालेयभानोर्निधनसदनपेरिष्फकेंद्रेष्टविंशत्केंद्रे सौम्यग्रहोनियदिमृतिभवनेकश्चिदास्तेस्तरामाः ३२ क्षीणप्रालेयभानौयदिख लखचरोमृत्युगोमृत्युनाथःकेंद्रस्थोलग्ननाथोनिजबलरहितःखाश्वितुल्यंतदायुः सौम्यैरापोक्लिमस्थैर्दिनमणिजविधूवैरिरंध्रालयस्थौतुल्यंकामांकुशैः स्यादथधनमृ तिगौरिःफगौपापखेटौ ३३ हीनौस्वर्भानुनावायदिहिमममहसाव्योमनेत्रप्रमा णं केंद्रस्थौसूर्यमंदौयदिवपुषिकुजःपुष्पवाणांकुशाःस्युः॥ शुक्रेज्यावंगयातौतन यभवनगौभानुपापावनायुर्जन्मेशःसार्कलग्नेखलशुभसहितश्चेक्षित.स्यादनायुः ३४ यत्संप्रोक्तंयोगजंपूर्वमायुर्होरापारावारपारंप्रयातैःतस्मादायुःसारमुक्तमये तत्पुण्याचारश्लोकभाजांनराणाम् ३५

और योगांतरकहतेंहैं जिसके जन्मकालमें शुभग्रह आपोक्लिम ३ ६ ९ १२ स्थानमें स्थित होवें और शनि और राहु अष्टम स्थानमें स्थित होवें तव वीस २० वर्ष आयुषाहोतीहै और दूसरे और अष्टम और द्वादश स्थानमें दोपापीग्रह होवे ३३ और राहुकरकेंरहितहोवेंअथवाचंद्रमाकरकेंतववीस वर्ष २• होतीहैं और जिसके जन्मकालमें केंद्रमें सूर्य शनि स्थित होवें और लग्नमें मंगल स्थित होवे तव वीस वर्ष २० होतीहैं और जिसके जन्मकालमें शुक्र और वृहस्पति लग्नमें स्थित होवें और पंचम स्थानमे पापी ग्रह करकें युक्त सूर्य होवे तव आयुषा करकें हीन होताहै और लग्नेश सूर्य करकें युक्त लग्नमें स्थित होवे और पापी और शुभग्रहों करकें युक्त और देख्या होवे तव अल्पायु होताहै ३४ और कहतेहैं योपूर्व होराशास्त्रके पारगामी आचार्योंनें योगायुः कहाहै तिसमें सार सार लेकरकें मेंने इस ग्रंथमें योगायु· कहाहै सो इह किन्होंकों यथार्थ मिलताहै योपवित्र आचारमें अपने अपने धर्ममें स्थितहै ॥ ३५ ॥

और दशम स्थानमें स्थित योग्रह तिसका बलाबल देखकर्के विद्वानोंने धर्मीलोकोंको आयुषाका विचार कहना कहाहै ३६ अब परमायुषाके योगकहतेहैं यवनजातकमें जिसके जन्मसमयमें मीनलग्नका नवम नवांश स्थित होवे अर्थात्मीनलग्नमेंमीनकाहि नवांशहो वे और बुध वृषराशिके पंचविंशति २५ कलामें स्थित होवे तब परमायुषा प्रमाण कर्के जीवाहैं और संपूर्णग्रह उच्चराशियोंमें होवें तब ३७ और होराप्रदीपमें कहतेहैं जिसके जनम लग्नमें ध नराशिका अंत्यभाग स्थित होवे और संपूर्णग्रह परमोच्चमें स्थित होवें और वृषराशिके पंचविंशति २५ कलामें बुध स्थित होवे तब परम आयुषा १२० होतीहैं ३८ और बादरायणकहताहै जि सके जन्मलग्नसें एकादश स्थानमे चंद्रमा स्थित होवे और बृहस्पति शुक्र केंद्रमें १ । ४ । ७ । १०

बलाबलविवेकेनपुष्करालयशालिनां सुमनोभिरिदंदेश्यमायुर्धर्मादिशालिनाम् ३६अथपरमायुर्योगः यवनजातके अनिमिषपरमांशकेविलग्नेशशितनयेगवि पंचवर्गलिप्ते ॥ भवतिचपरमायुषःप्रमाणंयदिसहिताःसकलाःस्वतुंगभेषु ३७ होराप्रदीपे ॥ धनुर्यांतगतेविलग्नेपरमोच्चगतैर्ग्रहैःसमस्तैश्च ॥ गवि पंचवर्गलिप्तेसौम्येपरमायुराप्नोति ३८ बादरायणः ॥ एकादशधामगतः शशभृत्केंद्रोपगतौचगुरुशुक्रौ विंशतिशतंसमानांजीवयुतोनरपतिर्जातः३९ अथात्रउन्मितंगणितायुरुच्यते तच्चतुर्विधं ॥ अंशोद्भवं । पिंडजं । नैसर्गिकं । जीवशर्मोदितंच तत्रांशायुःकर्मयोग्यगुणकाधीनंसचस्फुटगुणकआश्रयगुणक योर्वधमूलंकर्मयोग्यगुणकः॥स्फुटगुणकस्तुउच्चचेष्टागुणकयोर्वधमूलं केशवार्कः त्र्यल्पाश्चेत्किरणाःसरूपकिरणांघ्रिश्चेन्नत्रयोर्द्धाविभू ॥ गोर्द्धचेष्टि कतुंगसंभवगुणौतद्घातमूलंस्फुटः १अस्यार्थःउच्चबलाच्चेष्टाबलाद्येसाधिताः किरणास्तेचेत्किरणारश्मयः त्र्यल्पारूपत्रयात्न्यूनास्तदासरूपाकिरणांघ्रिः रूपयुक्ताकिरणानामांघ्रिश्चतुर्थांशोगुणःस्यात्चेत्त्रयोर्द्धाःरूपत्रयादधिकाःकिर णास्तर्हिविभूगोर्द्धएकरहितकिरणानामर्द्धगुणकःस्यात्

स्थित होवें तब एकसौ वीस वर्ष जीताहै और राजा होताहै ३९ अब गणितागत आयुः कह तेहैं सोचारप्रकारकर्केकहाहैएकअंशायुःऔरपिंडायुःऔरनिसर्गायुःऔरजीवशर्मायुतिसमेंअंशायुःकर्म योग्यगुणकके आधीनहैऔरसोकर्मयोग्यगुणक और स्फुटगुणक आश्रयगुणकके घातका मूलहोता है और स्फुटगुणकयोहै सो उच्चगुणक और चेष्टा गुणकके घातका मूलहोताहै ॥ अब स्फुटगुणक कहतेहैं पूर्वबलसाधनाध्यायमें चेष्टाबल और उच्चबल सिद्धकियाहै तिन्हों वर्गों कों लेकर्के गुणो और एकतिसमें रूप और मिलावे तब चेष्टा रश्मियांऔरउच्चरश्मियां ग्रहोंकिया होतीआहैंउच्चबलसें उच्चरश्मियां औरचेष्टाबलसेंचेष्टारश्मियां होतीआहैंअबगुणकसाधनेमें रश्मियां तीन ३ सें हीनहोवें तब तिन्होंमेंएकरूप मिलायकर्केचतुर्थांशगुणकहोताहै औरराश्मियांतीनसेंअधिकहोवेंतबएकरूपसेंहीनकर्केतिन्हकाअर्द्धगुणकहोताहै अत्रोदाहरणंलेखश्च

३मय ६ ५५ । ५० त्रयोद्वांविभूगोद्धमित्युक्तत्वादेकेनरहिता ५ । ५५ । ५० एषामर्द्ध २ । ५७ । ५५ रवेश्चेष्टागुणक ॥ रवेरुच्चरश्मय ४ । ५१ । १८ रूपत्रयाटधिकाएकेनरहिता ३ । ५१ । १८ । अर्द्ध १ । ५५ । ३९ जातोरवेरुच्चगुणक चन्द्रस्योच्चरश्मय- । २ । ४१ । ८ । एते-यल्पाअतोरूपयुक्ता।३। ४१।८एषामर्ध१४जात चन्द्रस्योच्चगुणक ०। ५५ । १७ एवमन्येषाम् स्फुटगुणकसाधनेउदाहरणचरवेश्च ष्टागुणक, २ । ५७ । ५५ रवेरुच्चगुणक १ । ५५ ।३९ अनयोर्घात ५ । ४२ । ६ अयंसूक्ष्ममूलार्थवा रद्वयषष्ट्यासवर्णित २०५७६अस्यमूल१४३।२६ षष्ठिभक्तरवे स्फुटगुणक २ । २३ २६एवचन्द्रादीनामपि

आश्रयगुणकार्थचक्रम्

| स्व | ऽमि | मि | स | श | ऽश |
|---|---|---|---|---|---|
| १८ | १५ | १३ | ९ | ५ | ३ |
| ३६ | ४८ | ५४ | ७२ | १८ | १४४ |

अव आश्रयगुणककहतेहै प्रथमनवरेखा ऊर्द्ध देवे और एकादशरेखा टेढियादेवे तव नवति ९० कोष्टसिद्ध होतेहै तिन्हमे ऊपरकी पंक्तिमें सूर्यादिश निपर्यंतग्रह स्थापनकरे टेढिपंक्तिमें एककोष्टत्या गकर्के गृह होरादि सप्त

कल्पितोदाहरणे

| | स | च | म | बु | बृ | शु | श |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गृ | १० | | | | | | |
| हो | १८ | | | | | | |
| द्रे | ३ | | | | | | |
| स | ५ | | | | | | |
| न | १ | | | | | | |
| द्वा | १५ | | | | | | |
| त्रि | १ | | | | | | |
| योग | ६१ | | | | | | |
| हार | १०८ | | | | | | |

सप्तवर्गस्वरूपम्

एवचैष्टिकतुंगसंभवगुणौभवत ॥ चेष्टारश्मिभ्यश्चेष्टागुणक उच्चरश्मिभ्यउच्चगुणकोज्ञेय अथस्फुटगुणकसाधनम् तद्घातइति तयोश्चेष्टोच्चगुणयोर्घात तस्यमूलस्फुटोगुणक स्यात् अथआश्रयगुणकमाह थ स्वाधीष्टसुहृत्समार्यधिरिपोर्वर्गे धृतिश्चाष्विलाविश्वांकेषुगुणागृहेद्विगुणितायोग क्रमात्तद्धरेत् तद्भे पट्वमुगोशुमद्बिजिनै पड्भेश्ववर्गोत्तमस्वाशत्र्यशगतेसदारसगुणै स्याद्वा श्रयाख्योगुण अस्यार्थ स्वादीनापण्णांवर्गेक्रमाद्धृतीत्यादिषडंकाज्ञेया। तद्यथा। स्वस्यवर्गेगृहेधृतिरष्टादश १८अधीष्टस्यवर्गेइष्विला १५ सुहृद्वर्गेविश्व १३ त्रयोदश समवर्गेअकानव ९ अरिवर्गेइषव पच ५ अधिरिपुवर्गेगुणास्त्रय ३ एवमेतेषाहोरादिवर्गेएतेअका स्यु-गृहेग्रहस्थानेयोकउक्तवदागच्छातिसद्विगुणित स्थाप्य होरादिवर्गेयथास्थिताएवस्थाप्या- तेषायोयोगस्तयोगंस्वादीनांपण्णांतद्भेग्रहस्यभेगृहेसतिक्रमादेतै पड्भिरंकैर्वक्ष्यमाणै पड्गुणैर्हरेत्

वर्गस्थापनकरे योगगांका फल तिन्होका योग और हार नीचे के कोष्टमें स्थित करे और सप्तवर्गमे स्थितग्रह स्वक्षेत्रादि छैवर्गमें होवें तव क्रमसे अठारस लेकर्के तीनके अक पर्यंत अंकहोतेहै और यो अकगणितागतगृहस्थानमें आवे तिसका द्विगुणकर्के गृहके कोष्टम स्थित करे और होरादि छैवर्गोंमें यथास्थित जैसा अक प्राप्त होवे तैसाहि स्थापनकरे और संपूर्णग्रहोंके नीचे वलकायोग कर्के स्थापनकरे और तिन्होवर्गोंमे स्थित यो ग्रहहै

तिन्हके नीचे हारके अंक स्थित करे सो हार क्रमकर्के कहतेहैं स्वगृहमें ३६ अधिमित्रके गृहमें ४८ मित्रके गृहमें ५४ समके गृहमें ७२ शत्रुके गृहमें १०८ अधिशत्रुके गृहमें १४४ हार हो ताहि भाजक अंकको हार संज्ञाहै और यो ग्रह अपने वर्गोत्तम नवांशमें स्थित होवे और अपने नवांशमें और अपने द्रेष्काणमें स्थित होवे तिसका भाजक सर्वदाकाल षट्त्रिंशत् ३६ लेणा और स्वगृहादि हार नहिं लेना अनेंसे भागलेनेसें आश्रय गुणक होताहै अत्रोदाहरणम् रविःशत्रु गृहेस्ति अतःपच भांता गृहे द्विगुणिता इत्युक्तत्वाद्गृहेदश १० जाता होरातु स्वस्य वर्त्तते अतोहो राया मष्टादश १८ द्रेष्काणअधिशत्रोरास्ति अतोद्रेष्काणे त्रयः ३ सप्तांशः शत्रोरस्ति अत सप्तांशे पच ५ नवांशमिश शौसमस्यवर्त्तते अतोनवांश त्रिंशांशयोनव ९ द्वादशांशोधिमित्रयातो द्वादशांशे पंचदश १५ एव जाता रवेः सप्तसुवर्गेषुपिंडकाः अथैषायोगोभाज्यःअथभाजकः रविर्वर्गोत्तमः त्रितियेनास्ति शत्रुगृहेस्ति अतो भाजकः १०८ अनेनभक्ते भाज्ये लब्धो रवेराश्रयगुणकः ०॥ १८ २० एवमुक्तरीत्या जाता भाज्यांका भाजकांकाः आश्रयगुणक॥ अथिस्यते चेद्वर्गोत्तमपूर्व इति यद्ग्रह अपने नवांशमें और अपने द्रेष्काणमें स्थित होवे तब अधिमित्र और अधिशत्रु

तद्यथास्वस्वगृहेषड्भिः६षड्घ्नैः ३६ अधीष्टगृहे वसुभिः८षड्घ्नैः४८ सुहृद्गृहे नवभिः९ षड्घ्नैः ५४ समगृहे अशुमाद्भिः द्वादशभिः १२ षड्घ्नै ७२ अरिगृहेधृतिभिः १८ षड्घ्नैः १०८ अधिरिपुगृहेजिनैः २४ षड्घ्नैः १४४ क्रमेणहरेदित्यर्थः वर्गोत्तमेस्वांशेस्वनवांशेस्वद्रेष्काणगतेग्रहेसतिसदारसगुणैः षड्त्रिंशद्भि ३६ हरेत् नस्वादिगृहगतहारेणेत्यर्थ.एवंहृतेलब्धमाश्रयाख्यो गुणःस्यात् अथाश्रयगुणकेविशेषसंस्कारकमयोग्यगुणकंचायुर्भागांश्चाह. चेद्वर्गोत्तमपूर्वगोध्यरिसुहृद्भेतद्गृहांकस्त्रिषट्लब्ध्योनोयुगरीष्टभेऽधिनवका

राशिगतमें इह संस्कार विशेष कहतेहैं ॥ गृहस्थानके अंकको द्विगुणकर्के त्रिषष्टि ६३ अंकसें भाग लेवे यो लब्ध होवे सो क्रमकर्के अधिशत्रुकी राशिमें स्थित यो ग्रह तिसमें ऋण करे और अधिमित्र कोराशिगत ग्रहमें धनकरे और शत्रुराशिगत और मित्र राशिगत ग्रहहोवे तब गृहांकको द्विगुण करें चुगनू ९४ के अंकसें भाग लेकर्के ऊन और युक्त करे शत्रुराशिगतमें ऊन और मित्रराशिगत ग्रहमें युक्त करे ॥ और स्वक्षेत्रमें और समग्रहकी राशीमें स्थित होवे तब यथा स्थित पूर्वोक्त गुणक रहिताहै संस्कारका अभाव होनेसें ॥ इस प्रकारकर्के आश्रयगुणकको स्पष्टकर्के फेर पूर्वोक्त ग्रहोंके स्फुट गुणकको आपसमें गुणे और तिन्हका मूल कर्मयोग्य गुणक होताहै अर्थात्स्फुट गणकोंका और आश्रयगुणकोंकेघातका मूल कर्मयोग्यगुणक होताहै उदाहरणं॥रवेराश्रयगुणकः०३८ २० स्फुटगुणकः २ २३ २६ अनयोर्घातः १ ३३ ३८ अस्यमूलं जातः कर्मयोग्य गुणकः१ १४३ एवं चंद्रादीनां अव आयुष्पाकेअशा सिद्ध करतेहैं ॥ खेटानामिति ॥ सूर्यादि सप्तग्रहोंके और

स्पष्ट लग्नके अंश बनावे और चालीस ४० के अंकसे भाग लेकर यो शेष बचे सो सूर्यादि सातग्रहो के और लग्नके आयुर्दाके अंशहोतेहैं उदाहरण रविः २ ११४ २० ५८ ॥ अस्यांशाः २४ ५८ चत्वारिंशद्भक्ताःशेष रवेरंशायुरंशा ॥ ३४ २० ॥ ५८ ॥ एवंचंद्रादीनामपि अब चक्रपातार्द्ध हानिसंस्कार कहतेहैं तात्कालिलग्नमें तात्कालीन ग्रहको घटायदेवे जब छैः राशिसें ऊन रहे तब चक्रार्धहानि संस्कार लगताहै और ग्रहकरके ऊन लग्न छै राशिसें अधिक रहेतो चक्रार्धसंस्कारका सम्भव नहि होताहै और कहतेहैं छैराशिसें ऊनग्रहके अंशबनावे और तिन्हों अंशोकरकेतीस ३० के अंकको भागे यो लब्ध आवे सो रूपसें १घटायदेवे सो गुणक होताहै और लग्नसें घटाये पीछे ग्रह एकराशिसें अल्प रहे तब तिसके अंशोंको तीस ३० सें भाग लेकरके जो लब्ध होवे सो एकमें घटायदेवे तवगुणकहोताहै औरशुभग्रहलग्नसें घटावे तब तिसके लब्धफल को अर्द्धकरके रूप १ सें घटावे और एकराशिमें दोग्रह वा बहुत ग्रहहोवें तब तिन्हमें अधिक बली यो ग्रह होवे तिसका गुणक बनावे पूर्वोक्त षड्बलमें यो अधिक बलीहोवे तिसकाही गुणकबनामना और कानहि बनामना कहाहै अस्योदाहरणयथा लग्न०० २२ १२ ४६ रविणा २ १४ २० ५८ ऊनंजात १० ७ ५१ ४८ इसमेंग्रहोनलग्नछैराशिसें अधिकहोनेसें चक्रार्धहानिका सम्भव नहिहै

लग्नात्स्वेसमेकेवलः कार्यस्त्वाश्रयक सततस्फुटहतेमूलसयोग्योगुणः खेटा नांचतनोलिवाःखयुगहृच्छेपाइहांशायुषः ॥ अथचक्रपातार्द्धहानिमाह षड्भा ल्पेसतिखेचरोनउदयेस्यांशोद्धृतेःखाग्निभिस्त्वेकाल्पेस्यचखाग्निभाजितलवेः साम्योनितस्त्वर्द्धितैः ऊनाभूगुणएकभेद्विबहुत्वेकस्यबल्होजसःकार्यस्तद्गुणिताः स्वदायजलवाश्चक्रार्द्धहानिर्भवेत् अथवर्षाद्यंशायुर्दायानयनमाह

अत्रकल्पितलग्नं २ ४ ५६ २८ ग्रह० ८ ८ २४ १६ अनेन ऊनित लग्न ५ २६ ३२ १२ अस्य अंशादिकैः १७६ ३२ १२ खाग्नयः ३० भजेत् भाज्यभाजको भाजकः ६३५ ५१२ भाज्यः१० ८००० भाजकेन हृते भाज्ये लब्ध० १० ११ अथ शुभग्रहोस्ति अतोर्ध ० ५५ रूपात् १ शुद्धं ० १४ ५५ गुणकः स्यादिति चेत्पापग्रहोस्ति तदासपूर्णफलं रूपात्१ शुद्ध गुणकः स्यात्खे चरोनलग्नएकाल्पत्वेउदाहरणलग्न ०० २२ १२ ४६ शनिना ०१ १३ ३८ ५२ ऊनजातं ०० ८ ३३ ५४ अस्यांशाः ८ ३३ ५४ त्रिंशद्भक्तालब्ध० १७ ७ रूपात् १ शुद्धमनेरायुरंशानागुणकः ०० ४२।५३ एवंसर्वत्र ॥ सानितगुणकस्यकृत्यमाह ॥ जिसग्रहका सम्भव होवे तिसका गुणक सिद्ध करकेतिसगुणककरके अपनेआयुर्दाके अंशगुणे अंशोंकियां कला बनायकरके गुणे उसग्रहमेंगुणकक के चक्रपातार्धहानि कहीहै ॥ अब भाषाकरके अंशायुःस्पष्ट कहतेहैं ॥ सूर्यादिसातग्रहोंकियां दायां शोत्थकला अपने २ कर्मयोग्यगुणकोंसें गुणे और दोसउ २०० का भाग लेवेतव ग्रहोंकी वर्षा दि आयु होतीहै ॥ और लग्नके दायांशोंको तीनसें ३ गुणे और दशसे १० भागे तब वर्षादि लग्नायुर्दाहोतीहै और यदलग्न छै ६ रूपमें अधिक बलीहोवे तब लग्नराशिके तुल्य वर्षपूर्वानीतल ग्न युर्में और युक्तकरे और शेष अंशादियोंको द्विगुणकरके पांचके अंकसें भागलेकके राशितुल्यवर्षों

घटिकाः २२ शेषं १ पाष्ठिगुणं ६०. अरभक्तलब्धपलानि १२ एवंमासादिना ८ । २६ । ३३ । १२ लग्नायुर्जातंस्फुटलग्नायुःवर्षाद्यम् ॥ ७ ॥ ४ ॥ २५ ॥ ३३ ॥ ० ॥ स्वोच्चोनदृति- ॥ युचगेग्रहः स्वोच्चोनः कार्यः सश्च्रंगभात्समधिकोराशिषट्कादधिकोग्राह्यः अल्पश्चेत्तदाञ्चकं भं १२ ॥ ऊनविधेय तद्भागाःशेषस्यभागाःकार्याःयदिग्रहोऽरिभेऽस्ति तदातस्यग्रहस्यभागागुणा ३ शोनास्तृतीयांशेनऊनाः कार्याः वक्रंगविनावक्रोवक्रगतिग्रहस्तविनाकोचिद्वक्रोभौमइतिव्याचख्युः तद्बहुभिरु पेक्षितत्वान्नादरणीयम् शत्रुभेवक्रगतिर्ग्रहश्चेत्तदातस्याशागुणाशोनानकार्याः ॥ तथाचश्रीपति. ॥ त्र्यं शकहरतिशत्रुभेग्रहः स्वायुषोऽनतुवक्रचारगइति ॥ अस्तंगतोग्रहस्तस्यभागादह्यासाद्धिविहताःकार्याः शनिसितास्यांविना शनिशुक्रावस्तगतावपिअर्द्धनहरतः ॥ यतः शनिसितौसूर्यवैरिणौ ॥ ततस्तौसूर्य सन्निधानेनास्तगतावपिस्वायुषोर्द्धनहरतः ॥ तथाच बादरायण. ॥ अस्तंयाताः सर्वएवार्द्धहानिंकुर्युर्हि त्वादित्यपूज्याकंपुत्रावितिं ॥ एतद्धानिद्वयेयुगपत् प्राप्ते अधिकैकैवहानिःकार्या एतदुक्तंभवति वैरिभेग्रहे. त्र्यंशोनाहानिः तस्मिन्नस्तगतेसत्यर्द्धहानिः एवहानिद्वयेप्राप्तेअधिकैकैवहानिरर्द्धमेवहानिःकार्येत्यर्थः श निसितयोर्हानिद्वयेऽप्यशहानिरेवे यतस्तयोरस्तहानिर्नास्त्येव यदाहयवनः खेचरोजायतेयोर्द्धत्र्यंशयोरपहा रकः आयुषःसहरेदर्द्धत्र्यंशशुक्रशनैश्चरावितिं ॥ अथपिंडनिसर्गजीवशर्मेपिआयुर्दायेभागादिनाच क्रार्द्धहानिर्भवेत् पड्भाल्पेइस्यानीतगुणकेनतेभागागुणनीयाइत्यर्थः अत्रापिविशेषः ॥ शत्रुभेइत्यत्रस्वा भाविकशत्रुर्ज्ञेयोनतुकतात्कालिकशत्रुःनन्वेवचेच्चंद्रस्यशत्रोरभावात् त्र्यंशहानिः कदापिनस्यादितिचेत्स त्यं नह्ययंनियमोस्ति यतस्त्र्यंशहानिः सर्वेषाभवतीति किंतुयथार्थहानिर्नसंभवति तथा चंद्रस्यत्र्यंशहा निरपीति किंच सत्तवर्गजबले अधिशत्रुभेदत्ताशकइति चंद्रस्यासंभवेपियथा अन्यग्रहबलार्थमुक्तं तद्व त्स्वक्षेत्रेप्यस्तु तत्कालमैत्रीहि तत्रैवचर्तते ॥ यत्राधिश त्रुविचारोप्यस्ति ॥ नतुकेवलशत्रुमित्रविचारे प्रकृतेतुतात्कालिकमैत्रीविचारे शत्रुभेचाधिशत्रुभेचहानिर्विशेषेणभाव्यं नतुउभयत्रत्र्यंशहानि.संभवतीति ॥ अस्योदाहरण यथा ॥ रविः २ । १४ । २० । ५८ स्वोच्चेन ० । १० ऊनः २ । ४ । २० । ५८ -अयंषड्भादूनोऽस्यतोभगणाच्च्युतः ९ । २५ । ३९ । २अस्यभागाः २९५ । ३९ । २ एवंचंद्रादीना मपि ॥ अस्तंगतस्यपुदाहरणं ॥ बुधोस्तंगतोऽस्ति एतस्यबुधस्यायुरंशाः २६८ । ३१ । ४२ द्वि भक्ताज्ञाताबुधस्यायुरंशा १३४ । १५ । ५१ हानिद्वयेउदाहरणं यथागुरुः शत्रुगृहेस्तिअस्तगतोपीत्यत्र हानिद्वेप्राप्तेअधिकाहानिःकार्याइत्युक्तगुरोरप्यर्द्धहानिःकार्या शनिः शत्रुगृहेस्तितस्यत्र्यंशोनाहानिःप्रा प्तेइति यस्यहानिसंभवोनास्तितस्ययथागताआयुरंशाःस्थाप्याइति अथ भाषाकर्के कहतेहैं ग्रहकों अपने उच्चसे घटावे जब छराशिसे हीनहोवे तब फेर बारां १२ राशिमें घटावे जैसे छराशिसे अ धिकहि रहे तैसे करे फेर तिसके अंश बनावे अंशोंके नीचे कलादि धरे और ग्रह जब शत्रुके घर में स्थित होवे तब तिसके अंश तृतीयांशकर्के रहित करे परंतु वक्रगति ग्रहहोवे तब तृतीयांशन घटावे तब यथास्थित धरे और ग्रह अस्तहोवे तब तिसके अंश अर्धकर्के धरे परंतु शुभ शनिकेबिना शुक्रशनिकों अस्त हानि नहि होतीहै और जिस ग्रहकों दोहानिका संभव होवे तिसकों अधिक हानियो दोमेंहोवे सो करे इस प्रकार सपूर्णग्रहोंके आयुरंश बनायकर्के फेर चक्रार्धहानि जो पूर्व अंशायुम कहिहै सोकरे ॥

॥ अब लग्नगत पापग्रहमें हानिविशेष कहतेहैं ॥ जिसके जन्मलग्नमें पापीग्रह स्थित होवे तब ग्रहोंके जो आयुपाके अंशहैं ॥ तिन्हकों पृथक् स्थिनकरै और लग्नकी राशीकों त्यागक कें लग्नकेअंशादियोंसे ग्रहके आयु अंशोंको गुणे और तीनसउसाठसें ३६० भागलेवे यो लब्ध आवे तिसकों पृथक् धरयो ग्रहके अंश तिसमें घटायदेवे और यद लग्नगत पाप ग्रहशुभग्रह कर्के देख्या होवे तब लब्धिकों अर्धकर्के घटावे और इसमें क्रूरशब्दकर्के क्षी णचद्रमाका ग्रहणनाहि करे चंद्रमा सदा शुभहि होताहै और वृहज्जातककी टीकामें भट्टो त्पलने क्रूर शब्द कर्के क्षीण चंद्रमाका ग्रहणवी नाहिं कियाहै ॥ और लग्नमें दो पापग्रहहो वें तव तिन्हमें योग्रह षट्बलकर्के अधिकवली होवे तिसके भावफलकर्के लब्धिकोंगुणके घ टायदेवे और षट्बलमें दोनों तुल्यहोवें तव जिसका भावफलअधिक होवे तिसकर्के लब्धि कों गुणकर्के घटावेऔर पापी ग्रह लग्नका स्वामी होवे तववी इहे हानि नकरेयो ग्रहस्वा मी होताहैसो हानि नहिंकर्ताहैस्वामीका योग शुभ होताहै और इहे संस्कार पूर्वोक्त अ

पापग्रहेलग्नगतेतेषांभागानांहानिविशेषमाह दायांशाद्युसदांपृथक्तनुलवा दिघ्नाःखषट्त्र्युद्धृताआप्त्योनास्तनुगेखलेयदिचसद्दृष्टेर्द्धयाथापरे ॥ निघ्नोग्रो दयभावजेनतनुगोग्रोचेद्वलिष्ठस्यतत्साम्येपुष्टफलेननेतितनुपेस्मिन्नांशजेसौ क्रियाइति ॥ अथपैंडनिसर्गजीवशर्मोक्तानांत्रयाणामायुर्दायानांवर्षाद्यानयन माह ॥ गोव्जास्तत्वातिथिप्रभाकरतिथिस्वर्गानखाःपैंडजे १९।२५।

द्यायुमें नहिं करणा कहाहै केवल पिंड निसर्ग जीवशर्मा आयुर्दायमें करणा कहाहै अवइसमें, उदाहरण कहतेहैं ॥ रवेर्दायांशाः २१ ५।३१। ॥ पृथक्स्थाः २१५।३१।२॥ लग्नेपि पापग्रहेसति ॥ तनुलवादिना २२।१२।४६ गुणिताः ६५६७।१२।१२ खषट्त्र्यु ३६० द्धृता आप्तिर्लब्धाः १८।१४।३२ शुभदृष्टत्वादर्धिता ९।७।१६ अनया पृथक्स्था दायांशा हीनाःजाता रवेरायुरंशाः २८६।३१। ४८ एवंचंद्रादीनामपि ॥ अथापरमतोदाहरणं आप्तिः १८।१४।३२ लग्नस्थपापग्रहभावफलेननिघ्ना ८।४१।३७ शुभदृष्टत्वादार्धता ४। २३।४८ अनयापृथक्स्थादायांशाहीनाजातारवेरायुरंशाः २९१।१४।१४ दशघटिकांतरंम' तांतरेणेति ॥ अथ पैंडादि तीन आयुर्दायोंके वर्षोंका आनयन कहतेहैं ॥ गोव्जाइति ॥ पिंडा युर्दायमें सूर्यादिग्रहोंके गोव्जाइत्यादयःसप्तक्रमेण गुणकाःस्युः ॥ तत्रार्कस्यगुणकः १९ चंद्रस्य त त्व २५ भौमस्यतिथयः १५ बुधस्य प्रभाकर १२ गुरोस्तिथयः १५ शुक्रस्य स्वर्गा २१ शने

नखाः२०गुण स्यात् इहे पिंडायुमेंकमकर्के गुणक कहेहैं ॥ अबनैसर्गिकमें गुणक कहतेहै ॥ सूर्यादीनां नखादयःक्रमेण गुणकाःस्युः ॥ अर्कस्य नखाः २० चन्द्रस्यभू १ भौमस्यद्वौ २ बुधस्य गावः ९ गुरो धृतिः १८ शुक्रस्य नखाः२० शनेःपंचाशत् ५० गुणःस्यत् इहेक्रमकर्के निसर्गायुमें गुणक कहेहे ॥ ग्रहोंके पूर्वकहेयो दायांश तिन्हकों पिंडायुमें और निसर्गायुमेंकहे जोगुणकहे तिन्हके साथ भिन्न भिन्नगुणे और भगणांशोंकर्के तीनसओसाठसें ३६० भागलेवे तव पिंड और निसर्गायुव र्षादि होतीहे ॥ और भागलेनेंका प्रकार पूर्वकी न्याइहैं ॥ अब जीवशर्मोक्त आयुका आनयनकहते हे ॥ चकारसें पूर्वोक्तजोग्रहोंके आयुरंशहैं ग्रहकों अपनें उचमें घटायकर्के जो सिद्धाकियेहैं तिन्ह कों स्वर्गासाअर्थात् एकविंशति २१ सें भागलेवे तव वर्षादि जीवशर्मायुर्दायहोताहै परंतु जिसग्रहके आयुर्भागसिद्धाकियेहैं तिन्होंभागोंकोंआठसें ८भागलेकर्कघडीस्थानमेंयुक्तकरेतववर्षादिजीवशर्मायुर्दाय स्पष्टहोताहै अत्रोदाहरणानिक्रमेणप्रदर्श्यन्तेरवेर्दायांशाः२८६।३११४६रवेर्गुणकेन१९ गुणिताः५४४४। ३।१४भगणांशे ३६० भंकाल-धवर्षाणि१५शेष४४।३।१४द्वादशगुणा ५२८।४२।४८भगणांशै३६०भं

१५।१२।१५॥२१॥२० नैसर्गेनखभूद्विगोधृतिनखाःपंचाश २०॥ १॥२॥९॥१८॥२०।५० दुर्कादुणाः॥ दायांशाःस्वगुणैर्हताहिभगणां शाप्त्यासमाद्यायुषीस्वर्गांशाश्चसमाहिजैवमिभहृत्स्वांशैर्धटीष्वन्वितम् ॥

कलब्धमासाः १ शेष १६८।४२।४८ त्रिंशद्गुण ५०६१।२४।०० भगणांशैर्भक्तलब्धदिवसा १४ शेष २१।२४।०० षष्टिगुण १२८४।० भगणांशैर्भक्तलब्धघटिकाः २ शेष २०४।० षष्टिगुण १२२४०।० भगणांशैर्भक्तलब्धपलानि ३४ एवजातरवे पिंडायुर्वर्षाद्य १५।१।१४।२।३४ एवचन्द्रादीनम् अथनैस र्गेउदाहरण रवेर्दायांशाः२८६।३११४६ रवेर्गुणकेन २० गुणिता ४७२०।३५।२० भगणशे ३६० भंकालब्धवर्षाणि १५ शेष ३३०।३५।२० द्वादशगुणित ३९६७।४०।० भगणांशैर्भक्तलब्धमासा ११ शेष ७।४।० त्रिंशद्गुण २१२।०।० भगणांशैर्भक्तलब्धदिवसा शेष २१२।०।० षष्टिगुणित १ २७२०।०।० भगणांशैर्भक्तलब्धघटिकाः ३५ शेष १२०।०।० षष्टिगुण भगणांशैर्भक्तलब्धपलानि २० एवजातरवेर्निसर्गायुर्वर्षाद्यं १५।११।०।३५।२० एवचंद्रादीनाम् ॥ अथजैवोदाहरणम् रवेर्दायांशा २८६॥३११४६ स्वर्ग २१ भक्तालब्धवर्षाणि १३ शेष १३॥३११४६ द्वादशगुण १६०॥३१॥१२ स्वर्ग २१ भक्तालब्धमासा, ७ शेष १५॥३१॥१२ त्रिंशद्गुण ४६०॥३६॥०० स्वर्ग २१ भक्तेलब्ध दिनानि २१ शेष १३॥३६ षष्ट्यागुणित ११७६॥० स्वर्ग २१ भक्तेलब्धघटिकाः५६ पलानि ०९

वंरवेर्जीवशर्मायुः १३॥७॥२१॥५६॥०० रवेरंशाः २८६॥३१॥४६ इम ८ हृह्लब्धंघटचादि ३५४८ घट्यादिषु५६०युतं१।३१।४८एवंजातंरवेर्जीवशर्मायुवर्षाद्यं१३।७।२२।३१।४८एवंचंद्रादीनामपिअव पिंडनैसर्गजीवसमायुर्दायमें लग्नकीआयुका आनयनकहतेहै लग्नकी राशिकोंसागकर्के शेपजोअंशादि तिन्हकियां कलावनावे फेर तिन्हकोंदोसउोके अकसेभागलेवे जो लब्धआवे सो वर्षादिलग्नायुः पै ड निसर्ग जीवायुमेंहोतीहै अव मतांरकर्के लग्नायु कहतेहैं ॥ कईक आचार्य-सो लग्नायुः लग्नके भु क्तनवांश तुल्य वर्षकहतेहैं ॥ कईक लग्नराशिके तुल्यवर्षकहतेहै और कई आचार्यकहतेहैं ॥ लग्नेश बलीहोवे तव राशितुल्य और लग्ननवांशेशबलीहोवे तव नवांशतुल्य वर्षहोतेहैं ॥ और कईआचार्य कहतेहैं पूर्वोक्तलग्नायुवनायकर्के लग्नराशि और नवांशमें जो बलीहोवे तिसके तुल्य वर्षांकके युक्त रेतव लग्नायुःहोतीहै इसप्रकारकर्के वहुत मतोंमें जो पूर्व आयुर्दायकहाहै लग्नांशोंकों दोसउो २०० का भागदेकर्के जो वर्षादि सिद्धकियेहैं ॥ सो पक्षमुख्यहै सोई ग्रहणकरणायोग्यहै अस्योदाहरण वि भक्तनौ ०॥ २२ ॥ १२ ॥ ४६ ॥ लिप्ता ॥ १३ । ३२॥४६खनखो २०० हृतालब्धंलग्नायु वर्षाद्यम् ॥ ६ ॥ ७ ॥ २८ ॥ ४८ ॥ इदत्रिषुआयुर्दायेषुपैंडनिसर्गजीवशर्माख्येषुज्ञेयमिति,

अथपैंडादित्रिपुआयुर्दायेषुलग्नायुर्दायानयनमाह स्याल्लिप्ताःखनखोद्धृताविभ
तनोर्वर्षादिपैंडात्त्रिकेलग्नायुर्निखलैस्तदंशकसमंकेश्चिद्गतुल्यंस्मृतंयस्येशोधि
बलस्तदेवहिपरैस्तेनाढ्यमन्यैर्यदंशायुर्वेत्त्वथवांशतुल्यमखिलोक्तंग्राह्यमेवादिमम्

अब चार प्रकारकी आयुर्दायमें किसका प्रमाण करणा सो कहतेहे अंशायुःअतनाविति ॥ लग्न और सूर्य और चंद्रमाके मध्यमें लग्नषड्बलमेंछेरूपसें ६ अधिकबलीहोवे तव अंशायुःका साधन करणा और सूर्य बली होवे तव पिंडायुः साधनकरे और चद्रमा बली होवे तव निसर्गायुः साधन करे और जब दो तुल्यबल होवें तव दोनों आयुःसिद्धकर्केतिन्हका योगकरेऔर योगकाअर्धभाग आ युर्दाय होताहे और तीनों लग्न सूर्य चंद्रमा छेरूप ६ से अधिकबली होवें तव तीनों आयुर्दाय सिद्धकर्के तीनोंके बलोंकर्के भिन्न भिन्नगुणेऔर तिन्होंकायोगकर्केतीनोंग्रहोंके षड्बलैक्यकर्के भाग लेवे तवआयु होताहै तिसका प्रकार कहतेहैं लग्न बलकर्के अंशायुःऔर सूर्यबलकर्के पिंडायुःऔर चद्रमाके बलकर्के निसर्गायु केवर्षोंकों गुणे इसमें वर्षोंके दिन कला वनायकर्केगुणन करेसोकहते हे वर्षोंकों द्वादश १२ सें गुणकर्के नीचेके मासमिलावेसोमासहोतेहैं फेरमासोंकोंतीस ३० सेंगुणे नीचेके दिनमिलावे तव दिन होतेहैं इसप्रकार दिन घटी पलात्मक दशा वनायकर्के लग्नादियों

के षड्बलककें गुणे और गुणित जो तीनों तिन्हकायोगकरे और तीनोंके बलैक्यसें भागलेवे तव दिनादि मिश्रायुर्दाय होताहै इसमें दिनोंकों तीस ३० सें भागे लब्ध मास होतेहैं फेरमासों को द्वादश १२ से भागे तव लब्ध वर्षहोतेहैं इसप्रकारमिश्रायुः वर्षादिहोताहै और कहतेहै तीनों मध्यबली रूपछैसे हीन बली होवें तववी इसप्रकारमिश्रायु बनावे और इसप्रकारके दोग्रह होवें तव दोनोंयथोक्त आयुः बनायकर्के दोनोंके बलसें गुणे और योग कर्के दोनोंके षड्बलैक्यसें भागलेवे तव मिश्रायु सिद्ध होताहै इहे मुख्य युक्ति कहीहै और इसीप्रकारकर्के दामोदरपद्धतिमें कहाहै ॥ यथा ॥ लग्नार्कचंद्रायदिवीर्य युक्ता स्तदाविलग्नस्यबलेनहन्यात् ॥ अशायुरर्कस्यबलेनपैंडं निसर्गकचंद्रमसोबलेन ॥ सर्वान्यथैकत्रविधायतानिबलैक्यभक्तानिसमादिकयत् ॥ पैंढचमिश्रायुरिदंद्वयोर्वाबलैक्यतोवोभयवीर्यसाम्ये ॥ साध्यंवुधैःस्पष्टमिदंजगादश्रीजीवशर्मामतिमान्यथैवमिति ॥ अथजैवमिति ॥ यद तीनों हीनबली तीनरूप ३ सें हीनबली होवेतव जीवशर्मायुःकाहिहै सोउत्तममध्यमहीनआर्गेकहेगा ॥ अब मिश्रायुःका उदाहरण कहतेहैं ॥ जैसें रवेरायुर्वर्षादि १२ । ८ । २४ । ३६ । ॥ ००

अथैतेषुचतुर्ष्वायुर्दायेपुसत्सुकस्यकदाप्रामाण्यमित्याह अंशायुश्चतनाविनेधिकबलेपैंडंनिसर्गविधोस्याच्चेत्तुल्यबलद्वयोर्युतिदलंतजायुषोश्चेत्त्रयः स्यायूंपित्रिबलेर्निहत्यचयुतिर्वीर्यैक्यहृद्वात्रिजा युर्युत्यात्रिलवोथजैवमुदितचेद्धीनवीर्यास्त्रयः ॥

वर्षाणि द्वादशगुणितानि १४४ अथस्य मास ८ सयुक्तानि १५२ इदंत्रिंशद्गुणितं ४५६० अथस्यादिन २४ सयुक्त जातदिनादिक ४५८४ । ३६ । ० इदंदिनघटीपलात्मकलग्नबलेन ६ । ४६ । ० । १५ गुणित ३११९७ । ५८ । २१ एवंचंद्रादीना ॥ तथैवदिनकृतपिंडायुर्दाय.सूर्यबलेन ६ । ३७ । ४२ गुणयेत् तथैवचंद्रबलेन ६ । ४१ ॥ १३ दिनीकृतनिसर्गायुर्दायोगुणनीय ॥ तथाकृतेन्यासःगुणितानांत्रयायुर्दायानायोगोभाज्यः ॥ १०५५७३ ॥ ५५ । १८ लग्नार्कचंद्रबलानायोगोभाजक २० । ६ । ४२ सवर्णितोभाज्यभाजकौ भाज्यः ३८००६६११८ भाजकः ०७२४०२ भाजकेनहृतेभाज्येलब्धदिनानि ५२४१ शेष २८०२० षष्टिगुण १६८१२०० भाजकेनभक्तेलब्धघटिका २३ शेष ५१४१ षष्टिगुणित ३५७२४० भाजकेनभक्तेलब्धपलानि १३ दिनस्यानात्रिंशत्भक्तलब्धमासा - १७४ मासाद्वादशभक्तालब्धवर्षाणि १४ जातरवेर्वर्षादिमिश्रायु १४ । ६ । २१ । १३ एवंचंद्रादीना ॥

ग्रहोंके न्यूनाधिक बलकाज्ञान और किन्होंका इह आयुर्दाय मिलताहै सो कहतेहैं अल्पेति
ह अथवा लग्न षड्बलैक्यमें तीनरूपों ३ से अल्पहोवे सो हीन बली होताहै और छै रूप ६
अधिक बली होताहै और मध्यमें अनुपातकरणसे मध्यबली होताहै भिन्नमिति और आचार्यों
भेन्न भिन्न अपने अपने मतकर्के चार प्रकारका आयुर्दाय कहाहै और चारप्रकारका एकरथा
वी नहि कहा तिसमें चतुर यो नीलकंठ श्रीधरादि आचार्यहै तिन्होंने लग्नबलसें अंशायुःऔर
बलसें पिंडायुः और चंद्रबलसें निसर्गायु इत्यादि कहिहै अर्थसें व्यवस्थाकिएपीछें अंशायु व
योंकी संमति करके सत्यहै और सूक्ष्मजातकमें केवल अंशायुः प्रमाण कहतेहै इति और इह
आयु किन्होंका यथार्थ मिलताहै सो कहतेहैं स्याद्धर्मिष्ठेति धर्मात्मायोहैं अपने अपने वर्णाश्रमधर्ममें
र कुलाचारमें तत्पर और श्रेष्ट स्वभाववाले योहैं और पथ्य और हित भोजनके सेवने वाले यो
अन्तयों मनुष्योंका गणितायुः सत्य होताहे और इन्होंसें व्यतिरिक्त पापीयोंका सत्य नहि होता

अथाधिकबलन्यूनबलज्ञानमाह ॥ अल्पेहीनबलोबलीषडधिकेवीर्य्यैग्रह
अंशायुर्बहुसंमतं
श्चोदयोभिन्नंस्वस्वमतेस्मृतायुरितियत्प्राज्ञैर्व्यवस्थापितम् ॥ अंशायुर्बहुसंमतं
भवतियत्सत्यंचसत्योदितंस्याद्धर्मिष्टसुशीलपथ्यसुभुजांनस्यादिदंपापिनम् १
ननुअंशायुर्दायेऽस्तंगहानिःकुतोनोक्ताइतिशिष्यभ्रांतिनिरासार्थमाह

और श्रीधरकहतेहैं येधर्मकर्मनिरताविजितेंद्रियाश्चयेपथ्यभोजनयुतोनिजदेवभक्ताः लोकेसदादधति
किलशीललीलास्तेषामिदकथितमायुरुदारधीभिः १ और गौरीजातकमेंकहाहै पापिष्ठायेदुराचारा
दिब्राह्मणनिंदका वह्वाशिनश्चतेपावेह्यकालमरणंध्रुवम् अब शिष्योंका भ्रम दूरकरणेके वास्ते कह
हैं अस्तगतग्रह आयुर्दाका अर्द्धहरताहै और शत्रुराशिगत तृतीयांश हरताहै इह जो पिंडादितीन
आयुर्दायमें कहाहै सो योडी बुद्धि वालेने किसीने सो कदाचित् अंशायुर्दायमें संस्कार भ्रमकर्के नहि
करणा और योअंशायुमेंभी अनुमान करे सो असत् झूठाहै किसकर्के जो अस्तंगतकी हानि चेष्टा
गुणकर्में जिससें अस्तगतग्रहकागुणक रूपार्धकहाहै और शत्रुक्षेत्रगतत्र्यंशहानि आश्रयगुणकर्मे क
हिहै उसकर्के अंशायुमें त्र्यंशार्द्धहानिकाभ्रमनहिकरणा योग्यहै आयुस्सौरमिति वर्षादिआयुस्सौर
मासें गणना कहाहै और सिद्धान्तमें कहाहै वर्षायनर्तुयुगपूर्वकमत्रसौरादिति और बृहज्जातकमेंभी
सौर वर्षकर्केहि आयुर्दायकहेहैं और अल्पज्ञोंने नक्षत्र सवन कहाहै सोझूठाहै तिसमें

दामोदर पद्धतिमेंनाक्षत्र और उत्पलपद्धतिमे सावन कहाहै सो असन्है किसेस श्रीपति श्रीधराचा र्योने युगार्क भगणोंकरके अनुपातकर्क सौरकासावनाहर्गण निद्धकियाहै ग्रहभिद्धकरणेके वास्ते सोबहुतर्योका मतहै परन्तु आयुर्दायानयनमे व्यर्थहै बहुतयोंके साथ विरोधहोनेसे और अयुक्तिसे असत्है अबओर जीवाकी पूर्णायुर्दायकथनपूर्वक तिन्हका आयुर्दायानयन कहतेहैं मनुष्यओरहाथियोंकीपूर्ण आयुषा पांचदिन और एकसौबीस वर्ष होतीहै १२०।०।५ और व्याघ्रादिजोहैं हिंसक औरअजादि योहे वकरोभिड्डूसेआदलेकर्के तिन्हकी पूर्णायुषा सोलांवर्ष१६होतीहै ओर गौयोंकी और महिषी यांकी परमआयुषा चौवी २४ वर्षकहिहै और खोत्ते ओर ऊठोंकी पच्ची २५ वर्षपूर्ण आयुषाहोतीहै ओर कुत्तेयोंका द्वादश १२ वर्षपूर्णआयुषा होतीहै और घोडयोंकी वत्री ३२ वर्षपूर्णआयुषा होतीहै

हानिर्यास्तमितेरिभेप्यनुमितांशोल्पवुद्धानसद्यस्माच्चैष्टिकआश्रयेस्तिनिखिलैपैंडादिपूक्तातत ॥ आयुःसौरमिदंयतोब्दगणनासौरातत सूरिभिःप्रोक्तसत्यमसद्यदल्पकथितंनाक्षत्रकसावनम् २ अथान्येषांप्राणिनांपरमायुःपुरःसरमायुर्दायानयनमाह । पंचाहनखभूसमा १२०।०।५ नृकरिणाव्याघ्रादजादेर्नृपा, १६ गोकाल्योर्हिजिना २४ स्तथोष्ट्रखरयोस्तत्वानि २५ सूर्या, १२ शुनाम् अश्वायु परमरदा, ३२ नृवदिहानीयायुरेषांपरायुर्निघ्ननृपरायुषाचविहृततेषांस्फुटायुर्भवेत् ३ अथकेंद्रायुर्लिख्यतेयथातरे केंद्राकसंख्यांत्रिगुणीविधायराव्हारसख्याकततोविहीनआयुःप्रमाणंकथितमुनींद्रैश्चिरंतनैर्ज्यातिपिकै स्मृतानि १ केंद्रस्थानस्थितानकान् त्रिगुणीकृत्ययावान्पिंडस्तावद्वर्षसंख्यायु ॥ यदिकेंद्रमध्येभौमराहूभवतस्तदातदको

अबइन्होंकी आयुषा स्पष्टकरणीकहतेह हाथीसेलेकर्के जितने इह जीवकहेहै तिन्हके जन्मकालमें स्पष्टलग्नऔरस्पष्टग्रहवनायकर पूर्वोक्तषड्बलबनायके वलसिद्धकरे फेर जिसआयुषाकासंभवहोव अश पिंडनिसर्ग जीवशमाका तिसको मनुष्यायुकी न्याईस्पष्टकरे जितनेवर्षादि आवतिन्हको तिन्हको पूर्णायुवर्षोंकर्के गुणादेवे और मनुष्योंकी परमायुषाकर्के भागलेवे तब तिन्हकी आयुषा स्पष्टवर्षादि होतीहैं अब प्रथातरस केंद्रायुका प्रमाण कहतेहे जन्मकालमें यो ग्रहकुंडलीहै तिसमें लग्न चतुर्थ सप्तम दशम १ ४ ७ १० स्थानोंमें योराशिहैं तिन्हराशियांकेतुल्य अंकोंका योगकर्के और केंद्रस्थानमें राहु और मंगल जिस राशिमें स्थित होवे तिसकी संख्या कर्के रहितकरे फेर त्रिगुणि

को तब केंद्रायु वर्ष होतेहैं और इसमें कहतेहैं केंद्रस्थानोंमें योयो शुभग्रह जिस जिस राशिमें युक्त अथवा पूर्णदृष्टिकर्के देखता होवे तिसके वर्ष केंद्राक योगमें युक्त करे और योयो पापी ग्रहकें युक्त वा पूर्ण दृष्टिकर्के देखता होवे तिसके वर्ष केंद्रांक योगमें घटाय करके शेषाङ्कको त्रिगुणित कि तब केंद्रायुके वर्ष होतेहे अयसें प्राचीन ज्योतिषी कहतेहे इतिश्रीजातकखंडभाषायामायुर्दा नामाष्टादशोध्याय ॥ १८ ॥ अवदशांतर्दशाध्ययकहतेहें मित्रसेन जातकपद्धतिमेंअयसेंकहताहै जिस जिस ग्रहका योयो आयुवर्षादिस्पष्टहै तिस तिस ग्रहकीतिसआयुषाके प्रमाणवर्षादि दशा होतीहे और चद्रमा और लग्न और सूर्य इनहुंतीनोमें पड्बलकर्के जो अधिक ली होवे तिसकी आद्यादशा प्रथम जन्मकालसें तिसकीदशा होतीहे ॥ १ ॥ और तिसके उपरत यो ग्रह तिससें केंद्रादिस्थानोंमें यथा क्रमस्क स्थितहोवे तिस

समेत्यकेंद्रांकमध्येशोध्यंशेषत्रिगुणीकार्यमिति इतिश्रीमहाराजाधिराजश्रीरणवीरसिंहाज्ञयामहेशविरचितज्योतिर्महानिबंधेजातकखंडे आयुर्दायाध्यायोष्टादश १८ अथग्रहाणांसमस्तशुभाशुभज्ञापकोदशाध्यायआरभ्यते मित्रसेन यस्ययस्यखचरस्ययदायुस्तस्यतस्यकिलसैवदशास्यात् हिमगुलग्नदिवाधिपतीनांयोवलीभवतितस्यदशाद्या १ तन्वादितूर्यास्तखभोपगानां ॥ १ ॥ ४ ७ १० ततोग्रगानां २ ५ ८ ११ सुसदांपुनश्च ३ ६ ९ १२ एकर्क्षगाद्वित्रिखगास्तदातुल्यादशावीर्य्यवशाद्ग्रहाणाम् २ चेद्वीर्य्यसाम्येवहुवर्षदस्यततोपिसाम्येप्रथमोदितस्य

कीदशा होतीहै सोदशप्रकारकर्के होतीहै यदलग्नकी दशा प्रथमहोवे तव तिसके उपरतयो ग्रहलग्नमें केंद्र १ ४ ७ १० मेंस्थितहोवे दूसरी दशा तिसका होतीहै और यो ग्रह पणफर २ ५ ८ ११ स्थानमें स्थित होवे तिसकी तीसरी दशा होतीहे और लग्नसें आपोक्लिम ३ ६ ९ १२ स्थानमें योस्थित होवे तिसकी चतुर्थी दशा होताहै और यद केंद्रमें कोई ग्रह स्थित नहिहोवे तव पणफर स्थान स्थित ग्रहकी दूसरी दशा होतीहै इह अथसें सिद्धहै ॥ और इसमें केंद्रफणपरादिविचार लग्नकुंडलीमें करणा भावकुंडलीसें नहिकरणा कहाहै ॥ आर केंद्रादिस्थानोंमें एक दो ग्रह वा बहुत ग्रह स्थित होवें तवआगे कहना योदशाक्रमवल तिसमें यो वली होवे तिसकी पूर्वदशा होती है २ और जय वलदोनोका तुल्य होवे तव जिसकीवडीदशा होवे सो प्रथम होतीहै और दशा तुल्य होवे तव योग्रह सूर्यरश्मिसेंप्रथम उन्यको प्राप्तहोवे तिसकी पूर्वदशा होतीहै अयसेंहि सूर्य चंद्रमासेंक

द्रादि क्रमलेगा और अंतर्दशादियोंमें दशाक्रमबल सत्याचार्यादि मतकोंविचारके कहतेहैं ॥ ३ ॥ अवदशाक्रममें और रिष्ट और रिष्टभंगमें वल कहतेहैं॥स्यादाद्याइति श्लोकस्य व्याख्या पूर्वस्मिन् कृता ४॥ चेल्लग्नाद्येति ॥ यद लग्नकी दशा प्रथम होवे तव ग्रहोंके षड्वल अपने अपने ग्रहके भावफलसेंगुणे तव सम्पूर्णग्रहोंका दशा क्रम वल होताहै अत्रोदाहरणं ॥ रवेःषड्वलैक्यं ६ ३७ ४४ ३० रवे भावफलेन ०५३ २७ गुणित ५ ५४ १३ जातंरवेर्दशाक्रमबलं एवसर्वेषाम्॥ अर्केंद्वोरिति ॥ म. द सूर्य की प्रथम दशा होवे अथवा चंद्रमाकी प्रथम दशा होवे तव खगोदयबलांघ्रि सूर्यादिग्रहोंका और लग्नका योगषड्वलैक्यहै तिसका चतुर्थांश गृहस्थानमें स्थापनकरे और होरादिछैवर्गोंमें चतुर्थांशका अर्द्ध करके स्थापनकरे सो सप्तवर्गोंमें स्थित यो अंकहैं अपने अपने वर्गके स्वामीके षड्वलसें

अंतर्दशादौचबलंप्रवक्ष्येविचार्य्यसत्यादिमतंचसत्यम् ॥ ३ ॥ अथदशाक्रमे केशवार्कः स्यादाद्याहिदशाधिकोजसइहार्केंदूदयानांततस्तत्केंद्रादियुजामथद्विवहवोवीर्य्यंक्रमेणैवहि चेदोजःसमतायुषोधिकतयायुस्तुल्यताचिद्दशामौढ्यास्तादुदितक्रमात्क्रमविधौवीर्य्यंहितत्रोच्यते ४ अथदशाक्रमविधौबलमाह चेल्लग्नाद्यदशास्वभावजफलघ्नोजांसिपाकक्रमेर्केंद्वोश्चेत्प्रथमाखगोदयबलांघ्रिर्भेन्यवर्गेर्द्धितःस्वैर्वर्गेशबलैर्हतोबलमिहैवंचमूलंतवचपरेथैवंरिष्टदभंकृजेबहुबलोर्भकातदारिष्टहृत् ५

गुणे जैसें गृहेशके षड्वलैक्यकरके गृहस्थानके अंकोंको गुणे और होराके स्वामीके वलसें होरामें स्थित अंकोंको गुणे इसी प्रकार करके द्रेष्काणादिगुणे ॥ इस प्रकार गुणित यो सातवर्ग तिन्हकायोग दशाक्रम वल होताहै और कईक आचार्य कहतेहैं अपने वर्गेशकरके गुणित जो गृहादिअंक तिन्हके मूलका योग दशा क्रम वल होताहै उदाहरण चंद्रस्यषड्वलैक्यं ६ ४१ ४२ ५१ अस्यांघ्रिर्जातो गृहस्थाने वलं १ ४० २५ अस्यार्द्धंजातं ० ५० १२ होरावलं ॥ अथैतस्वैर्वर्गेशबलैर्गुणयेत् यथा चंद्रस्यगृहेशो वुधस्तस्य षड्वलेन८१४ ३८ चद्रस्यगृहवलं १ ४० २५ गुणितं ११ ४७ ४१होरेशः चंद्रस्तद्बलेन ६ ४१ ४२ होरावल ० ५० १२ गुणितं ५३६ ६ एवंद्रेष्काणादीनाम् ॥ ५ ॥

अब रिष्टके भंगमें और विचार और दशाक्रमबलकी दृढता और मतांतरका खंडन कहतेहैं ॥ और जो ग्रह रिष्टके भंगकरणेवाला होवे तिसके हिताहितको विचारकर्के हितकहिये इष्टफल और अहित कहिये कष्टफल तिसका पूर्वोक्त इष्टकष्ट फलकोविचारकर्के बुद्धिमान् रिष्टका भंग कहे सो विचारइस प्रकारकर्के करणा इहै ग्रह शुभहै वा पापीहै और तैसेंहि नीचराशिमें स्थित है वा उच्चमें स्थितहै अस्तंगतहै वा उदयको प्राप्तहै और आदिशब्दकर्के मित्रक्षेत्रमें वा शत्रुक्षेत्रमें, है इसप्रकार विचारकर्के रिष्टका भंगकहै इसमें फेर अपने विचारकरैयोरिष्टकर्ता शुभग्रह वा पापीग्रह और इष्टफल अधिकहै वा कष्टफल अधिकहै उच्चादिस्थानमेंहै वा नीचादिस्थानमें स्थित है, इसमें तात्पर्य इहैहै यो शुभग्रह रिष्टभंगमें बलीहै परंतु तिसका कष्ट फल अधिकहै और नीचादिस्थानमें स्थित है तब रिष्टभंग बलको प्राप्त होएककेवी रिष्टभंग नहीं करसकाहै और पापी ग्रह रिष्टबलमें बली होवे और उच्चादिस्थानमें स्थित होवे तब रिष्टनहीं करसकाहै इहै इसग्रंथमें श्रीधरादि बहुत आचार्योंकर्के संमति युक्तहै और कचित् श्रीपति महालुंगि दामोदर पद्धतियोंमें कष्टेष्टग्रबलांतरात्तबलं तदसत् युक्तिबाह्यत्वात् इसमें षड्बलैक्य ग्रहका मुख्यबलहै और योग्रहषड्बलमें पूर्णबली होवे और

अथरिष्टभंगेअन्यद्विचारांतरंतथादशाक्रमोक्तबलस्यदार्ढ्यंअन्योक्तिनिराकरणं
चाहभक्तूरिष्टकर्वाहिताहितशुभासत्वचनीचोच्चभास्तादयस्याश्रयतांविचार्यमतिमान्
रिष्टस्यभंगवदेत् श्रेष्टंहष्टहतोदशाक्रमइहोजःश्रीधराद्योदितंकष्टेष्टग्रबलांतरात्क
चकुतंतद्युक्तिशून्यंत्वसत्– ६ अथांतर्दशानयनम् ॥ अर्द्धस्यैकभगास्त्रिकोण–
ग्रहगस्त्र्यंशस्यचास्तेनगांशस्यांघ्रिश्चतुरस्त्रगोनिजगुणैःपक्केकभेस्याद्बली ॥

कष्टेष्टांतरकर्के गुणि तच्छून्य बल होहोजावे तब इन्होंके मतकर्के रिष्टभंगनाहीं होताहै इसकारणसें इहै श्रीधरादियोंका मत युक्तिसें बाह्यहै ६ अब अंतर्दशाका आनयन कहतेहैं मूलदशाके स्वामीकर्के युक्त यो ग्रह होवे सो अर्द्धदशाका पाचक होताहै और दशापतिसें त्रिकोणमें ९ ॥ ५ स्थित योग्रहहैसोतृतीयांशकापाचकहोताहै और अस्त अर्थात् सप्तमस्थानमें दशाकेस्वामीसें स्थितयो ग्रहहै सोसप्तमांश अर्थात् सप्तमांशकापाचकहोताहै और दशाकेस्वामीसेंचतुर्थ और अष्टममें स्थितयो ग्रहहै सो चतुर्थांशका पाचक होताहै और अपने गुणोंकर्के आरोहावरोह उच्च नीचादि शुभाशुभ गुणोंकर्के अंतर्दशामें फल देताहै और एकराशिमें दोग्रह वा बहुत ग्रह स्थित होवें तिन्होंमें योबली होवे तिसकी अंतर्दशा होतीहै औरकी नहीं होतीहै और इसमतसें कई आचार्य लग्नको अंतर्दशा बनानी कहतेहैं सो असत झूठकहतेहैं ॥ जिससें संपूर्णग्रंथकारोंने लिखाहै यो ग्रहःपाचयति ग्रहशब्दसें ग्रहही अंतर्दशाके स्वामीहोतेहैं लग्ननहिं होताहै ॥ अब अंतर्दशा बनानेमें त्रैराशिक कहतेहैं यो दशाक्रमबल पूर्व कहाहै सोई अंतर्दशामें बल होताहै मूलदशा पतिमें यो यो

ग्रह जितने भागका पाचकहै तिन्हका समच्छेद लीलावतीमें कहाया सूत्र तिसकर्के बनावे समच्छे कर्के छिदाकोंकात्यागकरे अशांकर्के भिन्नभिन्नमूलदशाकों गुणे और अंशोंके योगकर्के भागले वे यो लब्ध होवे सो भिन्न स्थित क्रमकर्के अंतर्दशा होतीहै ॥ ७ ॥ अब छेदोंका समान करणा लीलावतीमें कहाहै ॥ हर और अंश दोनोंकों अन्योन्य हारोंसेगुणे एकर्के हारसें दूसरेके हरांशोंकोगुणे और दूसरेके हारसें प्रथमके हरांशोंकों गुणे अपसें करणेसे दोनों राशियोंका तुल्यहरहोताहै जब समच्छेदहोजावें तब छेदोंका त्याग करदेवे और भिन्न भिन्नअंशोंसे दशाकों गुणे और अंशोंके योगकर्के भागे तब लब्ध अंतर्दशा होतीहै अब विदशादियोंमें

अंशादौकुरुरूपमत्रसमतांकृत्वाचनाशंछिदामंशाः स्वदशापृथक्खलुलवैर्व्याप्ताः स्युरंतर्दशाः ७ अथछिदांसमत्वकरणमुक्तंलीलावत्याम् अन्योन्यहाराभिहतौ हरांशौराश्योःसमच्छेदविधानमेवमितिअस्यार्थः हरांशौअन्योन्यहाराभिहतौकार्यौ एकस्यहरेण अपरस्यहरांशौगुण्यौ अपरस्यहरेण प्रथमस्यहरांशौगुण्यौ एवंकृतेराश्योः समच्छेदविधानं भवति अथविदशाद्यानयनं इत्याभ्योविदशास्तथाप्युपदशास्ताभ्यश्चसूक्ष्मफलं पंचांशोनदिनद्वयंचकलयांशायुःकृतंदस्यते पक्षैःखदलवांतरेणचभवेन्मासांतरंचायुषांप्रोक्तैर्यैस्तुदशादिलग्नजफलंतेभ्योति द्वग्भ्योनमः ८ इतिश्रीमहाराजाधिराजश्रीरणवीरसिंहाज्ञयामहेशविरचितजातकखंडेदशांतर्दशादिसाधनाध्यायएकोनविंशः ॥ १९ ॥

त्रैराशिक कहतेहैं अंतर्दशाके यो वर्षादि अंकहैं तिन्हको मूलदशाकेवर्षोंसे भिन्न भिन्न गुणे और सर्वायुवर्षोंकर्केभागलेवे तब अंतर्दशामें विदशादि सिद्धहोतीहैं तिन्होंसे सूक्ष्मफल कहै और कहतेहैं ग्रहमें एककला ऊनाधिक होवे तब अंशायुमें एक दिन और अठतालो ४८ घडीका अंतर पडताहै और ब्रह्मसौर आर्यभटादि सिद्धांतोंमें ग्रहका अंतर अंशमें होजाताहै तब मासादि अंतर आयुषामें होताहै यदा जन्मकालमें एकपलके अंतर होनेंसे लग्नकी छेघटो होतीहै और छेकला कर्के दशादिनका आयुषामेंअंतर होताहै तिसमें यो अत्यंतदृष्टियोंवाले दशाप्रवेशलग्नमें यो फलादि य कहतेहै तिन्हकों मेननमस्कार कर्ताहा इत्युपहासः इतिश्रीजातकखंडभाषायांदशांतर्दशाध्यायः १९

अतदशानयनार्थचक्राणिनैराशिकता

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ २ | १ ३ | १ ४ | १ ७ | १ २ ३ | १ २ ४ | १ २ ७ | १ ३ ४ |
| २ १ | ३ १ | ४ १ | ७ १ | ६ ३ २ | ८ ४ २ | १४ ७ २ | १२ ४ ३ |
| हा ३ | हा ४ | हा ५ | हा ८ | हा ११ | हा १४ | हा २३ | हा ११ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ ३ ७ | १ ४ ७ | १ २ ३ ४ | १ २ ३ ७ | १ २ ४ ७ | १ ३ ४ ७ |
| २१ ७ ३ | २८ ७ ४ | २४ १२ ८ ६ | ४२ २१ १४ ६ | ५६ २८ १४ ८ | ८४ २८ २२ १२ |
| हा ३१ | हा ३९ | हा ५० | हा ८४ | हा १०६ | हा १४५ |

अथ दशाफलाध्यायकहतेहैं यो ग्रह अपनी उच्चराशिमें स्थितहोताहै और अपनीराशिमेंऔरअपने
[नवां]शमेंऔरमित्रग्रहकीराशिमेंस्थितहोवेऔरषड्वलमेंवलीहोवेऔरउदितहोवेसोग्रहअपनीदशामेंसंपूर्ण
[श]ुभफल कर्ताहै औरयो ग्रह मित्रके उच्चमें और मित्रके नवांशमें स्थित और शुभग्रहकर्के दृष्ट और
[य]ुक्त होताहै सोग्रह अपनी दशामें श्रेष्ठफल कर्ताहै १ और योग्रह नीच राशिमें और शत्रुकी रा
शिमें और शत्रुके त्रिंशांशमें स्थितहोवे और सूर्यकर्के युक्त होवे और युद्धकर्के विध्वंसनाको प्राप्त
होवे सो ग्रह अपनी दशामें अशुभफल कर्ताहै २ और योग्रह उच्चसे परिच्युत होवे और मित्रके
और उच्चके नवांशमें स्थितहोवेतिसकोदशामेंमध्यमफलहोताहै और योग्रहनीचसे परिच्युत होवे और

अथदशाफलाध्यायोऽव्याख्यायते स्वोच्चस्वराशिनिजभागसुहृद्गृहस्थःसंपूर्ण
वीर्यरुचिरावलिनःस्वकल्पे मित्रोच्चभागसहितःशुभदृष्टियुक्तःश्रेष्ठांदशांविद
धातिस्ववयःसुखेटः १ नीचशत्रुगृहंप्राप्तःशत्रुत्रिंशांशसूर्यगः विवर्णरुक्षम
पन्नोदशांकुर्यादशोभनाम् २ तुंगाच्च्युतस्याहिदशासुहृदुच्चांशेऽवरोहिणीम
ध्या नीचाद्विपुनीचांशेग्रहस्यचारोहिणीकष्टा ३ सविताःदशाफलानांदाता
चंद्रःप्रबोधयिता राशिविशेषेणेंदोरतःफलोक्तिर्दशारंभे ४
स्त्रीपुत्रमित्रद्रविणोपलब्धिकर्केहिमांशुःकुरुतेदशायां जायापशूनांहननेप्रवृ
त्तिंकरोतिपृथ्वीतनुजस्यगेहे ५ सच्छास्त्रमित्राधिगमंकरोतिबुधस्यराशौगु
रुधामसस्था ॥ नृपप्रसादाविपुलांचलक्ष्मींशुक्रस्यगेहेफलमेतदेव ६

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ७ |
| १६८ | ८४ | ५६ | ४२ | २४ |
| हार. ३३४ | | | | |

शत्रुके और नीचकेनवांशमेंस्थितहोवे तिसकाआरोहिणीदशावीकष्टकोदेतीहै ३
औरसूर्य दशाके फलके देनेवाला होताहै और चंद्रमादशाफलकोप्रकटकर्ताहै
इसकारणसे दशाकालमें जन्मराशिसे चन्द्रमाका शुभाशुभ फल कहाहै ४
और जिस ग्रहकी दशा केआरंभकालमेंकर्कराशिमें स्थितचन्द्रमाहोवे तब स्त्री और पुत्र और मित्र
और धनकी प्राप्ति होतीहै और चन्द्रमा मेष और वृश्चिक राशिमें स्थित होवे तब स्त्री और पुत्रके ह
[न]नमें प्रवृत्त होताहै ५ और चन्द्रमा मिथुन कन्याराशिमें स्थित होवे तब श्रेष्ठ शास्त्रऔर मित्रकास
मागम कर्ताहै और वृषऔर तुला और धन और मीन राशिमे चंद्रमा स्थित होवे तब दशामे
राजाकी कृपाऔर बडी लक्ष्मी प्राप्त होतीहै ॥ ६

॥ और चंद्रमा मकर और कुंभ राशिमें होवेतबदशामेंमनुष्यकों दूतकर्म में प्रवृत्तकर्त्ताहै और बनमें और किलेकोटोंमें निवासकी प्रीति और गौओंके घर बनानेंमें प्रीतिवाला होताहै ॥ ७ ॥ और कहतेहैं जिसग्रहको दशा प्राप्तहोवे तिससें मित्र और उच्चघरमें उपचय ३। ६। १०। ११ ॥ स्थानमेंऔर त्रिकोण ९॥५ स्थानमें और सप्तम ७ स्थानमें चंद्रमा स्थित होवे तिसदशाका श्रेष्ठ फल कर्त्ताहै ८ और यो ग्रहअपनेनीचराशिसें लेकर्के पांचराशिमें स्थित होवे तिसकी दशा शुभहोतीहै तिसका नाम आरोहिणीहै और यो ग्रह उच्चराशिसें आगे पांच राशिस्थितहोवे तिसकी दशामें श्रेष्टफल का नाश होताहै और तिसका नाम अवरोहिणी दशाहै॥ ९ अब दशाके लक्षण कहतेहैं ॥ यो शुभग्रहअपने परमोच्च स्थानमें प्राप्तहोवे और संपूर्ण गुणोंकरयुक्त होवे तिसग्रहको संपूर्णदशा धन और सौभाग्यकेवधावनें वाली होतीहै १० और

**तुषाररश्मिःशनिवेश्मसंस्थःप्रेष्यंमनुष्यंकुरतेदशायाम् अरण्यदुर्गस्थितिमादधातिप्रीतिमरुद्गोगृहनिर्मितौच ७ मित्रोच्चोपचयस्थानेत्रिकोणेसप्तमेपिवा पाकेश्वरात्स्थितश्चंद्रः कुरुतेसत्फलांदशाम् ८ आरोहिणीदशायस्यखेचरःसत्फलप्रदः ॥ सत्फलापचयंकुर्याद्दशाचेदवरोहिणी ९ अथदशालक्षणं परमोच्चगतःसौम्योयदिसर्वगुणान्वितः ॥ संपूर्णासादशातस्यधनसौभाग्यवर्द्धिनी १० स्वोच्चराशिगतःखेटोयदिकिंचिद्बलान्वितःदशापूर्णाभवेत्तस्यकेवलंधनवृद्धिकृत् ११ यदिसर्वबलाढ्योपिनीचराशिगतोग्रहः ॥ दशारिक्ताभवेत्तस्य धननाशकरीभवेत् १२ मित्रोच्चांशगतस्यैषाफलंमध्यबलाभवेत् ॥ सेवानिष्टबलातस्यदैन्यरोगादिदुःखदा१३ अथारोहिण्यवरोहिणीलक्षणं उच्चाग्रेपंचमस्थस्यदशास्यादवरोहिणीतस्यामल्पमवाप्नोतिफलंक्लेशाच्छुभंनरः १४ नीचाग्रेपंचमस्थस्यदशाचारोहिणीमता॥ तस्यांशुभफलंश्रेष्टमल्पेशादेवजायते १५**

योग्रहउच्चराशिमें स्थित होवे और किंचित्बलकर्के युक्त होवे तिसकी संपूर्णदशा केवलधनकी वृद्धिकर्त्ताहै ११ और योग्रह पूर्ण बली होयकर्के और नीचराशिमें स्थित होवे तिसकी दशा रिक्ता कहिहै धनके नाशकरणे वाली होतीहै १२ और जबग्रहमित्रऔर उच्चके नवांशमें स्थित होवेतब मध्यम फल कर्त्ताहै और यह हीनबली होवे सो दशा नेष्टफलकर्त्ताहै १३ अब आरोहिणी और अवरोहिणीदशाकालक्षण कहतेहै ॥ यो ग्रहअपनी उच्चराशिसें लेकर्के आगेकी पांचराशिमें स्थितहोवे तिसकी दशा अवरोहिणी होतीहैतिस अवरोहिणी दशामें थोडाफलहोताहै दुःखतेहिहोताहै १४ और यो ग्रहनीचराशिसें लेकर्केआगेपांच राशियोंमें स्थित होवे तिसकीदशा आरोहिणी होतीहै तिसमें शुभफल होताहै और अल्पबली तिसका स्वामी होवेतब भी शुभफल होताहै १५

और मंगलकी दशामें चंद्रमाकी अतर्दशाहोवे तब नित्योत्सव और आनंद और बडे अधिकार की प्राप्ति और मोति और धन और भूषणोंकी प्राप्ति होतीहै और मित्रोंकी प्राप्ति और श्लेष्मकाविकार होताहै ३ और मंगलकी दशामें बुधकी अतर्दशाहोवे तब शत्रुओंसे और रोगसें और राजासें ओरचौरोंसेपीडाहोतीहैओरपुत्रस्त्रीकाओरमित्रकावियोगहोताहैऔर उत्सवथोडा होताहै४और मंगलकीदशामें बृहस्पतिकी अतर्दशाहोवेतवकलानिओधिककर्त्ताहैओर राजासेंधनकीप्राप्तिकर्त्ताहै और स्त्री और मित्र और पुत्र और वाहनका सुख कर्त्ताहै और श्रेष्ठ धर्म कर्ममें रत कर्त्ताहै ५ और मंगलकी दशामें शुक्रकी अतर्दशा होवे तब विदेशगमनादि और व्यसन और रोगादियोंककें पीडितहोताहै और कुटुंब वादकर्के और धनके खर्चकर्के पीडित होताहै और अनेक प्रकारके प्रवासों कर्के-

नित्योत्सवानंदमहापदानिमुक्ताफलद्रव्यविभूषणानिमित्रोद्गमश्लेष्मविकारमिंदुः भौमस्यपाकेविचरन्करोति ३ अरातिभूपामयतस्करेभ्यःपीडांवियोगंसुतदारमित्रैः स्वल्पोत्सवंयच्छतिसोमसूनुर्भौमस्यपाकेयदिसंप्रविष्टः ४ कलाधिकत्वन्नृपतेर्धनाप्तिंकलत्रमित्रात्मजवाहसौख्यं सत्कर्मधर्मानुरतत्वमुच्चैर्बृहस्पतिर्भौमदशांप्रविष्टः ५ विदेशयानव्यसनामयाद्यैः कुटुंबवादद्रविणव्ययैश्च नाना प्रवासैश्चलचित्तवृत्तिर्भौमांतरेदानवराजपूज्ये ६ कलत्रपुत्रात्मजनेषुबाधाप्राणप्रयाणांतशरीरपीडा स्वस्थानयानंयदिभानुसूनोरंतर्दशाभौमदशांतराले ७ इतिभौमांतर्दशाफलं अथबुधांतर्दशाफलं तुरगहेमांचसुविद्रुमाणांसदंबराणामपिवारणानां भवेदवाप्तिर्बहुवैभवानांसौम्यस्यपाकेतपनेप्रपन्ने १ स्वस्थानतः सञ्चलनंकदाचिद्गदप्रकोपात्मजजन्मवित्तम् धर्मप्रवृत्तिंकुरुतेज्ञपाकेपंकेरुहेशः प्रवदंतिकेचित् २

चित्त वृति चंचल होतीहै ६ और भौमकी दशामें शनिकीअतर्दशा होवे तब स्त्री और पुत्र और संबंधिजनोंमें पीडा होतीहै और देहमें प्राणांत पीडा होतीहै और अपने स्थानसें गमन होताहै ७ इतिभौमांतर्दशाफलं अब बुधकी अंतर्दशाका फलकहतेहैं बुधकी दशामें सूर्यकीअंतर्दशा होवे तब घोडा और सुवर्ण और श्रेष्ठ मुंगे और श्रेष्ठ वस्त्र और हाथियोंकी प्राप्तिहोतीहै और बडा ऐश्वर्य होताहै १ और कईक ऋषि बुधकी दशामें सूर्यांतर्दशाकाफल इसप्रकारकर्के कहतेहैं अपने स्थानसें चलायमान कदाचित् होताहै, रोग होताहै और पुत्रजन्मताहै और धनकी प्राप्तिहोतीहै और धर्ममें प्रवृत्तिहोतीहै २

और बुधकी दशामें चंद्रमाकी अंतर्दशा होवे तब खुर्कसेलेकर्के अनेक प्रकारके रोगोंकी उत्पति और मृत होयकर्के बालककन्याजन्मतेहै और विवादहोताहै और पित्तका कोप और वाहनकी पीडा होतीहै ३ और बुधकी दशामें भौमकी अंतर्दशाहोवे तब गुदामेंपीडा और धनके खर्चकर्के युक्त होताहै और स्त्रीपुत्रसे प्रीतिकर्के रहित चित्त और धर्मका लोप होताहै ४ और बुधकी दशामें बृहस्पतिकी अंतर्दशा होवे तब स्त्रीपुत्रके आनंदकर्के युक्त और शत्रुयोंके हतकरणेवाला और श्रेष्ठकर्म करणे वाला और सुंदरबुद्धिवाला और नम्र और म त्रिहोताहै और पितामाताके दुःखकोप्राप्तहोताहै ५ और बुधकी दशामें शुक्रकी अंतर्दशा होवे तब पंडित और साधुजन और अभ्यागतोंके पूजनेमें आदर कर्ताहै और पुण्य कर्ममें मनकी उत्कंठा होतीहै और अनेक प्रकारके वस्त्र और भूषणों

पामादिनानामयसंभवःस्यान्मृतप्रजःसंजननविवादः पित्तप्रकोपःखलुयानपीडा यदाजडांशुर्ज्ञदशांप्रपन्नः ३गुह्यामयार्थव्ययसंयुतःस्यात्कांतासुतप्रीतिविमुक्तचित्तः विलुप्तधर्मोमनुजः प्रविष्टेबुधस्यपाकेवसुधातनूजे ४ कांतासुतानंदयुतोरिहंता सत्कर्मकृच्चारुमतिर्विनीतः मंत्रीनरःस्यात्पितृमातृदुःखीबृहस्पतौसौम्यदशांप्रयाते ५ विबुधसाधुजनातिथिसादरःसुकृतकर्मसमुत्सुकमानसः विविधवस्त्रविभूषणभाङ्नरोबुधदशांतरगेसतिभार्गवे६ नानाप्रयासैश्चनिरोधनैर्वाशिरोरुजावापिशरीरभाजां करोतिबाधांविबुधांतरालेसितःप्रयातःप्रवदंतिकेचित् ७ सत्कर्मधर्मद्रविणानुकंपाकंदर्पहीनोमनुजःप्रलापी वातामयार्तोऽतिमृदुस्वभावःसौम्यांतरालेनलिनीशसूनौ ८ ॥ इतिबुधांतर्दशाफ० ॥ अथगुर्वंतर्दशाफलानि सुतार्थनानाविधवस्तुलाभविशिष्टनामांतरमाधिपत्यं माननरेशात्कुरुतेदिनेशोवाचामधीशस्यदशांप्रपन्नः १

कों प्राप्त होताहै ६ और कईक आचार्य अयसो कहतेहै बुधमे शुक्रकी अंतर्दशा होवे तब अनेक प्रयत्नों कर्के और निरोधकर्के शिरमें रोग कर्केपीडा होतीहै देहधारियोंकों ७ और बुधकी दशामें शनिकी अंतर्दशा होवे तब मनुष्य श्रेष्ठ कर्मसें और धर्मसें और धनसें और दयासें कामचेष्टासें रहित होताहै और प्रलाप कर्ताहै और वायुरोगकर्के पीडित होताहै और कोमल स्वभाववाला होताहै ८ ॥ इतिबुधांतर्दशाफलं अब बृहस्पतिकी अंतर्दशाका फल कहतेहें बृहस्पतिकी दशामें सूर्यकी अंतर्दशा होवे तब पुत्र धन अनेक वस्तुका लाभ होताहै और विशेष नामांतरकों प्राप्त और स्वामीभावकों प्राप्त होताहै और राजासें मानप्राप्त होताहै १

और गुरुकी दशामें चंद्रमाकी अंतर्दशाहोवे तव अनेकस्त्रीयोंकी क्रीडामें चित्त होताहै और लक्ष्मी करके और राजाके चिन्होंकरके विराजमान होताहै और विद्याकरके और श्रेष्ठ धनकरके युक्त होताहै २ और वृहस्पतिकी दशामेंमंगलकी अंतर्दशा होवे तव युद्धमें यशको प्राप्त होताहै और श्रेष्ठ भोग और सुखकरके युक्त होताहै और विशेषकरके प्रतापी होताहै ३ और कईक आचार्य कहतेहै गुरुके अंतर भौमकीदशामें शिरमें और गुदामें कदाचिपीडतहोताहै और शत्रुका भय होताहै और वलका क्षय और स्थानांतरमें गमन होताहै ४ और वृहस्पतिकी दशामें बुधकी अंतर्दशा होवे तव श्रेष्ठवुद्धि और कुशलता और देवताका पूजन होताहै और श्रेष्ठलक्ष्मी और गृह और वाहनोंकी प्राप्ति होतीहैऔर निश्चयकरके स्त्रीपुत्रादि योंका सुखहोताहै ५ और कईक आचार्य गुरुकी दशामें बुधकी अं

नानांगनाक्रीडनयातचित्तःश्रीराजचिन्हैश्चविराजमानः— विद्यानवद्याऽर्थयुतो
नरःस्याज्जीवांतरेशीतकरप्रचारे ॥ २ ॥ रणांगनप्राप्तयशोविशेषःसद्भोगसौ
ख्यार्थसमन्वितश्च प्रौढप्रतापोतितरांनरःस्याद्धरासुतेजीवदशांप्रयाते ॥ ३ ॥
शीर्षेगुदेवापिभवेत्कदाचित्पीडानराणामरिभीतिरुक्ता वलक्षयःसचलनकुज
स्यजीवांतरालेप्रवदंतिकेचित् ॥ ४ ॥ सद्बुद्धिकौशल्यसुरार्चितानिसद्दिंदिराम
दिरवाहनानि कलत्रपुत्रादिसुखानिनूनंकुर्याद्बुधोजीवदशांप्रपन्नः ॥ ५ ॥ विदे
शयानंचलचित्तवृत्तिर्जलात्प्रमादःशिरसिप्रपीडा गुरोर्दशायांचरतांदुपुत्रेकेषां
चिदेवात्रमतंनिरुक्तम् ६ निजैर्वियोगोऽर्थविनाशनंचश्लेष्मानिलश्चापिकलेः
प्रसंगः स्यान्मानवानांव्यसनोपलब्धिर्भृगोःसुतेजीवदशांप्रयाते ॥ ७ ॥
धर्मक्रियायांनिरतत्वमुच्चैर्विद्यांवरान्नादिकसंग्रहश्च द्विजाश्रयःस्याद्गुरुपाकया
तेसितेवदंतीतिफलंतुकेचित् ८ वेश्यासवद्यूतकृषिक्रियाद्यैर्विलुप्तधर्मार्थयशःकृ
शांगःखरक्रमेलादियुतोनरःस्याद्गुरोर्दशायांचलितेर्कसूनौ ९

तर्दशा होवे तव ऐसा फल कहतेहैं विदेश गमन और चंचल चित्तवृत्ति और जलसे प्रमाद और शिरमें पीडा होतीहै ६ और वृहस्पतिकी दशामें शुक्रकी अंतर्दशा होवे तव अपने संबंधियोंकरके वियोग और धनका नाश और श्लेष्म वायुका कोप और लडाईका प्रसंग होताहै और मनुष्योंको व्यसनकी प्राप्ति होतीहै ७ और कईक आचार्य कहतेहै वृहस्पतिकी दशामें शुक्रकी अंतर्दशा होवे तव धर्मकर्ममें सदारत होताहै और विद्या और वस्त्र और अन्नादिकोंका संग्रह होताहै और ब्राह्मणों के आश्रित होताहै ८ और वृहस्पतिकी दशामें शनिकी अंतर्दशा होवे तव वैश्या और मद्य और जूआ और कृषिकर्मादियोंकरके धर्म अर्थ यश नाशको प्राप्त होताहै और अंग कृश होतेहै और खर और ऊटोंसे लेकरके चतुष्पदोंसंयुक्त होताहै ९ ॥

इतिजीवांतर्दशाफलं अथ शुक्रकी अंतर्दशाका फलकहतेहैं शुक्रकी दशामें सूर्यकी अंतर्दशा होवे तब राजाका भय और सर्वाधिककर्के धनका नाश और शत्रुयों काउदय औरत्रिकुस्थानमें और गंडस्थलमें और नेत्रोंमें पीडा होतीहै १ और शुक्रमें चंद्रमाकीअंतर्दशा होवे तब शिर और दंत और नखोंमें पीडा और निश्चयकर्के पित्तका कोप होताहै और व्याघ्रादियोंका भयहोताहै २ और कईक आचार्य ऐसें कहतेहैं शुक्रके मध्यमें चंद्रमाकी दशाहोवे तब ब्राह्मण और देवता और अग्निकेपूजनेमें मनकीप्रवृत्ति होतीहै और युद्धमें जय होतीहै और हाथीके कर्मसे और स्त्रीके प्रसंगसें लाभ होताहै ३ और शुक्रकी दशामें भौमकी अंतर्दशाहोवेतब पित्तसें और घात होनेसे और रक्तविकारसें अंगमें व्याकुलता होतीहै और अत्यंत उत्साहकाभंग होताहै

इतिगुर्वंतर्दशाफलं ॥ अथशुक्रांतर्दशाफलम् ॥ भूपभीतिरपिबंधुनिर्मितंवित्तनाशनमरात्युदय स्यात् ॥ क्रोडगंडनयनेष्वपिपीडाभार्गवेयदिरवेर्विनिवेश ॥ १ ॥ शीर्षदंतनखपीडनमुच्चै कामलप्रबलताकिलपित्तम् श्वापदादपिभयंचनराणांभार्गवांतर्गतेहिमरश्मौ ॥ २ ॥ भूदेवदेवाग्निमन प्रवृत्तीरणांगणेस्याद्विजयोनराणां मातंगकार्याद्वनिताश्रयाद्वालाभ सितेचंद्रदशेतिकेचित् ॥ ३ ॥ पित्तात्क्षताद्रक्तविकारतोवावैकल्यमंगेप्रभवेन्नराणामुत्साहहीनत्वमतीवयातेभूमीसुतेदैत्यगुरोर्दशायां ॥ ४ ॥ सन्माननानाविधवस्तुसौरव्यंभूमीपते स्यात्खलुभूमिलाभ अंगारकेभार्गवपाकसस्थेकेपांचिदेवंमतमस्तिशस्तम् ॥ ५ ॥ वृक्षै फलैश्चापिचतुष्पदाद्यैर्वित्तंभवेत्तस्य विधिर्नृपेण दुरंतकार्याभिरतिर्नितांतंभृगोर्दशायांचरतींदुसूनो ६ यज्ञादिसत्कर्मणिसादरत्वंगतार्थसिद्धि सुतदारसौरव्य महापदानेकविभूषणाप्तिर्भृगोर्दशायांचरतींद्रवंद्ये ७ मित्रोन्नतिर्ग्रामपुराधिपत्यंवृद्धांगनाकेलिरतिर्विनित्यस्याद्वैरिनाशोह्यशनोदशायांशनैश्चरस्यांतरजादशाचेत् ८ ॥

४ और कईक आचार्य शुक्रकी दशामें अंतर्दशा मंगलकी होवे तब शुभफल कहतेहै और सन्मान और अनेक प्रकारकी वस्तुका लाभ और राजासें निश्चयकर्के जिमीका लाभ होताहै ५ और शुक्रकी दशामें बुधकी अंतर्दशा होवे तब वृक्षोंकर्के और फलोंकर्के और चतुष्पदजीवों कर्के धनप्राप्त होताहै और राजाकर्के मित्रभाव होताहै और बडेकठिन कार्यमें प्रीति होतीहै ६ और शुक्रकी दशामें गुरुकी अंतर्दशा होवे तब यज्ञादि श्रेष्ठकर्ममें प्रीतिहोतीहै और नष्टधनकीप्राप्ति होतीहै और पुत्र स्त्रीका सुख होताहै और बडे अधिकारकी प्राप्ति और अनेक भूषणोंकी प्राप्ति होतीहै ७ और शुक्रकी दशामें शनैश्चरकी अंतर्दशा होवे तब मित्रोंकी उन्नति और ग्राम पुरका अधिकार कीप्राप्ति और वृद्धस्त्रीसें नित्य प्रतिविलास और शत्रुयोंका नाश होताहै ॥ ८ ॥ इतिशुक्रांतर्दशाफलानि ॥

अब शनिकी अंतर्दशाका फल कहतेहैं शनिकी दशामें सूर्यकी अंतर्दशा होवे तब धन और स्त्री और पुत्र और बंधुओंकी पीडा होतीहै और अपने देहमें बडी पीडा होतीहै और शत्रुओंकी वृद्धि होतीहै १ और शनिकी दशामें चंद्रमाकी अंतर्दशा होवे तब निरंतर लडाई और संबंधियोंका वियोग और स्त्री हरी जातीहै वा मृत होतीहै और उत्साहका भंग और सुखका नाश होताहै २ और शनिकी दशामें भौमकी अंतर्दशा होवे तब अपने स्थानसे गमन होताहै और अगममें व्याकुलता होतीहै और धन और स्त्री पुत्रका वियोग होताहै और अष्टमानकी हानि होतीहै ३ और शनिकी दशामें बुधकी अंतर्दशा होवे तब धन और स्त्री और पुत्रके सुखको प्राप्त होताहै और श्रेष्ठराजमानके युक्त होताहै और विद्यावानजनोंको आनंद होताहै और कफकेको पीडित होताहै ४ और

अथमंदांतर्दशाफलं ॥ धनांगनानंदनबंधुपीडागाढापिबाधात्मकलेवरेस्यात् रिपूद्गमःसंचलनंनलिन्याःपत्योस्थितेमंददशांतराले १ नित्यंकलिर्बंधुजनैर्वियोगोहृतिर्मृतिर्वापिभवेद्गृहिण्याः ॥ उत्साहसौख्योपहतिर्नितांतंशीतद्युतौमंददशांतरस्थे २ स्वस्थानयानंविकलत्वमंगेधनांगनासूनुवियोजनंस्यात् सन्मानहानिर्नेनुसूर्यसूनोर्दशांतरेभूमिसुतप्रचारे ३ धनांगनासूनुसुखोपपन्नःसद्राजमानेनविराजमानः विद्वज्जनानंदकरःकफार्तोमर्त्योभवेज्ज्ञेशनिपाकसंस्थे ॥ ४ ॥ कलाकलापेकुशलोविलासीपद्मालयालंकृतचारुशीलः भूपालभूलाभयुतोनरःस्याद्बृहस्पतौमंददशांप्रयाते ॥ ५ ॥ योषाविभूषासुतसौख्यलब्धिःश्रीग्रामदेशाधिकृतत्वमुच्चैः यशःप्रणाशोरिकुलस्यनाशःशनेर्दशायामुशनःप्रवेशे ॥ ६ ॥ अंतर्दशाचेन्नलिनीशसूनोर्दशांतरालेकिलमंगलस्य ॥ भवेत्तदानींनिधनंनराणांयद्यप्यहोदीर्घमवाप्तमायुः ॥ ७ ॥ लग्नेनाथरिपुर्लग्नदशायांप्रविशेद्यदि अकस्मान्मरणंकुर्यात्प्राणिनांसत्यसमतम् ८

शनिकी दशामें गुरूकी अंतर्दशा होवे तब कलाके समूहमें कुशल होताहै और विलासवके युक्त होताहै और लक्ष्मीकर्के भूषित होताहै और सुंदर स्वभाववाला होताहै और राजासे भूमिलाभकर्के युक्त होताहै ५ और शनिकी दशामें शुक्रकी अंतर्दशा होवे तब स्त्री और भूषण और पुत्र और सुखकी प्राप्ति और लक्ष्मी और ग्राम और देशके अधिकारकी प्राप्ति बडी होतीहै और यशका और शत्रुकुलकानाश होताहै ६ और कहतेहैं शनिकी दशामें जब निश्चयकर्के मंगलकी अंतर्दशा होवे तब बडी आयुषावालेकी भी मृत्यु करतीहै ७ और लग्नकी दशामें जब लग्नेशके शत्रुग्रहकी अंतर्दशा होवे तब सत्याचार्यके मतसे मनुष्यकी अकस्मात् मृत्यु करतीहै ८

इतिशनेरंतर्दशाफलानि अथ-पराशरके मतकर्के महाविंशोत्तरी दशाकाफलःकहतेहैं तिसमें प्रथम सूर्यादि ग्रहोंकेदशावर्ष कहतेहैं सूर्यकी दशाके वर्ष ६ और चंद्रमाकी दशा १० वर्ष और मंगलकी सात ७ वर्ष और राहुकी अष्टादश १८ वर्ष और बृहस्पतिकी १६ षोडश वर्ष और शनिकी एकोनविंशति १९ वर्ष और बुधकी सप्तदश १७ वर्ष और केतुकी सात ७ वर्ष और शुक्रकी बीश २० वर्ष होतीहैं अबदशाका आनयनकहतेहैं क्रमसेकृत्तिकादीनव ९ नक्षत्रोंमेंसूर्य १ चंद्र २ मंगल ३ राहु ४ बृहस्पति ५ शनि ६ बुध ७ केतु ८ शुक्र ९ कीदशा होतीहै और इसीक्रमसे तीनवार आवर्तनकरणे से सताईस नक्षत्रोंमें दशावर्षके स्वामी होतेहैं २ और प्रकारांतरकर्के कहतेहैं कृत्तिका नक्षत्रसे लेकर्के भरणी नक्षत्रपर्यंत गनेनाकरे जितनी संख्या पर्यंत जन्मनक्षत्रकी संख्या होवे उतनी संख्या कर्के पूर्वो

इतिशनिर्दशांतर्दशाफलम् अथपराशरीयमतेनमहाविंशोत्तरीदशायाःफलमाह तत्रदृशाब्दिकथनं रस ६ दशा १० द्वि ८ पुराण १८ महीभृतो १६ विधुविहीननखा १९ अगभूमय १७ गिरि ७ नखा २० रविचंद्रकुजागुयुग्गुरुशनिज्ञककेतुसिताब्दकाः ॥ १ ॥ अथदशानयनम् ॥ कृत्तिकादिनवकात्रिकक्रमात्सूर्यचंद्रकुजराहुमंत्रिणः ॥ सौरिसोमसुतकेतुभार्गवाभप्रवर्तितदशाब्दनायकाः ॥ २ ॥ तथा कृत्तिकामवधिकृत्वाभरण्यवधिगण्यते नवभिस्तुहरेद्भागंशेषांकेचदशास्मृता ३ तथा नयनोनजनुर्भतोकहृत्क्रमशोर्केंदुकुजागुसूरयःशनिचंद्रजकेतुभार्गवाःपरिशेषास्तुदशाधिपाःस्मृता ४ अत्रभुक्तायादशायाः फलाभावाद्भोक्त्व्याया फलंवाच्यं तदुक्तलघुजातकाभरणे निजजन्मनिआदिमादशाजनिभस्येतघटीसमाहता सकलर्क्षघटीविभाजिताजनिभुक्तादिदशामताततः ५ अवशिष्टदशाफलंवदेत्परिशेषेपुयथोक्तवर्षकैरिति

क सूर्यादिदशाक्रमसें दशाकास्वामी होताहै और संख्या नवसे अधिक होवेतबनव ९ सेंभाग हरलेवे शेष ग्रहकी वर्तमान दशाहोतीहै ३ और प्रकारांतरकहतेहे अश्विनीसें लेकर्के जितनी संख्या काजन्म नक्षत्र होवे तिसमें दो २ कोघटायदेवे और नव ९ सेंभागदेकर योशेषरहे उतनी संख्या कर्के क्रमसें सूर्य।चंद्र।भौम।राहु।बृहस्पति।शनि।बुध।केतु।शुक्र।दशाके स्वामी होतेहैं ४ अब जन्मकालमे भोग्यदशाका आनयन लघुजातकाभरणसें कहतेहैं अपनेजन्मकालमे प्रथमयोदशोजितने वर्षकीहोवे तिन्हों वर्षोंको जन्मनक्षत्रकी भुक्त घडीयोंकर्के गुणदेवे और सर्वर्क्षकर्के भागलेवे तब भुक्तदशा वर्षादिहोतीहै तिसको संपूर्ण दशाके वर्षोंसे घटायदेवे और शेषवर्षोंकाफलकहे ५ अब इसमें त्रैराशिक कहतेहे ॥ भुक्त नक्षत्रको साठ ६० से गुणकर्के पिंडकरे और सर्वर्क्षका साठ ६० से गुणकर्के पिंडकरना

अब कहतेहैं शुभग्रहोंको शुभफल और अशुभग्रहोंको अशुभफल इहे संपूर्ण शास्त्रोंमें सिद्ध कियाहै तिसमें बुध और गुरु और शुक्र और पूर्णचंद्रमा इहे शुभग्रहकहेहैं और सूर्य और मंगल और शनि औरराहुकेतु और क्षीणचंद्रमा इहे पापी ग्रह सामान्य शास्त्रमें कहेहैं ॥ अब विशेष शास्त्रके करके इसका अपवाद कहतेहैं ॥ त्रिकोणनेताजोहैं नवम ९ और पंचम ५ के स्वामी इहे जिसकिस स्थानमें स्थितहोवें और शुभग्रह पापीग्रहहोवें तब अपनी दशामें शुभफलको देतेहैं त्रिकोणाधिप निमित्त करके सूर्यादि सात ग्रहोंको शुभता सिद्ध होतीहै और राहुकेतुराश्याधिपनाहिं हैं ॥ और यह सूर्यादिसात ग्रह तीसरे और छठे और ग्यारहमे भावकेस्वामी होवेंतब अशुभ फल को देतेहै ॥ इससे त्रिषडाय निमित्त करके शुभग्रहवी अशुभ होतेहैं और यो पापीग्रह होवें तिन्हका क्या कथनहै अर्थात् पापतर होतेहैं ८ अब और विशेष कहताहै ॥ सौम्यनो शुभग्रहहैं पूर्णचंद्र बुध गुरु शुक्र इहैं चारग्रह यह केंद्र १।४।७।१० स्थानोंके स्वामी होवें तब शुभफलको नहिं देतेहै शुभग्रहवी केंद्राधिपत्व निमित्तकरके अशुभफलकर्त्तेहैं और क्रूर ग्रहजो अशुभकर्त्ता कहेहैं सूर्य और भौम और शनि इहे तीन ग्रहकेंद्र स्थानोंके स्वामी होवे तब अशुभ फल नहिंकर्त्तेहैं अर्थात् शुभ होतेहैं और प्रबल उत्तरोत्तरइति तृतीयेशात्षष्ठेशः प्रबलः षष्ठेशादेकादशेशः ॥ एवं लग्नेशाच्चतुर्थेशः प्रबलः चतुर्थेशात्सप्तमेशः सप्तमेशाद्दशमेशइति ९ अथ संबंधके वशसें ग्रहोंका शुभाशुभक

शुभाशुभग्रहाः इतिसामान्यशास्त्रं अस्यापवादमाह सर्वेत्रिकोणनेतारोग्रहाः शुभफलप्रदाः पतयस्त्रिषडायानांयदिपापफलप्रदाः ८ नदिशंतिशुभंनृणांसौम्याःकेंद्राधिपायदि क्रूराश्चेदशुभंनेतिप्रबलाउत्तरोत्तराः ९ अथसंबंधवशादपिग्रहाणांशुभाशुभफलप्रदत्वमाह लग्नाद्व्ययद्वितीयेशौपरेषांसाहचर्य्यतः स्थानांतरानुगुण्येनभवतःफलदायकौ १० अथाष्टमेशस्यशुभाशुभमाह भाग्यव्ययाधिपत्येनरंध्रेशोनशुभप्रदःसएवशुभसंधातालग्नाधीशोपिचेत्स्वयम् ११

हतेहैं जन्मलग्नसे द्वादश १२ और दूसरे २ केस्वामी अन्यग्रहोंके संबंधसे सहावस्थानादिसे आगे चारप्रकारके संबंधकहेहैं तिन्होंके संबंधहोनेसे फलहोताहै अर्थात् शुभग्रहोंके संबंधसे द्वादशेश द्वितीयेश ग्रहकाशुभफल होताहै और पापीग्रहके संबंधसे अशुभफलहोताहै और स्थानांतरके गुणानुसार करके फलहोताहै जैसे मित्रादिस्थानोंमे स्थित होवे तब मित्रादिद्वारा शुभफलहोताहै और शत्रुनीचादि स्थानमें स्थित होवे तब शत्रुनीचादियोंसे दुःखहोताहै १० अब अष्टमेशका शुभाशुभफल कहतेहैं नवमस्थानकी भाग्यसंज्ञा कहिहै तिससे भाग्यात् भाग्यभावसे व्यय १२ स्थानहै अर्थात् जन्मलग्नसे अष्टम तिसका स्वामी जिसकिस स्थानमें स्थित होवे सो शुभफल नहिं कर्त्ताहै और इसमे शंका कर्त्तेहैं कइक आचार्य अष्टमसे अष्टमकोवी अष्टम संज्ञा मानतेहैं जब तृतीय भावका स्वामीवी अष्टमेश भया तब सो ग्रह फेरद्वादशेश होताहै जैसे कर्क जन्मलग्नमें बुध और मकर लग्नमें वृहस्पति सोवी अष्टमेश होनेकरके अशुभफलकरें जैसे इह बुधगुरु दोनों अशुभफलनहिकरतेहैं संबंधवलकरके तैसेंहि अष्टमेशकावी अशुभफल सबथकरकेनहि होनाचाहिये तिसमें कहतेहैं सो अष्टमेश जब लग्नकावी स्वामी होवे तब शुभफलकर्त्ताहै अन्यथा अशुभफलकर्त्ताहै सो तुल और मेषलग्नमें जन्मवाल्योंको शुक्र भौम शुभ होतेहैं और लग्नोंमें सर्वत्र अष्टमेश अशुभफलकर्त्ताहै ११

कुजजीवेंदवःप्रोपाःशुभौभार्गवचंद्रजौ ॥ स्वयंचैवानिहंतास्यान्मंदोभौमादयःपरे तत्तत्क्षणेनिहं
तारःकाविरेकःसुयोगकृत् ॥ ज्ञातव्यानिफलान्येवंविबुधैर्मृगजन्मनः इतिमकरजन्मनःफलं जीवचंद्रकुजा
पापाःएकोदित्यगुरुःशुभःराजयोगकरोभौमःकविश्चैवबृहस्पतिः निहंताप्रतिभौमाद्यामारकत्वेनलक्षिताः
एवमेवफलान्युह्यान्येतानिघटजन्मनः इतिकुंभजन्मनःफ॰ मंदशुक्रेदवःसौम्याःपापाभौमविधूशुभौ महो
सुतगुरोर्योगेकारणेनैवभूसुतःमारकाःकारकावीक्ष्यमंदज्ञौप्रतिमापिनः इत्यूह्यानिफलान्येवंबुधैस्तुझपजन्म
नः इतिमीनजन्मनःफलम् अब राहुकेतुका फल कहतेहैं राहुकेतुकिसीराशिके स्वामी नाहिंहै इनका
किसस्थानमेंस्थिर होनेसेकिसप्रकारका शुभाशुभफलदेतेहैं इसआकांक्षामेंकहतेहैंतमोग्रहजोराहुकेतुहै
इहोजिस जिस भावमें स्थित होवें जिस जिस भावकेस्वामीकेकयुक्तहोवेतिसतिसकेफलकोअतिशय
करके प्रवलता करके देतेहैं इसका इहे अर्थहै जिस जिस भावका स्वामी अपने स्वक्षत्रमें जो जो फ
ल देताहैं सो सो फल राहु केतु विशेष करके देतेहै और राहु केतुको तिस भावेशकी अ
पेक्षाकरके स्वाभाविक बलवत्तासिद्धहै अथवा जिस जिस भावके स्वामी करके युक्त होवे सो भा
वेश तिस भावके फलको विशेषकरके देताहै औरसंयुतावित्यत्र संयुत इसपदकरके संबंधचारप्रकारका
कहाहै सो कहतेहैं १५ केंद्रत्रिकोणपतयइति केंद्रके स्वामी और त्रिकोणके स्वामी आपसमें संबंधहो

अथराहुकेत्वोराश्यनधीशत्वात्कुत्रस्थितयोः किंफलंकथंवाशुभाशुभत्वमित्या
कांक्षायामाह॥ यद्यद्भावगतौवापियद्यद्भावेशसंयुतौ तत्तत्फलानिप्रबलौप्रदि
शेतांतमोग्रहौ १५ अथसंबंधवशेनयोगविशेषः ॥ केंद्रत्रिकोणपतयःसंबंधेन
परस्परम्॥ इतरैरप्रसक्ताश्चेद्विशेषफलदायकाः १६ केंद्रत्रिकोणनेतारौदोष
युक्तावपिस्वयम् संबंधमात्राद्बलिनौभवेतांयोगकारकौ ॥१७ त्रिकोणाधिपयो
र्मध्येसंबंधोयेनकेनचित् ॥ केंद्रनाथस्यबलिनोभवेद्यदिसुयोगकृत् १८ निवसे
तांव्यत्ययेनतावुभौधर्मकर्मणोः एकत्रान्यतरोवापिवसेच्चेद्योगकारकौ १९

नेकरके विशेष फल देतेहै सो संबंध चार प्रकारका कहाहै अन्योन्यराशिमें स्थितत्वएक १ परस्पर
दृष्टिसंबंधदूसरा २ एकतरदृष्टिसंबंध ३ सहावस्थान एकराशिगत्वचतुर्थ ४ है इसमेंपूर्वपूर्वसंबंधबल
वान् कहाहै तिनमें केंद्रेश और त्रिकोणेशोंका संबंध विशेष फलके देनेवाला होताहै परंतु तीसरे
और छठे और एकादशके स्वामीसे संबंध नाहि करते होवें तब विशेषफल होताहै १६
और कहतेहै केंद्रत्रिकोणाधिपति आप दोष युक्तभी होवें तबभी पूर्वोक्त संबंध होनेसे विशेष फलके
कारक होतेहैं १७ और कहतेहैं त्रिकोणाधिपयोरिति ॥ पंचमेश और नवमेश तिनके मध्यमें एक
कोई किसी केंद्रके स्वामीसे संबंध करे परंतु केंद्राधिप बलीहोवे तब राजयोगका कारक होताहै १८
अब प्रबल राजयोग कहतेहैं ॥ निवसेतामिति ॥ केंद्रके और त्रिकोणके स्वामी अथवा नवम औ
र दशमके स्वामी दोनों व्यत्ययसे स्थित होवें अर्थात् नवमेश दशममें स्थित होवे और दशमेश न
वममें स्थित होवे तब एकयोग होताहै १ और योगांतर कहतेहैं ॥ एकत्रेति ॥ नवमस्थानमें दोनों
स्थित होवे तब दूसरा योग होताहै २ और दशमस्थानमें दोनों स्थितहोवेंतबतीसरायोगहोताहै ३
और दोनोंके मध्यमें एकभी अपने स्थानमें स्थित होवे तबभी राजयोगकारक होतेहैं १९

ला और एकादश स्वामी होते हैं ...

अथयोगांतरके राजयोगकहतेहैं दशास्वपीतियोगकारककैः केंद्रत्रिकोणके स्वामीग्रहहैं तिनकी जो दशा
तिनको नाम दशाद्वयी कहतेहैं अर्थात् नवमेश और दशमेशकी दशाके अंतर्दशाके कारक जो
ग्रह संबंधकर्के रहितवीहैं कदाचित् तिनकी दशामेंवी राजयोगकी प्राप्ति होतीहै परंतु शुभग्रह २६ वे
तीसरे छठे एकादशके स्वामी नहिं होवें तब राजयोगकी प्राप्ति होतीहै २० योगांतरकहतेहैं योगका
रक संबंधादिति ॥ स्वतःस्वभावसेवी पापीग्रह योगकारक ग्रहके संबंधसे राजयोगके फलको देतेहैं
अर्थात् योगकारकग्रहकी दशामें और तत्संबंधीकी अंतर्दशाकालमें राजयोगका फल होताहै २१
योगांतरकहतेहैं ॥ केंद्रत्रिकोणाधिपयोरिति ॥ एकत्वइति केंद्रका और त्रिकोणका स्वामी एकहि ग्रह
होवे तब दोनों राजयोगके कारकहोतेहैं और यह और दूसरे त्रिकोणाधिपति कर्के संबंध होवे तब
तिसके परे और शुभ क्याहै तिसके उपरंत श्रेष्ठ योग कोई नहिं होताहै २२ अब राहुकेतुको राज
योगके कारकत्व कहतेहैं ॥ यदिकेंद्रेति ॥ तमोग्रह जो राहुकेतुहै यह केंद्रमें वा त्रिकोणमें स्थित हो
वें तब और किसीकर्के केंद्रके स्वामीकर्के वा त्रिकोणके स्वामीकर्के संबंधहोवें तब राहुकेतु राज
योगके कारक होतेहैं २३ अब राजयोगका भंग कहतेहैं ॥ धर्मकर्माधिनेताराविति ॥ नवम

दशास्वपिभवेद्योगः प्रायशोयोगकारिणः ॥ दशाद्वयीमध्यगतस्तदयुक्शुभ
कारिणाम् २० योगकारकसंबंधात्पापिनोपिग्रहास्स्वतः तत्तद्भुक्त्यनुसारेणदिशे
युर्योगजफलम् २१ केंद्रत्रिकोणाधिपयोरेकत्वेयोगकारकौ अन्यत्रिकोणप
तिनासंबंधोयदिकिंपरम् २२ यदिकेंद्रेत्रिकोणेवानिवसेतांतमोग्रहौ नाथेना
न्यतरेणापिसंबंधाद्योगकारकौ २३ अथराजयोगभंगः धर्मकर्माधिनेताररन्ध्रला
भाधिपौयदि ॥ तयोः संबंधमात्रेणनयोगंलभतेनरः २४
॥ अथायुर्दायविषयेमारकग्रहलक्षणम् ॥ अष्टमंह्यायुपःस्थानमष्टमादष्टमंच
यत् तयोरपिव्ययस्थानंमारकस्थानमुच्यते २५ तत्राप्याद्यव्ययस्थानाद्द्विती
यंबलवत्तरम् तदीशितुस्तत्रगताःपापिनस्तेनसंयुताः २६ तेषांदशाविपाकेषु
संभवेन्निधनंनृणाम् तेषामसंभवेसाक्षाद्व्ययाधीशदशास्वपि २७

भावका स्वामी और दशम भावका स्वामी जो ग्रह सो अष्टमेश और लाभेशवी होवे अथवा ध
र्मकर्मके स्वामी अष्टमेशकर्के संबंधहोवें तब राजयोग भंग होताहै २४
अब आयुर्दायके विषयमें मारक ग्रहके लक्षण कहतेहैं अष्टममिति जन्मलग्नसें अष्टमस्थान आयुका
स्थान कहाहै और अष्टमसें अष्टम अर्थात् जन्मलग्नसें तृतीयस्थान सोवी आयुपाकास्थान कहाहै और तिन्हों दोनों
आयुपाके स्थानोंसें व्ययस्थान जोहै अर्थात् जन्मलग्नसे सप्तम और द्वितीयस्थान सो दोनों मारकस्था
न कहेहैं २५ और तिसमें सप्तमकी अपेक्षासें दूसरास्थान अत्यंत बलीहै तिसकर्के जन्मलग्नसें
दूसरे भावके स्वामीकी दशामें मृत्युकहे सोई कहताहै तदीशितुरिति तत्शब्दकर्के पूर्वोपस्थित दूसरे
भावका परामर्श होताहै तिसकर्के द्वितीयस्थानेशकी दशाकालमें संभवेसति संभवके होयां मनुष्यों
का मरण होताहै २६ इसका संबंध आगेके अर्द्धश्लोककर्के कहाहै अथवा तत्रगता इति दूसरे स्थान
में प्राप्त पापी ग्रह तीसरे और छठे और एकादशके स्वामी होवें तब अथवा मारकेशकर्के दूसरे
के स्वामीकर्के युक्त तीसरे छठे एकादशके स्वामी होवें संभवके होया तिनकी दशामें मृत्युकहे और
तिनकी दशामें संभव नहिं होवे तब द्वादशेश ग्रहकी दशामें मृत्यु कहे २७

...और जब द्वादशेशकी दशामें आयुष्यका संभव नहीं होवे तब कहतेहैं अलाभ इति जब द्वादशेश और लाभेश ... और द्वादशेशकर्के संबंधकों प्राप्त जो पापी तीसरे छठे एकादशके स्वामी तिनसंपूर्णोंके ... किसीक स्थानमें द्वादशेशसे संबंध होतेसे शुभग्रहोंकी दशामेंभी मृत्युकहे और अष्टमेशकी ... दशामें मृत्युकहे २८ और कहतेहैं पूर्वोक्त संपूर्णमारकोंके असंभवमें केवलानामिति ज्योति ... पापीग्रहोंकी दशामें अर्थात् तीसरे छठे एकादशके स्वामीको दशामें किसीक स्थानमें मृत्यु ... और विचार ... सूर्यचंद्रमाके विना द्वितीय सप्तम स्थानका जो स्वामीहै और छठे ... द्वादश ... के स्वामी और राहुकेतु इन्हों संपूर्णोंके मध्यमें जो ग्रह अधम नवांशका स्वामी ... मारक होताहै और तेसेहि चंद्राक्रांत नवांशपतिः मारक होताहै और पापषड्वर्ग शत्रुगृहगत नीच ... आदिमें स्थित मारक होताहै और षड्वर्ग शब्दकर्के स्ववांश स्वद्रेष्काण स्वद्वादशांश स्व त्रिंशां ... अशुभ करण कहाहै और पापग्रहके योगमें मृत्यु और शुभग्रहके योगमें पीडामात्र कल्पना करणे योग्यहै २९ अब विशेषतें शनिका मारकयोग कहतेहैं जब शनि मारके- आदियोंकर्के सहावस्थानादि ... मारक यदि ... कोई संबंध कर्त्ताहोवे तब संपूर्ण इतर मारकोंका ... त्यागकर्के

अलाभेपुनरेतेषांसंबंधेनव्ययेशितुः क्वचिच्छुभानांचदशास्वष्टमेशदशासुच २८ केवला नांचपापानांदशासुनिधनंक्वचित् कल्पनीयंबुधैर्न्हणांमारकाणामदर्शने २९ मारकैःसहसंबंधान्निहन्तापापकृच्छनिः अतिक्रम्यतरान्सर्वान्भवत्येवनसंशयः ३० अथगौरीजातकोक्तनक्षत्रायुर्दायकथनम् ॥ पार्वत्युवाच ॥ हितायसर्वसत्वानां जातकंब्रूहिशंकर आयुर्दायविधानंनदशाक्रमफलंनच १ एममुक्तस्तुपार्वत्या शंकरःप्रत्यभाषत उवाचवचनंप्रीत्याशृणुपार्वतिनिर्णयम् २ नवग्रहाइमेख्याताः सूर्यसोममहीसुताः राहुःसुरगुरुःसौरःसौम्यकेतुसितास्तथा ३ एतेप्राण भृतामायुःप्रयच्छतिवरानने श्रेष्ठंचमध्यमंवापिकनिष्ठंवाकदाचन ४ षड्वर्षाणिसूर्यस्यदशचन्द्रस्यसुव्रते सप्तवर्षाणिभौमस्यराहोरष्टादशैवतु ५ गुरोःषोडशविज्ञेया सौरस्यैकोनविंशतिः सप्तदशबुधस्योक्ताःसप्तकेतोश्चवत्सराः ६ विंशतिर्भार्गवस्योक्तादशाभुक्तिक्रमेणच शतविंशतिसंयुक्तंपरमायुःप्रकीर्तितम् ॥ ७

शनिहि मारक होताहै और कदाचित् शनिहि मारकेश होवे तब क्याकहने योग्यहै, इसमें शनिकों प्रबलता कहिहै और इसमें दशाविंशोत्तरी ग्रहणकरणी कहिहै ३०

अब गौरीजातकोक्त नक्षत्रायु कहतेहैं ॥ पार्वती शिवजीकों पूछतीभईहैशंकर जगतके हितवास्ते जन्मकालका फल और आयुषाके विधानकर्के और दशाफलकर्केयुक्त कहो १ इसप्रकार पार्वतीके कहे कों सुनकर्के शिवजीप्रसन्नताकके युक्त पार्वतीकों कहतेभये हेपार्वति तुं श्रवणकर २ इस क्रमकर्के नवग्रह कहेहैं प्रथम सूर्य १ चंद्रमा २ मंगल ३ राहु ४ बृहस्पति ५ शनि ६ बुध ७ केतु ८ शुक्र ९ इहे नवग्रह देहधारियोंकों आयुषा देतेहैं जन्मकालमें जैसा आयुर्मनुष्यका होताहै उत्तम और मध्यम और कनिष्ठ ऐसे तीनप्रकारका आयु. जन्मकालीनग्रहोंके आधीनहै ४ कलियुगमें एकसौ और बीस १२० वर्ष परमायुहै तिसमें छै वर्ष ६ सूर्यके और दश १० चंद्रमाके औरसात भौमके ७ और अठारां १८ राहुके ॥ ५ ॥ और सोला १६ गुरुके और उन्नी १९ शनिके और सतारां १७ बुध के और सात केतुके ७ ॥ ६ ॥ और वीश २० शुक्रके इहे दशा भुक्तिके क्रम कर्के होतेहैं ७

अब दशाका प्रकार कहतेहे हेपार्वति नवकोष्ट बनायकर्के कृत्तिकासे लेकर्के सताईं नक्षत्रतीन आवृत्तिकर्के लिखे और तिन्होंके नीचे वा ऊपर सूर्यादि शुक्रपर्यंत नवग्रह स्थापनकरे और दैववित् ज्योतिषीपुरुषनेवालेको इस प्रकारकर्के दशाकहे ९, और नक्षत्रके प्रथमचरणमें जो जन्मतेहैं तिन्हकी पूर्णआयुषा एकसउवेस १२० वर्षहोतीहै और दूसरे चरणके आदमें जन्मेतो सउवर्ष १०० आयुषा होतीहे १० और तीसरे चरणके आदमें जन्मेतो अशी वर्ष ८० आयुषा होतीहै औरनक्षत्रके चतुर्थांशके आदमेंजन्मेतो साठवर्ष ६० आयुषा होतीहै और सउ वर्षसेलेकर्के जो आयुषाका समय १०० ८० ६० इन्हमें कदाचित् मृत्युको नहि प्राप्त होवे नक्षत्रके चरणका आवृत होनेमें तब क्रमकर्के १०५ और १०० और ८० वर्षकर्के मृत्युको प्राप्त होताहै १२ हेपार्वतिसत्ताईं नक्षत्रोंमें जिस नक्षत्रमें जन्महोवे तिस नक्षत्रसे लेकर्के बुधजनोंने गणना करणी योग्यहै १३ अब

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आ | चं | भौ | रा | जी | श | बु | के | शु |
| कृ | रो | मृ | आ | पु | ति | श्ले | म | पू |
| उफ | ह | चि | स्वा | वि | अ | ज्ये | मू | पूष |
| उष | श्र | ध | श | पूभ | उभ | रे | अ | |

नक्षत्राण्यग्निभादीनित्रिरावृत्यानिसुंदरि ॥ अधोधःस्थापयेत्कोष्टेनवकेकमलानने ८ संस्थाप्यतदधः सूर्याच्छुक्रांतान्नवखेचरान् ॥ दशाफलानिक्रमशोदैववित्प्रपुरादिशेत् ९ प्रथमांशादिजातानां परमायुःप्रकीर्तितम् । द्वितीयस्यांशकस्यादौशतमायुरुदीरितम् १० समाशीतिस्तृतीयस्यषष्टिस्तुर्यस्यतुस्मृत शताद्यायुषिकालेच द्वितीयाद्यंतकाद्विना ११ नाम्रियतेतदाब्दानिपंचादिग्विंशति क्रमात् ॥ अधिकंजीवनंतेषांवक्तव्यंवीरवंदिते १२ सप्तविंशतिऋक्षेषुयत्रभेजन्मजायते तद्धिष्ण्यमादितःकृत्वाकर्तव्यागणनाबुधैः १३ जन्मर्क्षगतनाडीघ्नंपरमायु खग्रहै भजेत् ॥ लब्धंपरमायुषःशोध्यंशेषमायुःस्फुटंभवेत् १४ अत्रांतरेतुयोमृत्युःसदशारिष्टतोभवेत् ॥ पापस्यहिबलिष्ठस्यदशामृत्युप्रयच्छति १५ बलेनवर्जितःपापोवित्तनाशविधायक ॥ मध्यमेनबलेनैवयुक्त पीडाकर स्मृत १६

नक्षत्रायुको स्पष्ट करतेहैं ॥ जन्मनक्षत्रकीयां जो गतघडिया भुक्तघडियां तिन्होंकर्के परमायुवर्षोंको १२० गुणे और खग्रह कहांनब्बे १० केअकसें भागलेवेलब्धवर्ष होतेहैं शेषाकको द्वादशगुण करदें ९० नब्बेसेंभागलेवे लब्ध मास वर्षोंकेआगेधरे और शेषाकको तीस ३० सेगुणे और ९० भागलेवेलब्ध दिन होतेहैं इसी प्रकार शेषांकको साठ ६० गुणकर्के भाग ९० देणेसे घट्यादि लब्धहोतीहै वर्षादियो प्राप्तहै तिन्हको एकस उ बीस १२० वर्षमें घटायदेवे शेष स्पष्टायुः होताहै १४ तिस आयुषाके मध्यमें जो मरताहै सो दशारिष्टसे जानना और बडेबलकर्के युक्त पापीग्रहकीदशा मृत्युकरतीहै १५ और बलहीनपापीग्रहकीदशा धन नाशकरतीहै औरमध्यमबलकर्के युक्त पापग्रह कीदशापीडाको देतीहै १६

श्रौर देवताके पूजनकर्के श्रौर दानकर्के श्रौर साधुसंगकर्के श्रौर ब्राह्मणोंकी सेवाकर्के अपमृत्युका नाश होताहै १७ श्रौर हेपार्वतिजन्मनक्षत्रके अधः स्थित ग्रहकी प्रथमदशा होतीहै तिससें आगे क्रमकर्के दशा श्रौर अंतर्दशा होतीहै १८ श्रौर ग्रहकीयो स्पष्टआयुहै तिसकों ग्रहों के पूर्वोक्त वर्षोंसे गुणे श्रौर एकसउवीस १२० सेंभागलेवेतव अंतर्दशा स्पष्ट होतीहै १९ जैसें अंतर्दशाकों ग्रहवर्षोंसें गुणे श्रौर १२० वर्षकर्केभागे तव विदशा होतीहै दशाकाष्ठादिग्रहक्रमसें २० अथ विंशोत्तरिदशाके फल कहतेहैं प्रथम सूर्यदशाका फल कहतेहैं सूर्यकी दशामें चित्त उदास रहिताहै श्रौर धनका नाश होताहै श्रौर देहमें रोग श्रौर संबंधियोंकावियोग होताहै श्रौर राजजनोंकर्के पीडित श्रौर विदेशवास श्रौर उपघातकों मनुष्य प्राप्त होताहै १ श्रौर चंद्रमाकी दशामें हाथिघोडे रत्नादियों कर्के वडा प्रताप श्रौर मिष्टान्न पान श्रौर अनेक प्रकारका सुखहोताहै

सुरार्चनेनदानेनसाधूनांसंगमेनच शुश्रूषयाचविप्राणामपमृत्युर्विनश्यति १७
नक्षत्राधःस्थितस्तस्यग्रहस्याद्यादशाप्रियेततः क्रमेणचान्येषादशाचांतर्दशाभवेत्
१८ स्फुटमायुर्हतंखेटमानेनविभजेत्ततःपरमायुःप्रमाणेनदशाचांतर्दशाअपि १९
दशाब्देश्चैवपूर्वोक्तविधिनांतर्दशाभवेत्दशाकोष्ठादिखेटानांस्युरथोपदशाइति २०
अथविंशोत्तरीदशाफलानि तत्ररवेःउद्विग्नचित्तःपरिनष्टवित्तःशरीररोगीस्व
जनावियोगी निष्पीडितोराजजनैःप्रवासीनरोपघातीचरवेर्दशायाम् १ गजा
श्वरत्नानिमहाप्रतापोमिष्टान्नपानंविविधंसुखंच आरोग्यतासर्वजनानुरागोभ
वेद्दशायांशशिनोनरस्य २शस्त्राभिघातोनृपतेश्चपीडाचौराग्निरोगाश्चधनस्यहा
निःकार्याभिघातश्चनरस्यदैन्यंभवेन्नराणांधरणीसुतस्य ३ ज्ञानस्यहानिर्गमनं
विदेशेधर्मस्यहानिर्विविधाश्चरोगाः सर्वत्रशून्यंतनुसंशयंचराहोर्दशायांनियतं
नरस्य ॥ ४ ॥ धर्मार्थकामैः परिपूरितश्चराजप्रतापैर्विनयैःसमेतःधनीजयीदा
रसुतादियुक्तोगुरोर्दशायांचनरोविरोगः ५ मिथ्यापवादोविमुखश्चवंधोर्वधश्चरो
गश्चनिराशताच कार्य्याणिशून्यानिधनस्यहानिः क्लेशाभवत्यर्कशनेर्दशायाम् ६

श्रौर आरोग्यता श्रौर संपूर्ण जनोंमें प्रीतिहोतीहै २ श्रौर भौमकी दशामें शस्त्रघात श्रौर राजासें पीडा श्रौर चौर श्रौर अग्निसें पीडा श्रौर धनकानाशहोताहै श्रौर कार्यकानाश श्रौर दीनता मनुष्यकों होतीहै ३ श्रौर राहुकी दशामें विद्याकी हानि श्रौर विदेश गमन श्रौर धर्मकीहानि श्रौर अनेकप्रकारके रोगहोतेहैं श्रौर संपूर्णकर्मोंका फल शून्य होताहै श्रौर देहके वचनेंमें निश्चयकर्के संशय रहिताहै ४ श्रौर वृहस्पतिकीदशामें धर्म अर्थ कामकर्के पूरिनभलीप्रकारहोताहै श्रौर राजप्रतापोंकर्के श्रौरनम्रताकर्केयुक्तहोताहै श्रौरधन श्रौर जयश्रौर स्त्रीश्रौरपुत्रादियोंकें युक्त होताहै ५ श्रौर शनिकी दशामें झूठा अपवाद श्रौर वंधुयोंसें विमुखता श्रौर वध श्रौर रोग श्रौर आशाका भंग श्रौर संपूर्णकार्योंमें शून्यता श्रौर धनकीहानि श्रौर क्लेशहोताहै ६

श्रीरबुधकी दशामें मनुष्यअनेकप्रकारोंकेधनकोप्राप्तहोताहै श्रौर सुंदर स्त्रीके विलासकोप्राप्तहो ताहै श्रौर संपूर्णअर्थ सिद्धकर्ताहै श्रौर वढेमानककेयुक्त होताहै ७ श्रौरकेतुकी दशामें लक्ष्मी के विनाशको प्राप्तहोताहै श्रौर स्त्रीको विपत्तिहोतिहै श्रौर देहपीडा श्रौर राजासे मानभंग श्रौर मित्रोंकर्के श्रौर कुटुंबियोंकर्के विरोधहोताहै श्रौर संतापहोताहै ८ श्रौर शुक्रकीदशामें मनुष्यकोरा जाकर्के मानहोताहै श्रौर धन धान्य कर्कपूर्ण होताहै श्रौर हाथी घोडियों कर्के युक श्रौर स्त्री क र्के रहित होताहै श्रौर मंत्रमें चतुर श्रौर शास्त्रमें कुशलहोताहै ९ श्रव अंतर्दशाकेफलकहतेहैं प्रथ म सूर्यकी दशामें अंतर्दशाके फल कहतेहैं जिसकालमें सूर्यकी दशामें वृहस्पति श्रौरचंद्रमा श्रौर मंगलकी अंतर्दशा होवे तब शुभफल होताहै श्रौर इन्हों तीनग्रहोंकेविना अन्यग्रहकी अंत

[illegible]

नानाविधेरर्थशतैःसमेतोदिव्यांगनाकेलियुतोविलासीसर्वार्थसिद्धोवहुमानवां श्वभवेद्दशायांमनुजोबुधस्य७ लक्ष्मीविनाशोवनिताविपत्तिःशरीरपीडानृपमानभं गः प्रिये कुटुंवेश्वभवेद्विरोधःकेतोर्दशायांसततंचतापः ८ नृपप्रमान्योधनधा न्यपूर्णोहस्त्यश्वयुक्तःप्रमदानुरक्तः मंत्रप्रमयोनिपुणश्चशास्त्रेकवेर्दशायांकुश लोमनुष्यः ९ अथांतर्दशाफलानि ॥ तत्रसूर्यांतर्दशाफलं रवेरंतरोदेवपूज्योय देवतयाचंद्रभौमौशुभौस्तस्तथैव रिपोर्भीतिमर्थस्यहानिंसदैवप्रकुर्वंतिचान्येवि योगंतथैव १० अथचंद्रांतर्दशाफ- रजनिनाथदशांतरगायदारविजराहुमही सुतकेतवः भवतिनैवसुखंखलुसंततिर्वेविजयलाभसुखानितथेतरे १ अथभौ मांतर्दशाफलं दिवाकरश्चापिनिशाकरश्चजीवोपिशंभूमिसुतांतरस्थः ॥ करोतिनित्यंवहुकष्टमन्येरिपोर्भयंवित्तविनाशनंच २ ॥

दशाहोवे तब शत्रुभय श्रौर धनक्षय श्रौर वियोग होताहै १० ॥ श्रव चंद्रमाकी दशामें अंतर्दशाका फल कहतेहैं यद चंद्रमाकी दशामें शनि श्रौर राहु श्रौर मंगल श्रौर केतुकी अंतर्दशाहोवे तब निश्चयकर्के दुःख होताहै श्रौर सूर्य श्रौर बुध श्रौर गुरु श्रौ र शुक्रकी अंतर्दशा होवे तब विजय श्रौर लाभ श्रौर सुख होतेहैं १ श्रौर मंगलकी दशामें अंतर्दशा का फल कहतेहैं मंगलकी दशामें सूर्यकी श्रौर चंद्रमाकी श्रौर वृहस्पतिकी अंतर्दशा शुभ फलको कर्ताहै श्रौर इन्हों तीनग्रहोंके विना अन्यग्रहकी अंतर्दशावहुत कष्ट श्रौर शत्रुभय श्रौर धननाश कर्ताहै २

अब राहुकीदशामें अंतर्दशाका फल कहतेहैं राहुकी दशामें अंतर्दशा यद बृहस्पतिकी होवे अथवा शुक्रकी अथवा बुधकी होवे तव नित्यप्रति सुख और धनकी प्राप्ति और बहुत प्रकारके राजासंमान होताहै और राहुकी दशामें मंगल और राहुकेतु और चंद्रमा और सूर्य औरशनिकी अंतर्दशा होवे तव दुःख और वियोग और मृत्युकाभय और धनका नाश करतेहैं ४ अब जीवकी दशामें अंतर्दशाका फल कहतेहैं बृहस्पतिकी दशामेंबृहस्पतिकी और बुधकी और सूर्यकी और मंगलकी और चंद्रमाकी अंतर्दशा सुख और धन धान्यकी वृद्धि करतीहै और अन्यग्रहोंकी अंतर्दशा दुःखको देतीहै ५ अब शनिकी दशामें अंतर्दशाका फल कहतेहैं शनिकी दशामें बुध और

अथराहोरंतर्दशाफ० ॥ राहोरंतर्दशायांयदिभवतिगुरुर्भार्गवोवाबुधश्च नित्यसौख्यंधनाप्तिंवितरतिबहुधाराजमानंचधत्ते ॥ भौमोराहुश्चकेतुर्विधुरथचरविर्मंदगामीतथैवसर्वेदुःखवियोगंमरणमथभयंद्रव्यहानिंचदद्युः ॥ ४ ॥ अथजीवांतर्दशाफ० वाचस्पतेरंतरगोगुरुश्चेद्बुधोरविर्भूमिसुतस्तथेन्दुः करोतिसौख्यंधनधान्यवृद्धिंदद्युःसदादुःखमतःपरेये ५ अथशन्यंतर्दशाफ० शनैश्चरस्यांतरगोबुधश्चेद्गुरुःकविश्चैवशुभंददाति शेषाश्चसर्वेबहुदेहपीडां रिपोर्भयंबुद्धिविनाशनंच ६ अथबुधांतर्दशाफ० चंद्रात्मजस्यांतरगोहिभौमइन्दुश्चकेतुश्चससैंहिकेयः शुभप्रदानैवशुभप्रदोर्कोरविर्गुरुर्दैत्यगुरुर्बुधश्च ७ अथकेतोरंतर्दशाफ० केतोरंतर्दशायांभवतिचशुभदोदेवपूज्यःसदैकःकेतुःशुक्रार्किसूनूरविरपिसततंसैंहिकेयोबुधश्च एतेदुःखंचशोकंनृपतिभयमथोद्रव्यहानिंविदेशेनित्यंकुर्वंतिचंद्रोजनयतिचसुखदुःखसंमिश्रितंच ८

बृहस्पति और शुक्रकी अंतर्दशा शुभ होतीहै और अन्यग्रहोंकी अंतर्दशामें बहुत देहपीडा और भय और बुद्धिकानाश होताहै ६ अब बुधकी दशामें अंतर्दशाका फल कहतेहैं बुधकी दशामें मंगल और चंद्रमा और केतु राहुकीअंतर्दशा शुभनहि होतीहै और शनि और सूर्य और गुरु और शुक्र और बुधकी अंतर्दशाशुभ होतीहै ७, अबकेतुकी दशामें अंतर्दशाका फल कहतेहैं केतुकी दशामें एकबृहस्पतिकी दशा शुभहोतीहै और केतु औरशुक्र और राहु और बुधऔरशनि और सूर्य इन छै ग्रहको अंतर्दशादुःख शोक और राजाका भय और धनकी हानि देतीहैं और चंद्रमाकी अंतर्दशा दुःखकरके संयुक्त सुखको देतीहै अर्थात्मध्य फलकरतीहै ८

अब शुक्रकी दशामें अंतर्दशाकाफल कहतेहैं ॥ यदशुक्रकीदशा मेंबृहस्पतिकी अंतर्दशा और शुक्र
की और बुधकी और शनिकीहोवे तब शुभफल होताहै और अन्यग्रहकी अंतर्दशामें धनकी
हानि औरलडाई और रोगवृद्धि होतीहै और राजाका भय होताहै १ अब रुद्रयामलोक्तयोगिनीद
शाका विचार कहतेहैं ॥ आठ योगिनीप्रसिद्धकाहैहै मंगला १ पिंगला २ धन्या ३ भ्रामरी ४ भद्रा
५ उल्का ६ सिद्धा ७ संकटा ८ इह आठोंके नामहैं १ और इन्होंके स्वामीग्रह यो शिवशास्त्र
मेंकहेहैं सो कहतेहैंमंगलाकास्वामी चंद्रमा और पिंगलाका सूर्य और धन्याका बृहस्पति और
भ्रामरीका मंगल और भद्राका बुध और उल्काका शनिऔर सिद्धाका शुक्रऔर संकटाके स्वा
मीराहुकेतु कहेहैं २ और अश्विन्यादि नक्षत्रसे लेकर्के जन्मनक्षत्रजितनी संख्याका होवे तिसमें
तीन ३ और मिलावेऔर आठसे भागलेकर्के यो शेष रहे सो मंगलासे लेकर्केदशाहोतीहै
३ और मंगलासे लेकर्के एक वर्षकीवृद्धिकर्के दशावर्ष होतेहैं जैसे मंगला वर्षएक १ पिंग

अथशुक्रांतर्दशाफलम् ॥ यद्यांतरंदैत्यगुरोर्गुरुर्भवेच्छुभतथाशुक्रबुधार्किभिस्तथा
अर्थस्यहानिंकलहंचरोगकुर्वंतिचान्यैर्नृपतेर्भयंच १ अथरुद्रयामलोक्तयोगिनी
दशाविचारः योगिन्योष्टौसमाख्यातामंगलापिंगलातथा धन्याचभ्रामरीभद्रा
चोल्कासिद्धाचसंकटा१ चंद्रः सूर्योगुरुर्भौमोबुधोमंद कविस्तमः ग्रहास्तासांविनि
र्दिष्टा क्रमेणैतेशिवागमे२ जन्मर्क्षंत्रियुतंकृत्वावसुभिर्भागमाहरेत् शेषेतुप्रथमा
ज्ञेयाह्यातोन्याक्रमशोमता ३ एकाभिवृद्ध्यावर्षाणिमंगलाप्रमुखासुचप्रथमायां
ज्ञेयाह्यातोन्याक्रमशोमता ३ एकाभिवृद्ध्यावर्षाणिमंगलाप्रमुखासुचप्रथमायांर
सैर्वर्षंपचयचगुणयेत्पुनः ४ गताभिर्भस्यनाडीभिर्गुणयित्वातुतैर्दिनैर्विहीनासाप्रक
र्तव्यास्फुटाचैवभवेद्ध्रुवम् ५ अन्यायथोक्तवद्बोध्या फलंतासांप्रचक्ष्यते मंगला
मंगलंसर्वंकुरुतेपिंगलारुजम् ६ धन्याधनंसुहृत्सौख्यंभ्रामरीभ्रमणंव्यथांभद्रा
कासुखदाचोल्काधनराज्यापहारिणी ७ सिद्धाचसाधयेत्कार्यंसंकटाव्याधिमृत्युदा
दशांतुदशयाहन्यात्षट्त्रिंशद्भागमाहरेत् ८

ला दो २ इत्यादिक्रमसे अब प्रथमदशाकाभुक्तभोग्य कहतेहैं प्रथमदशाके वर्षांकोंछ ६ कर्के
गुणे ४ और तिसअंककर्के नक्षत्रकी भुक्तघडियोंको गुणे तब दशामेंभुक्तदिन होतेहैंतिन्होंदिनोंकर
वर्तमान दशावर्षोमेघटायदेवेतब जन्मकालमें सो दशा भोग्य होतीहै शेषहोतीहै निश्चयकर्के ५
और पूर्व दशाकाभोग्य लिखे और तिसके आगेकिया दशा यथाक्रमवर्षांकर्केलिखे औरतिन्होंकाफ
लकहे ॥ मंगला दशामें संपूर्ण मंगल कार्य होतेहै [illegible] पिंगला रोगका भय करतीहै ६ और धन्या
धन और मित्रोंको सुख करतीहै और भ्रामरी भ्रमण [illegible] पीडा करतीहै और भद्रासुखको देतीहै
और उल्काधनका औरराज्यका नाश करतीहै ७ और [illegible] सिद्ध करतीहैऔर संकटा व्याधि
और मृत्युका देतीहै अब अंतर्दशाका आनयन कहतेहैं [illegible] दशामें अंतर्दशा देखी चाहे तिस
के वर्षांकर्के दशाकेवर्षोंको गुणे और छत्तीस ३६ से भागलेवे ८

श्रोर जो लब्धहोवेसो तिसका दशामेंवर्षहोतेहैं श्रोर यो शेषांकरहे,तिसको तीनसे भागलेवे लब्ध मासहोतेहैं श्रोर जोशेष रहे तिसको दशगुणकरे तबदिन होतेहैं ९ इस प्रकारकके मंगलादिदशों को श्रंतर्दशा बनावे श्रोर श्रंतर्दशाके फल ग्रंथके श्रनुसार कहतेहैं १० मंगलादशाके श्रंतर धन्या श्रोर भद्रा श्रोरमंगलाश्रोरसिद्धादहनित्यप्रतिशुभदेतीयाहै श्रोर शेषदशामंगलाकेश्रंतर अशुभ कर्त्ताहै श्रोर पिंगला दशामेंश्रंतर पिंगला ११ श्रोर धन्या श्रोर भद्रा श्रोर मंगला शुभहैं श्रोर सिद्धा समहै श्रोर शेषकीदशा अशुभहै श्रोर धन्याकेमध्यम धन्या शुभहै १२ श्रोर भद्रा सिद्धा श्रोर मंगला शुभ होतीहै श्रोर श्रन्यदशा अशुभफलकर्त्ताहै श्रोर भ्रामरी दशा में श्रंतर्गत मंगला श्रोर सिद्धा श्रोर धन्या शुभ कारकहै १३ श्रोर भद्रा दशामध्यम फल कर्त्ताहै श्रोर इन्होंसे अन्यदशा दुःखको देने वालीहोतीहै श्रोर भद्रादशाके श्रंतर्गत संकटा श्रोर उल्का

लब्धाकैर्वत्सराज्ञेयामासास्त्रिहृतशेषके ततोदशगुणेशेषेजायंतेदिवसाइह ९
एवमंतर्दशाःकार्यामंगलाप्रमुखाःक्रमात् फलानितत्प्रवक्ष्यामितासांग्रंथानुसारतः
१०मंगलांतर्गताधन्याभद्रासिद्धाचमंगलाशुभदाह्यशुभाःशेषाःपिंगलायांतुपिंगला ११
धन्याभद्रामंगलाचशुभाःसिद्धासमामताशेषाह्यशुभदाज्ञेयाधन्याधन्यास्वयंमध्यगा१२
भद्रासिद्धामंगलाचशुभाह्यन्याःशुभप्रदाः ॥ भ्रामर्यांमंगलासिद्धाधन्याचशु
भकारकाः १३ मध्यमाभद्रिकाज्ञेयापरादुःखप्रदामताः ॥ भद्रायांसंकटाचो
ल्काद्वष्टामध्याचभ्रामरी १४ अन्याःशुभप्रदाज्ञेयाउल्कायांमंगलागता ॥
समदुःखप्रदाःशेषाःसिद्धायांमंगलाशुभा ॥ १५ ॥ धन्याभद्रातथासिद्धापराः
कष्टकरीमताः ॥ संकटायांशुभासिद्धासमाभद्रापराहिताः ॥ १६ ॥
निजभवनसमुत्थस्वोच्चमित्रारिनीचैर्जनितमखिलयोगैर्भावदृष्ट्यादिजातं
सकलफलसमूहंसंप्रगृह्यात्रविद्वान्वदतुजनुषिकिंचिद्वर्षप्रवेशोदयेपि ॥ १७

दुष्ट फलकर्त्ताहै श्रोर भ्रामरी मध्यम फल कर्त्ताहै १४ श्रोर दशा शुभफल कर्त्ताहै श्रोर उल्का दशामें मंगला मध्यम फल कर्त्ताहै श्रोर सभ दुःखफल देतीहै ॥ श्रोर सिद्धादशाके श्रंतर्गत मंगला शुभ होतीहै१५श्रोर धन्या श्रोर भद्रा श्रोर सिद्धा शुभ होतीहै श्रोर इन्होंसेश्रन्यदशा दुःखको देतीहै ॥ श्रोर संकटा दशाके श्रंतर्गत सिद्धा शुभ होतीहै श्रोर भद्रा मध्यम होतीहै श्रोर अन्यदशा अशुभ होतीहै १६ श्रोर कहतेहैं पूर्वकहे जोदशाके स्वामी ग्रह सो अपने क्षेत्रमें वा अपने उच्च में वा मित्रादि राशिमें अथवा शत्रुनीचादि राशिमें स्थित होवें श्रोर शुभाशुभ ग्रहोंकरके युक्त श्रोर दृष्ट होवें तब विद्वान् संपूर्णफलको विचारकरकेजन्मकालमें फलकहे श्रोर वर्षप्रवेशकालमेंश्रोर प्रश्न कालमें भीफलकहे १७

और इसीप्रकार जब उल्काविरुद्धदशा होवे तब मनुष्योंनेंज्वालामुखीसर्वदाकाल पूजने योग्यहैं दुःखकीशांतिकेवास्तेइसमेंसंशयनहिहै ८ इतिश्रीजातकखंडेभाषायांविंशतितमोध्यायः २० अब निर्याणाध्यायका व्याख्यानकरतेहैंहोराप्रदीपमें सूर्यसेलेकर्के शनिपर्यंतयोग्रहअष्टमस्थानमेंस्थित होवेसो क्रमकर्केअग्नि और जलऔरशस्त्रऔरज्वरऔर छर्दरोगऔर तृषाऔर क्षुधासे मृत्युकरतेहैं और अष्टम स्थानमें कोई ग्रह स्थित नहिहोवे तब योग्रह बलवान् अष्टमस्थानको देखे तिसके दोषकर्के मृत्यु हैऔर बलयुक्तपूर्णदृष्टिकर्के कोई ग्रह नहिदेखता होवे तब अष्टम भावगतयो द्रेष्काण तिसके स्वा

एवमुल्काविरुद्धास्यान्नरैर्ज्वालामुखीसदा ॥ पूजनीयाप्रयत्नेनदुःखशांत्यै नसंशयः ॥ ८ ॥ अथमंगलामंत्रः ॥ ह्रींमंगलेमंगलालयेस्वाहा ११ अथपिंगलामंत्रः ॥ ऐंपिंगलेवैरिवारिणिप्रसीदफट् १२ अथध न्यामंत्रः ॥ ओंधन्यदेधन्येस्वाहा ८ अथभ्रामरीमंत्रः क्रींभ्रामरिजगतामेअधी श्वरिभ्रामयक्लीं १६ अथभद्रामंत्रः वलुंभद्रेकममभद्रंदेहिपरभद्राणिनाशयना शयस्वाहा २४ अथोल्कामंत्रः ओंउल्केममरोगंनाशयजंभय १३ अथसिद्धा मंत्रः ॥ ह्रींसिद्धेसर्वमानसंसाधयसाधयस्वाहा १७ अथसंकटामंत्रः ॥ वलुंक्रींक्रींसंकटेमरोगंनाशयनाशयवलुंक्रींह्रीं १८ इतियोगिनीदशापूजनविधानम् इतिश्रीमहाराजाधिराजश्रीरणवीरसिंहाज्ञयामहेशविरचितेज्योतिर्महानिबंधे जातकखंडेदशांतर्दशाफलाध्यायोविंशः २० ॥ अथनिर्याणाध्यायोव्याख्या यते होराप्रदीपे वन्ह्यंब्वायुधतोज्वरामयतृषाक्षुत्तोकमुख्यैर्मृतिं रंध्रस्थैःसबलेक्ष काद्यनिधनेवारंध्रपात्त्रिंशपात् पित्तात्धातकफाद्यपित्ततइहत्रिभ्यःकफाद्यानिलश्ले ष्मभ्यांमरुतोकितःसमधनुः छिद्रांगकेकोपतः १ छिद्रेशस्वभगेचरेतीर्थमरणंल ग्नेशयुक्तेतथा जीवाढ्येचासिताान्वितेप्यथचरेछिद्रेन्यदेशेविपत् ॥ पष्ठाष्टस्थबु धारयोर्यदितदाचौरोस्यपादौकरौ नरयेतांखसुखस्थसूर्यकुजयोःशैलाग्रपाताद्वधः २

मीके दोषसें मृत्यु कहे द्रेष्काणेश सूर्यहोवे तब पित्तकर्के चंद्रमा होवे तब वातकफसें मंगल होवे तब पित्तकर्के बुध होवे तब कफ पित्तवात तीन दोषोंसें बृहस्पति होवे तब कफवायुकर्के और शुक्र होवे तब श्लेष्मकर्के और शनि द्रेष्काणकास्वामीहोवे तब वायुकर्केमृत्यु होतीहै और अष्टम भावमें गतयो राशि तिसके कोपसें रोगोत्पन्न होताहै १ और अष्टमेश स्वलग्नमें स्थित होवे तब तीर्थमें होतीहै और लग्नेश कर्के वा बृहस्पतिवा शुक्र कर्के युक्त होवे तब तीर्थमें मृत्युहोतीहै और अ चरराशि होवे तब विदेशमें मृत्युहोतीहै और छठे और आठमे स्थानमें बुधमंगल दोनों तिसके हाथ और पैर चोरकाटतेहैं और दशमचतुर्थ स्थानमें सूर्य मंगल स्थित हो गिरकर्के मरताहै २

और लत्ताकेनक्षत्रमेंपापीग्रहयुक्तहोवेतवसेनापतिकाक्षयहोताहै और शुभ ग्रहकर्केयुक्तहोवेतवव्याधि कानाशहोताहैमिश्रग्रहोंकर्केयुक्तहोवेतवआपसमेंभयहोताहै और चंचूमें और पुछमेंपापीग्रहवाशुभग्र ह होवे तव विजय होताहै और पैरोंमें शुभ पापी दोनों होवे तब मान भंग और रणमें क्षय होता है ३६ इहमोरचक्र तात्काल प्रतीतीके करणे वालाहै अब शनिका चक्र कहतेहैं ॥ शिवजी कहतेहैं हेपार्वति यो तेने मेरेकों पूछयाहे तव जन्मनक्षत्रसें यो शनि शुभाशुभफलदेताहै सो कहताहां ६७ और तैसेंहि युद्धकालमें शनि जिस नक्षत्रमेंस्थित होवे तिसकाचिंतनकरे और लाभालाभमें और हि वादमें और जीवनेमें और रणमें ३८ प्रथम शनिकी प्रतिमा नराकार स्थित कर्के तिसमें नक्षत्र स्थि

लत्तासंस्थैश्चपापैश्चक्षयंसेनापतेर्भवेत् सशुभैर्व्याधिनाशायमिश्रैस्त्रासःपरस्परं
३५ चंचुपुछगतैःपापैःशुभैर्वाविजयोभवेत् ॥ चरणस्थैःशुभैःपापैर्मानभंगोरणक्ष
तिः ३६ वर्हिचक्रमितिप्रोक्तंसद्यःप्रत्ययकारकम् ॥॥ अथशनिचक्रम् ॥ शृणुदे
विप्रवक्ष्यामियत्त्वयाचोदितंमम नक्षत्रात्सोत्थितःसौरःशुभाऽशुभफलप्रदः ३७
तथासंचिंतयेदृक्षंसौरस्थंसमरागमे ॥ लाभालाभेविवादेचजीवनेमरणेतथा ३८
प्रतिमांविन्यसेदादौतत्रर्क्षाणितुविन्यसेत् ॥ चारक्षमास्यमध्येतुसव्येहस्तेचतु
ष्टयं ३९ पादयोःषट्करेवामेचतुष्कंपंचवक्षसि ॥ नेत्रयोर्द्वन्यसेन्मूर्ध्नित्रीणिद्वे
गुह्यकेन्यसेत् ४० एवंविन्यस्यदेवेशिततःफलनिरूपणम् ॥ नानाविधानिदुः
खानिवक्त्रगेवधबंधनम् ॥ सव्यहस्तगतेलाभोविजयोबंधुसंगतिः ४१ पादस्थे
स्थानविभ्रंशोदेहपीडासुतक्षयः ॥ वामहस्तेराज्यभंगोवित्तनाशःसुहृद्वधः ४२

त करे और जिस नक्षत्रमे गोचर कर्के शनि स्थित होवे तिसनक्षत्रकोमुखमें देवे और आगेके चारनक्ष त्र दक्षिण हाथमे देवे ६९ और क्रमसें ६ पैरोंमे देवे और चार वामहाथमेंदेवे और पांचछातीमें देवे औ र दो नेत्रोंमे देवे और माथेमे तीन नक्षत्र देवे और दो नक्षत्र गुदामे देवे ४० हेपार्वति इस प्रकार नक्षत्रोंको स्थित कर्के फेर फल कहे जब जन्मनक्षत्रमुखमे होवे तब अनेक प्रकारके दुःख और बध बंधन होताहै और दक्षिण हाथमे होवे तब लाभऔर बंधुयोंका मिलाप होताहै ४१ और पैरोंमेंस्थि त होवे तब स्थान भ्रंश और देहपीडा और पुत्रका क्षय होताहै और वामे हाथमे होवे तब राज्य भंग और धननाश और मित्रोंका मरण होताहै ४२

ओर छातीमें जन्मनक्षत्र होवे तब जय और लाभ और स्त्रीकी प्राप्ति और धनका संग्रह होता है और नेत्रोंमें होवें तब परम प्रीति होतीहै और धनोंका संचय होताहै ४३ और माथेमें होवे तब शत्रुओंका नाश और अधिकार पदकी प्राप्ति होतीहै इसमें संशय नहींहै और गुदामें स्थित होवे तब मृत्युको प्राप्त होताहै और लिंगमें स्थित होवे तब दुःखको प्राप्त होताहै ४४ और कहतेहैं मुखसें फेर गुदामें याताहै और गुदास्थानसें माथेमें जाताहै और माथेसें नेत्रोंमें और नेत्रोंसे हृदयमें हृदयसें वामहाथमे ४५ और वामहाथसे पैरोंमें औरपैरोंसेंदक्षिणहाथमेंओर दक्षिणहाथसे मुखमें जाताहै इस क्रमसें नक्षत्र गतिको भोगताहै ४६ अब राहुका चक्र कहतेहैं हेपार्वति अब राहुका चक्र कहतेहैं जिसके जानने करके मनुष्योंका शुभाशुभका ज्ञान होताहै ॥ ४७ ॥ जिस नक्षत्रमें

जयोवक्षसिलाभश्चस्त्रीप्राप्तिर्धनसंचयः नेत्रयोः परमाप्रीतिर्वित्तानांसंचयस्तथा ४३ मूर्ध्निशत्रुविनाशश्चपदाप्तिर्नात्रसंशयः गुह्येचमृत्युमाप्नोतिलिंगेदुःखंविनिर्दिशेत् ४४ मुखाच्चलतिगुह्येपुगुह्यान्मूर्ध्नितथेक्षणे ईक्षणाच्चहृदियातिहृदयाद्वामकेकरे४५ततस्तुपादयोर्यातिपादाभ्यांदक्षिणेकरे ऋक्षंचरतिमंदस्यहस्ताद्वक्त्रंप्रयातिच ४६ अथराहुचक्रम् ॥ अथातःसंप्रवक्ष्यामिनक्षत्रांगंसुराधिप. येनविज्ञानमात्रेणज्ञायतेचशुभाशुभम् ४७ नक्षत्रस्थोविचिंत्यःस्याद्राहुस्थेसमरागमे ॥ राहुःस्वरोदयायुक्तःसमृत्युसदृशःकिल ४८ ऋक्षेयत्रस्थितोराहुस्तदाद्यास्यंप्रपीडयेत् दृष्ट्याग्रस्थेभद्वयेचबंधुसंतापदस्तथा ४९ ततोनासापुटांतेद्वेवंधनायवधायच नासाग्रतस्ततोद्वेचनक्षत्रेप्रीतिदेमते ५० ततःपरेक्षणस्थेचसर्वकामफलप्रदे वामकुंडलगान्यत्रचत्वार्यर्थधनक्षयम्५१

राहु स्थित होवे तिसको युद्धकालमें विचारे और स्वरोदयमें अनिष्ट राहु होवे तबनिश्चयसेंमृत्युकेतुल्यहोताहै ॥ ४८ ॥ जिसनक्षत्रमेंराहुस्थित होवे तिससें लेकर दो नक्षत्र मुखमें देवे तिसमें पीडा देताहै और आगेके दो नक्षत्र दाढोंमें देवे तिन्होंमे बंधुओंका संतापहोताहै और जिसके आगेके दो नक्षत्र नासिका पुटोंमें देवे तिन्होंमे बंधन और मरण होताहै और नासिकाके आगेसे दो नक्षत्र दोनों नेत्रोंमें देवे तिन्होंमें प्रीति होतीहै ५० और आगेके चार नक्षत्र वामकानके कुंडलमें देवे तिन्होंमें संपूर्णकर्मोका शुभफल होताहै और आगेके चार नक्षत्र दक्षिणकानके कुंडलमें देवे तिन्होंमें धनका नाश होताहै ५१

और तिन्हके आगे पांचनक्षत्र माथेमें देवेतिन्हमें पुत्रस्त्रीसें लेकर्के संपदा होतीहै ॥ ५२ ॥ और तिसके आगेका एक नक्षत्र शिरमें देवे तिसमेंइच्छाफल प्राप्त होताहै ,और तिसके आगे एक नक्षत्र ठोडीमें देवे तिसमें अन्नपानका सुख होताहै५३ और तिसके आगेके चार नक्षत्र मुखके अंदर देवे तिन्होंमें बंधन और मरण होताहै औरवाममार्गकर्के नक्षत्रोंका न्यास करे५४ इस प्रकारका हेपार्वति राहुचक्र अष्ट विस्तारकर्के कहाहे और क्या पूछतिहैं ५५ अबकेतुका चक्र कहतेहैं जिस नक्षत्रमें केतु स्थित होवे तिससें लेकर्के फलको कहे प्रथम दो नक्षत्र नेत्रोंमें देवे तिन्हमें रोगशोक होताहे और आगेके पांच नक्षत्र मुखमें देवे तिन्हमें लाभ होताहै ॥ ५६ ॥

दक्षिणेकुंडलेचापिचत्वारिस्थापयेत्प्रिये अथपंचललाटेस्युः पुत्रदारादिसंपदः ५२ ततःपरंशिरस्येकमीहितस्याप्तयेतथा चिबुकेपरतश्चैकमन्नपानोपपादकम् ५३ वक्त्रमध्येचचत्वारिबंधनायवधायच अपसव्यगतिर्भानांविन्यसेच्चयथाक्रमम् ५४ एवमेतन्महाभागेराहुचक्रंसुविस्तरम् निःशेषंकथितंचात्रकिमन्यत्परिपृच्छसि ५५ अथकेतुचक्रम् यस्मिन्नृक्षेभवेत्केतुस्तदादौतुफलंवदेत् नेत्रेद्वेरोगशोकायमुखेलाभायपंचच ५६ राज्यप्रदंत्रयंमौलौनक्षत्रंपरिकीर्तितम् चतुष्कंदक्षिणेहस्तेनक्षत्रंचशिवप्रदम् ५७ वामहस्तेचतुष्कंचभयरोगकरंसदा एकंनाभौचनाशायगुह्येद्वेमृत्युकारकम् ५८ दद्याच्चपादयोःषट्चधननाशकराणिचकेतुचक्रस्यमाहात्म्यंदेहस्थंज्ञायतेबुधैः ५९ अथात्रप्रसंगतःसेवाचक्रम् सेवाचक्रेशिरःसप्तसप्तपृष्ठेतथोदरे पादयोःसप्तऋक्षाणिसाभिजित्तुक्रमान्न्यसेत् ६०

और तीन नक्षत्र शिरमेंस्थितकरे तिन्हमें राज्यप्राप्ति होतीहै और आगेकेचार नक्षत्र दक्षिणहाथमें देवे तिन्हमें शुभकर्म होताहे ॥ ५७ ॥ फेर आगेके चार नक्षत्र वाम हाथमेंदेवे तिन्हमें भय और रोग होताहै और आगेका जो एक नक्षत्रहै सो नाभिमें देवे सो नाश करताहै और आगेके दो नक्षत्र गुदामें देवे सो मृत्युकर्तेहैं ॥ ५८ और आगेके छै नक्षत्र पैरोंमें देवे तिन्हमें धनकानाश होताहै हेपार्वति केतुके चक्रका माहात्म्य पंडितोंने नराकारचक्रमें जाननेयोग्यहै अब प्रसंगगत सेवा चक्र कहतेहैं सेवा चक्र नराकारबनावे और तिसमें सात नक्षत्र शिरमें देवे और सातनक्षत्रपृष्टमेंदेवे और सातनक्षत्रउदरमेंदेवेऔरसातनक्षत्रपैरोंमें देवे ऐसेंअभिजितसहितठाइनक्षत्रदेवे६०

और स्वामीके नक्षत्रसें लेकर्के चाकरके नक्षत्र पर्यंत गिने और चाकरके नक्षत्रसें लेकर्केस्वामी
के नक्षत्र पर्यंत गिने पृष्टदेशमें और पैरोंमेंस्वामी और सेवकका नक्षत्र स्थित होवें तब सेवा
फल हीन होतीहै और शिरमें ओर उदरमें दोनोंके नक्षत्र होवें तब फलके देनेवालीहोती
॥ ६१ ॥ और एकका पृष्टपैरोंमें और एकका शिर उदरमें नक्षत्र होवे तब मध्यम फल होता
अब स्वरशास्त्रोक्त सर्वतोभद्र चक्र कहतेहैं ॥ तिसमें दशरेखा ऊर्ध्वमुख देवे और दशरेखा टेढीयादे
तब एकाशी ८१ कोष्ट कर्के युक्त सर्वतोभद्र नामकर्के चक्र होताहै १ और तिसमें ईशान कोनसें ले
कर्के चार कोणयोंके कोष्टोंमेंक्रमसें अकारादि और अः पर्यंत सोला स्वर लिखे और पूर्वादि दि
शाओंमें क्रमकर्के कृत्तिका नक्षत्र सें लेकर्के प्रत्येक दिशामें सात सात नक्षत्र लिखे २ और अवकहड

स्वामिभाद्भृत्यभंगण्यंभृत्यभात्स्वामिभंतथा ॥ निष्फलंपृष्ठपादस्थेफलदस्तु
शिरोदरे ॥ ६१ ॥ अथस्वरशास्त्रोक्तसर्वतोभद्रचक्रम् ऊर्ध्वगादशविन्यस्य
तिर्यग्रेखास्तथादश ॥ एकाशीतिपदंचक्रंसर्वतोभद्रसंज्ञितम् १ अकारादिस्वरा
कोष्ठेष्वीशादिविदिशिक्रमात् ॥ कृत्तिकादीनिपूर्वादौसप्तसप्तक्रमेणच ॥ २
अवकहडाःपूर्वस्यांमटपरतादक्षिणेदेयाः ॥ नयभजखावारुण्यांगसदचलाश्चो
त्तरेदेयाः ३ अथस्त्रयोपिविन्यस्यवृषाद्याराशयस्तथा-पूर्वादिशेषकोष्टेषुनंदा
द्यांतिथिपंचकम् ४ वाराणांसप्तकंलेख्यंयथोक्तस्वरमार्गगम् यस्मिन्धिष्ण्येग्रहो
वेधोवामदक्षिणसंमुखः ५

हैं पांचवर्ण पूर्वदिशामें लिखे और मटपरत इहे पांच वर्ण दक्षिणमें लिखे और नयभजख इहे पांच
वर्ण पश्चिमदिशामें लिखे और गसदचल इहे पांच वर्ण उत्तरदिशामें लिखे ३ और पूर्वादि दिशों
मे वृषराशिसें लेकर्के तीन तीन राशियां यथाक्रमसे लिखे और शेष जो पांच कोष्ट रहेहैं तिन्हमें
पूर्वसें लेकर नंदादि तिथियोंको स्थित करे और तिसमें मध्यके कोष्टमें पूर्णातिथिको लिखे ४ औ
र तिथियोंके साथ सात वारोंको लिखे जैसें नंदातिथिमें सूर्य मंगल और भद्रा में चंद्र बुध और ज
यामें बृहस्पति और रिक्तामें शुक्र और पूर्णामें शनि वार लिखे इस प्रकारकर्के लिखनेसें सर्वतोभद्र
चक्र सिद्धहोताहै और जिस नक्षत्रमेंजो ग्रहस्थित हो वेतिस नक्षत्रसे वामऔर दक्षिण और सन्मुख
तीनप्रकारका वेध होताहै ५

और कहतेहै आर्द्रा और हस्त और पूर्वाषाढा और उत्तराभाद्रपदा इहे चार नक्षत्र चारदिशोंमें स्तं भको,त्यादि मध्यमें स्थितहैं और घङछ आर्द्राकर्के और,पणठ हस्तकर्के और धफढ पूर्वाषाढाकर्के और झञथ उत्तराभाद्रपदा नक्षत्रकर्के इहे वर्ण वेधको प्राप्त होतेहे ६ और कहतेहै वक्रगति ग्रहकी दक्षिण दृष्टि होतीहै और शीघ्रगतिवाले ग्रहकीवाम दृष्टिहोतीहै और मध्यमगतिकेसमान गतिवाले ग्रहकी संमुख दृष्टि होतीहै इहे तीनप्रकारकी गति बुद्धिवाल्योंने जानने जोग्यहे ७ अवदसमेंकत्ति का नक्षत्रमेंग्रहस्थितकर्केउदाहरणकहतेहैजवकृत्तिकानक्षत्रमेंग्रहस्थितहोवेतवतीनप्रकारका वेध इसरीतिसें जानने जोग्यहै भरणी नक्षत्रको और अकाराक्षरको और वृषराशिको और वा

घङछारौद्रभेविद्धाःपणठाहस्तेथतोयभेधफढा अहिर्बुध्न्येझञथादृष्टिवशाद्ग्रह भवेविधः ६ वक्रेगेदक्षिणादृष्टिर्वामदृष्टिस्तुशीघ्रगेमध्यादृष्टिर्मध्यचारेज्ञेयंदृष्टित्रयंबुधैः ७ अत्रोदाहरणम् भरण्यकारंवृषभंनंदांभद्रांतुलांचतम् विशाखांश्र वणपापोभिनत्त्याग्नेयसंस्थितः ८ यदिताराग्रहोवक्रएकएवयमदहेत्शीघ्रगश्चे दकारीक्षंनंदांभद्रांसवारकाम् ९ तुलांतकारामैंद्राग्नीदैवतंचभिनत्तिहिमध्यग त्यासमानश्चवैष्णवर्क्षंभिनत्तिच १०

रोंकर्के युक्त नंदा भद्रा तिथियोंको और तुलाराशिको और तकाराक्षरको और विशाखानक्षत्रको और श्रवण नक्षत्रको तीन प्रकारकाहि वेध होताहै ८ और यदभौमादि पांचग्रहोमें कोई ग्रह वक्री होवे तव केवल भरणी नक्षत्रको वेध कर्ताहैऔर जव शीघ्रगतिमें स्थित होवे तवअ काराक्षर को और वृष राशिको और नंदा भद्रा तिथि वारोंकोऔर तुला राशिको और तकाराक्षरकोऔर विशाखा नक्षत्रको वेध कर्ताहै ९ और मध्यम गतिके तुल्य ग्रह चलताहोवे तवकेवलश्रवण नक्षत्रकोवेधकर्ताहै और इसीरीतिकर्केनक्षत्रांतरमेंस्थितग्रहका विचारकरणेजोग्यहै १०

और राहूकेतु सदा वक्रि रहितेहैं और सूर्य चंद्रमा सदा शीघ्र गहितेहैं और मंगलसैलेकर्के पांचग्रहोंकावेध तीनप्रकारका चार वशसें कहाहै ११ और क्रूर ग्रहवक्री होवेंतब महाक्रूर होतेहैं और शुभग्रह वक्री होवें तव अत्यंत शुभहोतेहैं और शीघ्रगतिमें संपूर्ण ग्रह थोडा फलकर्तेहैं और मध्यगतिमें संपूर्ण ग्रह पूर्ण फल कर्तेहैं । १२ और कोणोंमें यो नक्षत्र तिन्हकेचतुर्थ और प्रथम चरणोंमें पव ग्रह स्थित होवे तव अकारादि चारस्वरोंको और पूर्ण तिथिको वेध होताहै १३ और एकक्रूरग्रहका वेध होवे तव उद्वेग होताहै और दो क्रूरवेधकरेंतब धनहानि होतीहै और तीनक्रूरग्रह वेधकरें तबरोगहोताहै और चार क्रूरग्रह वेध करेंतब मृत्यु होताहै और शुभग्रहोंके वेधकर्के शुभफलहोताहै और शुभपाप दोनोंके वेधसें मिश्रित फल होताहै १४ और नक्षत्र वेधमें भ्रम और वर्णवेधमें हानि

राहुकेतूसदावक्रौशीघ्रगौशशिभास्करौ
दृष्टित्रयंचारवशाद्भौमादिग्रहपंचके ११
क्रूरावक्रामहाः क्रूराःसौम्यवक्रातिशो
भनाःशीघ्राःस्वल्पफलाःसर्वे ॥ मध्ये
पूर्णफलप्रदाः १२ कोणस्थधिष्ण्ययो
र्मध्येंत्येपूर्वेग्रोग्रहोयदा ॥ अकारादिचतु
ष्कस्यवेधःपूर्णास्तिथेस्तथा १३ एकादिक्रू
रवेधेनोद्वेगोहानीरुजोमृतिः सौम्यवे
धेशुभंज्ञेयंमिश्रेमिश्रंसमादिशेत् १४
भ्रमोधिष्ण्येक्षरेहानिः स्वरेव्याधिर्भयं
तिथौ राशिवेधेमहाविघ्नंपंचविद्धोनजी
वति ॥ १५ ॥ एकविद्धेभयंयुद्धेद्वयोर्वेधे
नसंक्षयः ॥ त्रयाणांवेधतोभंगश्चतुर्णांवे
धतोमृतिः १६ अर्कवेधान्मनस्तापोभौमेहानिःशनौरुजःराहुकेत्वोर्भयंवेधसौ
म्यःक्रूरयुतोनसत् १७चंद्रेमिश्रफलंपुंसांरतिलाभस्तुभार्गवे बुधवेधाद्भवेद्बुद्धिर्गुरोः
सर्वार्थसिद्धयः १८स्वक्षेत्रस्थेफलंपूर्णंपादोनंमित्रगेहगे अर्द्धंसमगृहेज्ञेयंपादंश
त्रुगृहास्थिते १९

औरस्वरवेधमें व्याधिऔरतिथिवेधमेंभयऔरराशिवेधमेंमहाविघ्नऔरनक्षत्रादि पांचग्रहोंकर्केविद्धहोवेतब मृत्यु होताहै १५ औरएकवेधकर्केयुद्धमेंभयहोताहैऔरदोवेधकर्केक्षतिकोप्राप्तहोताहैऔरतीनवेधसेंयुद्धमें भंगहोताहैऔरचारवेधकर्केमृत्युकोप्राप्तहोताहै १६ औरसूर्यकेवेधसेंमनकातापहोताहैऔर मंगलके वेधमें हानि होतीहैऔरशनिकेवेधसेंरोगहोताहैऔरराहूकेतुकेवेधमेंभयहोताहैऔरक्रूरग्रहकर्केयुक्तबुधकावेध शुभनहीं होताहै १७ और चंद्रमाके वेधसें मिश्रित फलहोताहैऔरशुक्रके वेधसें रतिकासुखहोताहै और बुधके वेधसें बुद्धिहोतीहै और बृहस्पतिके वेधसें संपूर्णअर्थ सिद्ध होतेहैं १८ और वेधकर्त्ताग्रह स्वक्षेत्रमें होवे तब पूर्ण फल कर्ताहै और मित्र क्षेत्रमें पादोन और समके क्षेत्र में अर्द्ध और शत्रु की राशिमें चतुर्थांश फलकर्त्ताहै १९

और ... यदा रोगकालमें क्रूरग्रहका वेधहोवे और क्रूरग्रहवक्री होवे तव मृत्युकर्त्ताहै और ...
और अतिहोवेतव चिरकालरोगकर्त्ताहै और वृषमिथुनकर्कराशिमें सूर्यस्थितहोवेतव पूर्वदिशा और सिंहकन्या तुलामें सूर्य होवेतव दक्षिण और वृश्चिक धन मकरमें सूर्य होवेतव पश्चिम और कुंभमीनमेषराशिमें सूर्य स्थित होवेतव उत्तर दिशा अस्त होतिहै २१ और नक्षत्र अस्तहोवे तव रोगहोताहै और वर्णअस्त होवेतव हानिहोतीहै और स्वरअस्तहोवे तवशोकहोताहै और राशिअस्त होवे तव विघ्न होताहै और तिथिअस्तहोवे तव भयहोताहै और पांचोंहि अस्त होवे तव मृत्युहोतीहै २२ और यात्रायुद्धविवादघरके महलको द्वारशुभकर्म अस्तदिशाके सन्मुखवुद्धिवालोंनें नहीं करणे योग्यहै २३ और जितना काल जिसकेनामकापूर्वअक्षरअस्तदिशामें होवे उतनाकालसो मनुष्य दैवकके हत होवे

रोगकालेयदावेधःक्रूरखेचरसंभवःवक्रगत्याभवेन्मृत्युःशीघ्रेवाच्योरुजान्वितः २० यत्रपूर्वादिकाष्टायांवृषराश्यादिगोरविः सादिशास्तमिताज्ञेयायत्रभानुस्त्रिमासिकः ॥ २१ ॥ नक्षत्रेस्तेरुजोवर्णेहानिःशोकःस्वरेस्तगे राशौविघ्नंतिथौभीतिर्मरणंपंचसुस्मृतम् २२ यात्रायुद्धंविवादश्चद्वारप्रासादहर्म्ययोःनकर्तव्यंशुभंचान्यदस्ताशाभिमुखंनरैः २३ अस्ताशाभिमुखंयावत् भवेन्नामाद्यमक्षरं तावत्सर्वेपुकार्येपुभवेद्दैवहतोनरः २४ नक्षत्रेभ्युदितेपुष्टि र्वर्णेलाभः स्वरेसुखंराशौजयस्तिथौतेजःपदाप्तिःपचकोदये २५दीपोयथागृहस्यांतःप्रकाशयतिसर्वतः तथैवसर्वतोभद्रचक्रंज्ञानप्रकाशकम् २६ इतिसर्वतोभद्रचक्रम् अथसूर्यकालानलचक्रम् सूर्यकालानलंचक्रस्वरशास्त्रोदितंयत् तदहंविशदं वक्ष्येचमत्कृतिकरंपरम् १ त्रिशूलकाग्राःसरलाश्चतिस्रः किलोर्ध्वरेखाःपरिकल्पनीयाः रेखात्रयंमध्यगतंचतत्रद्वेद्वेचकोणोपरिगेविधेये २

२४ और नक्षत्र उदित होवे तव पुष्टि होतिहै और वर्णमें लाभ और स्वरमें सुख और राशि जय और तिथिमें तेज और पाचोंहि उदयहोवेतव पदकी प्राप्तीहोतिहै २५ और जैसेंघरके मध्यमें दीपसंपूर्णनें प्रकाशकर्त्ताहैतेसेंहि सर्वतोभद्रचक्रशुभाशुभज्ञानका प्रकाशकरणेवालाहै २६ इतिसर्वतोभद्रचक्रम्
...सूर्यकालानल चक्र कहतेहैं स्वरशास्त्रमें कहायो सूर्यकालानलचक्रतिसको मैं विस्तारकरके इस वि... कहताहां कैसाहै परम चमत्कारके करणे वालाहै १ त्रिशूलहैं अग्रमें जिनके असीयां तीसरा सूधियां लिखे तिन्हकों ऊर्ध्व मुख स्थित करे और तीनरेखा तिन्हके मध्यमें टेढीया देवे और ...रेखा चार कोणोंमें देवे २



दंष्ट्रा
१०
११
१२
१३
१५
१६
१७
१८
दंष्ट्रा

श्रोर त्रिशूल श्रोर कोणरेखाके मध्यमें एक श्रोर रेखा देवे तिसरेखाके श्रागे मध्योश्रृंग-
श्रोर त्रिशूल श्रोर कोणरेखाके मध्यमें एक श्रोर रेखा देवे तिसरेखाके दक्षिणमार्गकरके श्रभिजित
वनावे श्रोर मध्यमें जो त्रिशूलाग्ररेखाहै तिसके मूलसें लेकरके दक्षिणमार्गकरके श्रभिजित
सहित सूर्यके नक्षत्रसें लेकरके श्रठाई नक्षत्र लिखे २ श्रोर श्रपने नामका नक्षत्र जि
सस्थानमें स्थित होवे तिसका शुभाशुभ फल विचारे श्रोर नीचेके तीन नक्षत्रोंमें श्रपने नामकानक्ष
त्र स्थित होवे तव क्रमकरके चिंता श्रोर वध श्रोर वंधन होताहै ४ श्रोर दोनोशृंगोंमेंरोग श्रोर भं
ग होताहै श्रोर त्रिशूलोंमें स्थित होवे तव मृत्युको प्राप्त होताहै श्रोर शेषयो नक्षत्रहैं तिन्हमे नामन
क्षत्र होवे तव जय श्रोर लाभ श्रभीष्ट सिद्धि श्रनेकप्रकारोंकी मनुष्योंको होतीहै ५ इहे श्रीसूर्यका
लानलचक्र रोगमें श्रोर विवादमें श्रोर युद्धमें श्रोर यात्राकालमें प्रथम विचारलेवे इहे पुरानन ऋषि

[illegible]
[illegible]
त्रिशूलकोणांतरगान्यरेखांतदग्रयोःशृंगयुगंविधेयंमध्यात्रिशूलस्यचदंडमूलात्सव्ये
नभान्यर्कभताभिजिच्च ३ स्वनामभंयुत्रगतचतत्रप्रकल्पनीयंसदसत्फलंहि तलेस्थ
ऋक्षत्रितयेक्रमेणचिंतावधश्चप्रतिवंधनानि ४ शृंगद्वयेरुक्चभवेद्विभंगःशूलेपु
मृत्युंपरिकल्पनीयम् शेषेपुधिष्ण्येपुजयश्चलाभोभीष्टार्थसिद्धिर्वहुधानराणां ५
श्रीसूर्यकालानलचक्रमेतद्रुदेचवादेचरणेप्रयाणे प्रयत्नपूर्वंननुचिंतनीयपुरा
वनानांवचनंप्रमाणम् ६ इतिसूर्यकालानलचक्रम् श्रथचद्रकालानलचक्र
म् कर्कोटकेनप्रविधायवृत्तंतस्मिंश्चपूर्वापरयाम्यसौम्ये वृत्ताद्बहिःसचलिते
विधेयेरेखेत्रिशूलाश्चतदग्रकेपु १ कोणाश्चरेखाद्वितयेनसाध्या पूर्वत्रिशूलेकि
लमध्यसंस्थम् चांद्रंलिखेद्भंतदनुक्रमेणसव्येनधिष्ण्यानिवहिस्तदंते २ का
लानलंचक्रमिदंहिचांद्रंरणप्रयाणादिपुजन्मभंचेत् त्रिशूलसंस्थंनिधनायनूनं
मंतर्वहिस्थंचशुभप्रदंहि ३

वोंनेकहाहै ६ इतिसूर्यकालानलचक्रम्- श्रव चंद्रकालानलचक्र कहतेहे प्रथम प्रकारकरके वृत्त मंडल
वनावे श्रोर तिसमें दोरेखा देवे एक पूर्वाग्रजो वृत्तके वाहरको प्राप्त होजावे श्रोर एक दक्षिणाग्रेरे
खा जो वृत्तके वाहर चलीजाय श्रर्थात् चारदिशामें चाररेखा वृत्तके वाहर चलीजावे श्रोर तिन्होंरे
खोंके श्रग्रभागमें चारत्रिशूल वनावे १ श्रोर वृत्तमें दोरेखाकरके ईशानादि चारकोणा सिद्धकरे-
श्रोर पूर्वदिशाकेत्रिशूलके मध्यमें चंद्रमाके नक्षत्रको लिखे श्रोर श्रागेके नक्षत्र दक्षिण भाग करके
क्रमसेंवाहर श्रोर श्रंतर गत लिखे २ इहे चंद्रमाका कालानलचक्र कहाहे इसको युद्धकालमें श्रोर
यात्रादि कालमे जन्मनक्षत्र त्रिशूलमें स्थित होवे तव निश्चयकरके मृत्युको प्राप्त होताहै श्रोर श्रं
दर श्रोर वाहरके नक्षत्रोंमें स्थित होवे तव शुभफल होताहै ॥ ३ ॥

नामक्रमधमाक्षरसें जन्मनक्षत्रादियोंकावेध शुभाशुभ ग्रहोंकाविचारकर्के फलकहे अब कालदंष्ट्राच. क्रकहतेहैं नव नक्षत्र ऊर्द्धगतिसें लिखे और नव नक्षत्र टेढेलिखेऔरनवनक्षत्र अधोगतिकर्केलिखे १ और चारनाडियोंकर्के नक्षत्रोंको वेध करें औरमध्यके तीननक्षत्रों को छोडदेवे सोचक्र सर्पाकार होताहै सोकालचक्र कहाहै २ तिसमें तीन नक्षत्र यो मध्यमें स्थितहै सो कालकामुखहै और यह

अथजन्मनक्षत्रादिवेधफलार्थचक्रम् जन्मभेक्रूरवेधेचहानिकष्टंविनिर्दिशेत् सुखभे सुखहानिःस्याद्वातपित्तज्वरंभवेत् १ मृत्युभेदुःखदंरोगशोकंमोहंपराभवंधर्मभेचा र्थनाशंचरोगश्चविविधोभवेत् २ कालभेतुविनाशंचआधानेघातकंतथाक्रूरवेधे भवेन्मृत्युः शोकःकष्टंज्वरंभवेत् ३ अर्थनाशोमनस्तापोहानिकष्टंप्रचक्ष्यतेसंघात केविरोधंचमनस्तापंचविघ्नता ४ सामुदायकभेरिष्टंसुखंअरिपुभीतिदम् अथकाल दंष्ट्राचक्रम् नवोर्ध्वगानिधिष्ण्यानिनवातिर्य्यग्गतानिषअधोगतानिधिष्ण्यानिनवचैव विनिर्दिशेत् १ चतुर्नाडिकृतोवेधोमध्यऋक्षत्रयोज्झिताःसर्पाकारंचयच्चक्रंका लचक्रंप्रजायते २ त्रीणिमध्यगऋक्षाणितानिकालमुखानिच कोणस्थितेत्रयेधि ष्ण्येतचदंष्ट्राद्वयंमतम् ॥ ३ ॥ दिनर्क्षमादितःकृत्वानामर्क्षंयत्रसास्थितं मुखदंष्ट्राग णेमृत्युःशुभमन्यत्रसंस्थितम् ज्वरितेनष्टदंष्ट्रेचविवादेविग्रहेरणे कालदंष्ट्रा स्यगंनामयस्यतस्यमहद्भयम् ५ अत्रन्यासःदिननक्षत्रादारभ्यालिखेत्इति कालदंष्ट्राचक्रम्

दो नक्षत्र कोणोंमें स्थितहैं सो कालकीदो दाढाहैं ३ वर्त्तमानदिनकेनक्षत्रसें गिने नामनक्षत्र मुखमें वा दाढोंमें स्थित होवे तिस दिनमें मृत्युको प्राप्तहोताहैऔर अन्यस्थानमें होवे तब शुभहोताहै ४ और ज्वरमें और देशमें और विवादमें औरयुद्धमें जिसका नक्षत्र कालकी दाढोंमें और मुखमें होवे तिसको वडा भय होताहै इतिकालदंष्ट्राचक्रम्

और मुख और नेत्र और कर्ण और शिरमें जिस घोडेके शनि स्थित होवे तब शत्रु भंगको प्राप्त होतेहैं और युद्धमें शत्रु वशको प्राप्त होतेहैं ३ और उदर और पैर और पृष्ठ और पुछमें शनि जिस घोडेके होवे तब विभ्रम और भंग और हानि युद्धमें सो घोडा करताहै ४ और इन्हों स्थानोंमे यद घोडेके शनि स्थित होवे तिस घोडेको राजा अभिषेक कालमें और यात्रामें और युद्धमें त्याग करे ५ और जिस घोडेके शुभ स्थानमें शनि होवे तिस राजाके शत्रु डरतेहैं जिस जिस भूमिमें तिसके घोडे फिरें ६ इतिश्रीजातकखंडभाषायांपरिशिष्टाध्यायस्त्रयोविंशः २३ अब रिष्ट प्रतिकाराध्याय कहतेहैं ॥ जो मनुष्य ग्रहोंको प्रसन्न कियाचाहताहै तिसनें आगे कहे जो औषधियोंकर्के स्नान और ग्रहोंका पूजन और ब्राह्मणोंका पूजन और ग्रहोंके निमित्त यथोक्त विधि

मुखाक्षिकर्णशीर्षस्थोयदासौरिस्तुरंगमे तदारिर्भंगमायातिरणेशत्रुवशंगतः ३ उदरांघ्रिपृष्ठपुच्छस्थेश्वांगेष्वर्कनंदने विभ्रमंभगहानिंचकरोत्यश्वोमहाहवे ॥ ४ ॥ एतत्स्थानस्थितःसौरिःसदाकालेहयस्यच ॥ पट्टबंधेगमेयुद्धेवर्जयेत्तहयंनृपः ५ देशांतरस्थितःसौरीरिपवः सतिशंकिताः ॥ तुरंगायस्यभूपस्यविचरंतिमहीतले ६ इत्यश्वचक्रम् इतिश्रीमहाराजाधिराजश्रीरणवीरसिंहाज्ञयामहेशविरचितेज्योतिर्महानिबंधेजातकखंडेपरिशिष्टाध्यायस्त्रयोविंशः २३ अथरिष्टप्रतिकाराध्यायोव्याख्यायते ॥ प्रयाज्यमौषधिस्नानग्रहविप्रार्चनंतथा ग्रहानुद्दिश्यहोमोवाग्रहाणांप्रीतिमिच्छता १ तत्रग्रहस्नानमुच्यते सदौषधैर्यातिगदाविनाशंयथायथादुःखभयानिमंत्रैः तथोदितस्नानविधानतोपिग्रहाऽशुभनाशमुपैत्यवश्यम् २ अथप्रत्येकग्रहस्नानं तत्ररवेः मनःशिलैलासुरदारुकुंकुमैरुशीरयष्टिमधुपद्मकान्वितैः सताम्रपुष्पैर्विषमस्थितेरवौहितावहंस्नानमुदाहृतंबुधैः ॥ ३ ॥

कर्के होमकोकरे १ तिनमें प्रथम स्नानका हेतु कहतेहैं जैसें श्रेष्ठ औषधिके सेवनेसें रोग नाशको प्राप्त होतेहैं और जैसें सद्गुरुकर्के उपदिष्टजोमंत्र हैं तिन्हों कर्के दुःख और भय नाशको प्राप्त होतेहैं तैसहि कहेहुये ग्रहोंकेस्नान तिन्होंकर्के अवश्यमेव ग्रहोंका रिष्ट नाशको प्राप्त होताहै २ इस वास्ते ग्रहोंके स्नान कहतेहैं ॥ प्रथम सूर्यका रिष्ट दूरकरणे वास्ते स्नानविधि कहतेहैं ॥ जिस मनुष्यको दशान्तर्दशामें या गोचरमें दुष्टस्थानमें सूर्य होवे तिसको मनशिला रक्तधातु और इलाचीयां और देवदारु और केसर और खसवचा मीठा जटा और मुलठी और लालकमल और रक्तपुष्प करवीरादि इन्होंको जलमें मिलायकर्के स्नान करणेसें सूर्यका रिष्ट दूर होताहै ३ अथ चंद्रमाका स्ना

न कहतेहैं पंचगव्य प्रसिद्धहै गोमूत्रगोमय गोदुग्ध गोदधि गोघृतमिति और गजमदहस्तिमद औ
र शंखऔर सिप्पी और कुमुद श्वेत कमल और स्फटिक श्वेतमणिइन्होंकों जलमेंमिलायकर्के
स्नान करणेसें चंद्रमाका विकार दूर होताहै ४ अब मंगलका दोष दूरकरणे वास्ते स्नान कहतेहैं
विल्ववृक्ष और रक्तचंदन और लालपद्ममणी और लालपुष्प और सिंगरफ और मालकंगुणी और
लाउवकुलइन्होंकों जलमें मिलायकर्के स्नानकरणेसें मंगलका दोष दूरहोताहै ५ अब बुधकादो
ष दूर करणेवास्ते स्नान कहतेहैं गोहा और अक्षत और फल और गोरोचन और मखीर औरमो
ति और ॥ सदृक्षजटा और सुवर्ण जलमें मिलायकर्के स्नानबुधका रिष्ट दूरकरणे वास्ते विद्वा
न्नोंने कहाहै ६ अब बृहस्पतिका रिष्ट दूरकरणेवास्ते स्नान कहतेहैं ॥ मालतीकेपुष्प औरसेतिसर

अथचंद्रस्य पंचगव्यगजदानविमिश्रैःशंखशुक्तिकुमुदस्फटिकैश्च शीतरश्मि
कृतवैकृतहंतृस्नानमेतदुदितंनृपतीनाम् ॥ ४ ॥ अथभौमस्य ॥ विल्वचंदन
वलारुणपुष्पैर्हिंगुलूकफलिनीवकुलैश्च ॥ स्नानमद्रिरिहमांसयुताभिर्भौमदो
षविनिवारणमाहुः ॥ ५ ॥ अथवुधस्य गोमयाक्षतफलैःसरोचनैःक्षौद्रशु
क्तिभवमूलहेमभिः स्नानमुक्तमिदमत्रभूभृतांबोधनाशुभविनाशनंवुधैः ६ अ
थगुरोः मालतीकुसुमशुभ्रसर्षपैःपत्रकैश्चमदयंतिकोद्भवैः मिश्रमंवुमधुकेनच
स्फुटवैकृतंगुरुकृतंनिकृंतति ७ अथभृगोः॥एलयाचशिलयासमन्वितैर्वारिभिः
सफलमूलकुंकुमैः ॥ स्नानताभृगुसुतोपपादितादुःखमेतिविलयंनसंशयः ८
अथशनेः असिततिलांजनलोध्रवलाभिः शतकुसुमाघनलाजयुताभिः रवित
नयेकृयितंविषमस्थदुरितहृदाप्लवनंमुनिमुख्यैः ॥

दो मदयंतिके पत्र मल्लिकाकेपत्र और मुलठी या मखीर कर्के युक्त जलमें मिलायकर्के स्नान कर
णेसें बृहस्पतीका रिष्ट दूर होताहै ७ अब शुक्रका दोष दूर करणे वास्ते स्नान कहतेहैं छोटीइल
ची और मनसिला कर्के युक्त और फलबीजपूरादिकका मोहोकठासिलेयकर्के औरअष्टवृक्षकिदाजटा
और केसर इन्हो सपूर्ण औषधियोंको जलमें मिलायकर स्नानकरणेसें शुक्रका दोष दूर होताहै ८
अब शनिका स्नान कहतेहैं काले तिल और सुरमा और लोध्र और काली धम्मणी और सौंफया
क और मुस्थर और धान्यकेखिया फुल्लियां इन्हो औषधियोंको जलमे मिलायकर्के स्नानकरणेसेंशनि
का रिष्ट दूरहोताहै ऐसें श्रेष्ठ मुनियोंने कहाहै ९

अब राहुके नूका स्नान कहतेहैं लोध्र और गर्भकस्तूरी तिलोंकी और तिलपत्र और मुस्ता और हाथी कादंत और कस्तूरी जलकके युक्त संपूर्ण औषधियोंसे स्नान करणेसे राहुकादोष दूर होताहै और बकरेके मूत्रको मिलायकके इहे स्नानकेतुके दोषको दूर करताहै अब संपूर्ण ग्रहोंकी पीडा हरणेवाला स्नान कहतेहैं सेतीसरेहा और लोध्र और हरिद्रा और दारु हरिद्रा और मुस्ता और धनिया और खसकचा वीरणगुल्मकीजटा और मालकंगुणी और वच और छड गुड्डी इन्हीं औषधियोंको जलमें मिलायकर स्नान करणेसे संपूर्णसूर्यादिग्रह श्रेष्ठ सुखको देतेहैं ११ अब सूर्यादिग्रहोंका पूजन दीपिका ग्रंथसे कहतेहैं सूर्य और मंगल दोनोका पूजन लाल पुष्पोंकके और रक्तचंदनके तिलक करके और ताम्र करके और सुवर्ण करके और लाल गौ और लाल वृषक के और सुगंधिवाले पुष्पोंसे और वक्ष्यमान नैवेद्य दक्षिणासे करे और चंद्रमाका पूजन श्वेत सवत्स

अथराहोः। रोध्रगर्भतिलपत्रकमुस्ताहस्तिदंतमृगनाभिपयोभिः स्नानमार्तिमपसेधतिराहोःसाजमूत्रमिदमेवचकेतोः १० अथसर्वग्रहपीडाहरस्नानम् सिद्धार्थरोध्ररजनीद्वयमुस्तधान्यलामज्जकंसफलनीसवचासमांसी स्नानंकुरु ग्रहगणप्रशमायनित्यंसर्वेरविप्रभृतयःसुसुखाभवंति ११ अथग्रहपूजा रक्तैः पुष्पगंधैस्ताम्रैःकनकरूपैःसुरभिकुसुमैर्दिवाकरभूमिसुतौभृत्तर्यौ पूज्याविंदुर्धेन्वासितकुसुममुरभिमधुरैःसितश्चमदप्रदैः कृष्णद्रव्यैःसौरिःसौम्योमणिरजतवकुलकुसुमैर्गुरुःपरिपीतकैःप्रीतः पीडानस्यादुच्चाद्दिनिपततियदिवादशनिभुजगविजृंभितम् १२

गौ और श्वेत वस्त्र और श्वेत पुष्प और सुगंधिद्रव्य मुस्ककर्पूरादि और मधुर द्रव्य दुग्ध शर्करादि और वक्ष्यमाण नैवेद्य दक्षिणासे करे और शुक्रका पूजन मदवृद्धिके करनेवालियों वस्तुओंसे और वक्ष्यमान नैवेद्य दक्षिणासे करे और शनिका पूजन कृष्णद्रव्यसे लोहा तिल तैल माषादि कृष्ण वस्त्रादि और वक्ष्यमाननैवेद्य दक्षणासे करे और बुधका पूजन हरिन्मणि और रूप्य और हरितवस्त्रादि और नकुलके पुष्पोंसे और वक्ष्यमान नैवेद्य दक्षणा करके करे और बृहस्पतीका पूजन पीतद्रव्यसें पुष्परागादि मणियोंसे और पीतवस्त्र पीतधान्यादि और वक्ष्यमाण नैवेद्य दक्षणासे करे तब फल होताहै इसप्रकार ग्रहोंके पूजन करणेसे ग्रह प्रसन्न होतेहैं तब ऊंचे स्थानसें गिरे वा कोई मारे देय तो तबभी मृत्युकी नहिभय होवाहे और मधकारमें भुजग विजृंभित छंदकहा है १२

अब सूर्यादि ग्रहोंका नैवेद्य कहतेहैं सूर्यको गुडोदन और चंद्रमाको घृतपायस और मंगलको हवि घृत मधु युक्तान्न और बुधको दुग्ध भक्त और बृहस्पतिको दधि भक्त और शुक्रको घृतभक्त और शनिको तिलोंका भुग्गा और राहुको बकरेका मांस और केतुको चित्रान्न इह सूर्यादि ग्रहोंके नैवेद्य कहेहै ॥ १३ ॥ अब चित्रोदनका लक्षण कहतेहैं बकरीके दुग्धमें यव तिल चावल भिगोयदेवे और बकरीके कानकी रक्तसें रंगे तब चित्रान्न होताहै १४ अब सूर्यादि ग्रहोंकियां समिधा कहतेहे अर्क १ पलाश २ खैर ३ पुटकंडा ४ और पिप्पल ५ गूलर ६ जंड ७ दूर्वा कुशा ८ इह क्रमसें सूर्यादि नवग्रहोंकियां समिधाहे १५ अब ग्रहोंके होमका प्रमाण कहतेहे एक एक ग्रहके निमित्त घृत मधु करके युक्त अठाई ॥ २८ ॥ अथवा अष्टोत्तरशत ॥ १०८ ॥ अथवा अष्टोत्तरसहस्र ॥ १००८ होमकरे

अथनैवेद्यविधिः ॥ गुडभक्तसघृतपायसहविष्पिक्षीरदधिघृतान्नानि तिलपिष्ट माजमांसंचित्रोदनमर्कतोदद्यात् ॥ १३ ॥ अथचित्रोदनलक्षणं अजाक्षीरेणसंस्विन्नायवाश्चतिलतंडुलाः अजाकर्णस्यरक्तेनरक्ताश्चित्रान्नसंज्ञिताः ।१४ अथग्रहाणांसमिधः ॥ अर्कः पलाशः खदिरस्त्वपामार्गोथपिप्पलः औदुंबरश मीदूर्वाकुशाश्चसमिधः क्रमात् । १५ अथग्रहाणांहोमप्रमाणम् एकैकस्याष्टश तकमष्टाविंशतिरेववा होतव्यामधुसर्पिर्भ्यांसहस्रंचाष्टसंयुतम् १६ अथग्रहाणांदक्षिणानिर्णयः धेनुः शंखस्तथानड्वान्हेमवासोहयस्तथा कृष्णागौरायसंछागमेतावैदक्षिणाः क्रमात् ॥ १७ ॥ अथग्रहतुष्ट्यर्थंरत्नादिधारणं धार्यंतुष्टै विद्रुमंभौमभान्वोरूप्यंशुक्रेंदोश्चहेमेंदुजस्य मुक्तासूरेर्लोहमर्कात्मजस्यराजावर्तःकीर्तितःशेषयोश्च ।१८।

॥ १६ ॥ अब सूर्यादि ग्रहोंकियां दक्षिणा कहतेहै सूर्यको तात्काल प्रसूतागौ और चंद्रमाको शंख और मंगलको लालवृषभ और बुधको सुवर्ण और बृहस्पतिको पीतवस्त्र और शुक्रको श्वेत घोडा और शनिको कृष्णागौ और राहुको लोहा और केतुको बकरा इह दक्षिणा देवे १७ अब ग्रहोंकी प्रसन्नताके वास्ते रत्नादि धारण कहतेहैं सूर्य और मंगलकी प्रसन्नताके वास्ते मुंगे धारण करे और चंद्रमा और शुक्रकी प्रसन्नताके वास्ते रौप्य चांदी धारण करे और बुधकी प्रसन्नताके वास्ते सुवर्ण धारण करे और बृहस्पतिकी प्रसन्नताके वास्ते मोती धारण करे और शनिकी प्रसन्नताके वास्ते लोहा धारण करे और राहुकेतुकी प्रसन्नताकेवास्ते लाजावर्तको धारण करे ॥ १८ ॥

रत्नादियोंकेअलाभमेंऔषधियोंकेमूलधारणदीपि कामेंकहेहै जिसकोसूर्यनिषिद्धफलकरणेवाला
मकालमेंवा गोचरमेंवा दशांतर्दशामेंहोवे सोमनुष्यबिल्ववृक्षकामूलधारणकरे और चंद्रमानिषिद्ध
तिव क्षिरिणी बूटिका मूल धारणकरे और मंगल निषिद्धहोवे तवनागजिन्हा बूटिका मूलधारणकरे
र बुध निषिद्ध स्थानमें होवे तव विधारा प्रसिद्धहै सोधारण करे और बृहस्पति नि-
स्थानमें होवे तव भडिंगी प्रसिद्धहै तिसका मूल धारण करे और शुक्र निषिद्ध होवे तव शालप
बूटीका मूल और कितनेयोंके मतमें श्वेत गुंजा मूल रत्तिकाका मूल धारण करे और शनि निषिद्ध
तव वांछोला बूटी धारणकरे और राहु निषिद्ध होवे तव श्वेत चंदनका मूल धारणकरे और केतु
षेद्ध होवे तव असगंध प्रसिद्धहै सो धारणकरे ॥ १९ ॥ अब सूर्यादिग्रहोंके
कहतेहैं ॥ यो यो ग्रह गोचरादिमें और निश्चयकर्के दशांतर्दशामें अशुभ होवें सो जिस
ारके दानादियोंसें प्रसन्नहोतेहैं सो दानकाविधान कहताहूं २० अब सूर्यका

अथौषधिमूलपरिधानम् मूलधार्यत्रिशूल्यः सवितरिविगुणेक्षीरिकामूलमिंदौ जिन्हाहेभूमिपुत्रेरजनिकरसुतेवृद्धदारोश्चमूलम् ॥ भार्ग्यांजीवेथशुक्रेभवति शुभकरंसिंहपुछस्यमूलंवाछोलंचार्कपुत्रेतमसिमलयजंकेतुदोषश्वगंधम् ॥ १९
अथग्रहदानानि येचांवरस्थाःखलुगोचराद्यैर्दशाक्रमाद्यैरशुभाभवंति दानादिनातेचयथाप्रसन्नाभवंतिदानादिविधिंप्रवच्मि २० अथरवेः ॥ कौशेयंत्वथहेमताम्रकलशंचौर्णांवरंकुंकुमंमाणिक्यंचगुडप्रवालकमलंमध्वैलयावैक्षितिं ॥ प्रावारासनरक्तचंदनघृतंगोधूमनानाफलंसूर्यायव्यजनंचरक्तवसनंधेनुंसवत्सांगृहम् २१ अथचंद्रस्य ॥ शंखस्फाटिकमौक्तिकंगजमदंवज्रंतथातंडुलान् दुग्धंदुग्धविकारपट्टवसनंक्षौद्राज्यरौप्यंफलम् ॥ कर्पूरंसितवस्त्रपांडुवृषभंकस्तूरिकाचंदनंप्रावारंलवणेक्षुगांचतुरगंचंद्रायदद्यात्सुधीः २२ ॥

न कहतेहैं ॥ पट्टवस्त्रऔर सुवर्ण और ताम्रकेकलश और ऊर्णा वस्त्र और केसर और माणिक
णीचूनीऔर गुडऔरमुंगे औरकमलपुष्प और मखीर औरछोटीपांडलाचियांऔरपृथ्वीऔरप्रधा
वस्त्र उपरिपरिधानवस्त्र और आसन और रक्तचंदनऔर घृत और गोधूमात्र कनक और अ
कफल और पखाऔर लालवस्त्रऔर सवत्सागौ और घरवनायकर्केनूतन सूर्यकेनिमित्तदानकरे २१
प्रवचंद्रमाका दान कहतेहैं ॥ शंख और स्फटिकमणी और मोती और हाथीकाम
और हीरामणी और चिट्टेचाउल और दुग्ध और वरफी पेडे श्वेत पट्टवस्त्र और मखीर और
त और रौप्य और फल और कपूर और श्वेतवस्त्र और श्वेतबैल और कस्तूरीऔर श्वेतचंदन
और उपरका प्रधानवस्त्र और लवण और गन्ने और श्वेतगौ और श्वेतघोडा यह दान श्रेष्ठ
॥दिवालाचंद्रमाके निमित्त करे २२

॥ अथमंगलका दन कहतेहै ॥ ताम्र और चोरी ओर शस्त्र और पृथ्वी ओर गुड ओर लालवर्णके पट्टवस्त्र और तिका अहुर और मजीठरंगकेलालकपडे और रक्तपुष्प ओर कनक और केसर और ऊपरका प्रवानवस्त्र और मसूरान्न और कस्तूरी और स्वर्ण औरफल ओर मुंगे और आसन और लालवर्णकीगो और रक्तचंदन इहे दानमंगलको प्रसन्नताके वास्ते कहाहै २३ अब बुधका दान कहतेहे दासी और दास और जिमी और अनेकफल और घोडा और सवजमणी पन्ना और गो और घृत और मुगी अन्न और चाउल और चौरी और शस्त्र और हाथी और कास्य और घर और सुवर्ण और कपूर और श्वेतचदन और मरकत मणी और हाथीकादत ओर आसन और सवजरंगके वस्त्र और छैरसकाभोजन बुधके निमित्तदा न करे २४ अब बृहस्पतिका दान कहतेहै ॥ हाथी और हाथीका मद और बगुला और सुवर्ण

अथभौमस्य ताम्रचामरमायुधेक्षितिगुडकौशेयरक्तांबरतिक्तारक्तपटीचरक्तकुसुमं गोधूमककुंकुमं प्रावारचमसूरकांमृगमदस्वर्णफलविद्रुमवक्रायप्रवदतिचासनम थेगांरक्तकचदनम् २३ अथबुधस्य दासीदासमहीफलानितुरगगारुत्मकंगाघृ तं मुद्गातडुलचामरायुधगजकांस्यगृहहाटकम् ॥ कर्पूरहरिचंदनमरकत वैनागदंतासन दूर्वाभांबरषड्रसमृगमदहेम्नायदेयसदा ॥ २४ ॥ अथगु रो ॥ नागोनागमदनृयानकनककौशेयपीतांबरछत्रचामरपुष्परागतुरगक्षो णीगृहशर्करा ॥ पीतान्नंरजनीचमौक्तिकफलरौप्यचकस्तूरिकाक्षौद्रंगोयुग लोर्णवस्त्रलवणसदीयतेवैगुरो ॥ २५ ॥ अथभृगो वज्रगोक्षितितंडुलां श्वरजतशुभ्रांबरमौक्तिक कस्तूरीहरिचंदनासितहय प्रावारचीर्णांबरम् ॥ कौशेयात्मकगंधपुष्पकमथोगत्रीरथंकंबल शालिग्रामशिलाज्यगांसुराचे तांशुक्रायदद्यात्सदा २६

और पीतवर्णके पट्टवस्त्र और छत्री और चौरी और पुष्परागमणी और घोडा और जिमी और घर खंड औरपीले अन्न चणकादि और हलदी और मोती और रौप्य और कस्तूरी और मखीर और दोगउआऔर ऊर्णवस्त्र और लवण इहे बृहस्पतिके निमित्त दान कहाहै ॥ २५
अब शुक्रका दान कहतेहैं ॥ हीरा और श्वेतगो और जिमी और चिट्टेचावल और रौप्य औरश्वेत वस्त्र और मोती और कस्तूरी और श्वेतचंदनऔर श्वेतघोडा और ऊपरकाप्रवानवस्त्र औरऊर्णवस्त्र और पट्टवस्त्र अरु रसवस्तु और सुगंधद्रव्य और पुष्पऔरश्वेत बैलोंकीगाडी अथवा रथ और श्वे तंगका दुसाला और शालिग्रामकी शिला और घृतऔर अप्सरामयी कर्के शुक्रगी शुक्रके निमित्त दानकरे २६

॥ अथ शनिका दान कहतेहैं ॥ माहा अन्न और निरमलनीलमणी और माहिषी और दा और वांजसेलेके पक्षी और तिल और तेल और लोहा और जिमी और सिक्का और उट और दास और कुलथ अन्न और गज और म्वा अन्न और पैरोंकाजोडा और कस्तूरी और काली गौ और तुलापुरुषादिषोड महादान और कालेरंगका श्रेष्ट दुसाला शनिके निमित्त दान करे २७ अब राहुका दान कहतेहैं गोमेदमणि और तिल और कांस्यपात्र और महिषी और तेल कालादुसाला और लाजावर्तमणी और हाथी और ऊ और दास और कालेमरिच और नीलेपट्टवस्त्र और दासी और हिंगु और फलसतधान्य और धनुष और वाण और शय्या और आसन और गौ और जिमी और पैरोंका जोडा इहे दानराहुकी प्रस नताके वास्तेदेवे २८ अब केतुका दान कहतेहैं ॥ लूण और नीलवर्णके पट्टवस्त्र और वैडूर्य मणी और तिल और नीले रंगका दुसाला और ऊर्णवस्त्र और श्रेष्ट सुगंधद्रव्यवाला तेल और

अथशनेः माषान्नंविमलेंद्रनीलमहिषीदास्यःपतत्रिस्तिला तैललोहधरासुसी स्सकरभादासःकुलत्थास्त्रिपुः ॥ स्यामाकान्नमुपानहौमृगमदंगांकृष्णवर्णांतथा मदापप्रवदतिपोडशमहादाननिसत्कंवलम् २७ अथराहोः ॥ गोमेदंतिलकां स्यपात्रमहिषीतैलंतथाकंबलंलाजावर्तगजोष्ट्रदासमरिचाःकौशेयनीलांबर ॥ दासीहिंगुफलोस्त्रकार्मुकशराःशय्यासनगोमही ॥ दानंद्व्यमुपानहौसतुरगंदैत्ये शतुष्ट्यैसदा २८ अथकेतो॥ केतोर्दानमुदीरितहिलवणंकौशेयनीलांबर वै डूर्यंतिलकंवदौर्णवसनसद्गंधतैलासनकस्तूरीहरिचंदनंदशविधांगांददातितिकं हयंखड्गाद्यायुधमम्लकंचमहिषींदासींचदासंफलम् २९ अथश्वाविभवानुरूपं दानमुक्तंकेश्चित् ॥ कौसुंभवस्त्रंगुडहेमताम्रंमाणिक्यगोधूमसुवर्णपद्मंसवत्सगो दानमितिप्रणीतंदुष्टायसूर्यायमसूरिकाश्च ३० सूर्यायेदम् घृतकलशंसितवस्त्रंद धिशंखंचैवमौक्तिकसुवर्णरजतंचसंप्रदद्याच्चद्रारिष्टोपशमनाय ३१ चंद्रायेदम् ॥

आसन और कस्तूरी और श्वेतचंदन और दशप्रकारका गोदान और हाथी और तिक्तरस और घो डा और खड्गसे लेकर्के शस्त्र और अम्लरस और महिषी और दासी और दास और फलइन दान केतुकी प्रसन्नताके निमित्त कहाहै २९ अब सामान्य सपूर्णलोकोके वास्ते सूर्यादि ग्रहोंके दान कहतेहैं ॥ प्रथम सूर्यका दान कहतेहैं ॥ कसुंभके रंगवाले लाल वस्त्र और गुड और सुवर्ण और ताम्र और चूनीमणि और गोधूमान्न कनक और सुवर्णका कमल और सवत्सागौ और मसरोंकी दाल इहे दान दुष्टस्थानमें स्थित सूर्यका कहाहै ३ अब चंद्रमाका दान कहतेहैं ॥ घृतका कलश और श्वेतवस्त्र और दहि और शंख और मोती और सुवर्ण और रौप्य इह दान चंद्रमाके रिष्ट दूरकरनेके वास्ते कहाहै ३१

अब भौमका दान कहतेहैं मुंगे और गोधूमान्न कनक और मसुरकी दाल और लाल बैल और कवीरके लाल पुष्प और मंजीठी रंगके लालवस्त्र और गुड और सुवर्ण और ताम्र और रक्तचंदन इह दान दुष्टस्थानमें स्थित भौमके निमित्त देवे ॥ ३२ ॥ अब बुधका दान कहतेहैं सब्जवस्त्र और मुंगी अन्न और पन्नामणी और दासी और सुवर्ण और घृत और कांस्य और गजदंत और हाथी अथवा भिड्डू और रौप्य और मालतीसल्लककअष्टपुष्पइहदान बुधके निमित्तदेवे ३३ अब बृहस्पतिका दान कहतेहैं कुल्लरंगका घोडा और सुवर्ण और श्रेष्ठ पीतवर्णके वस्त्र और पीतवर्णके अन्न चणकादि और लूण और श्रेष्ठ पुष्प और खंडऔरहारिद्राइह दुष्टस्थानमें स्थितबृहस्पतिकेनिमित्तदेवे ३४ ॥ अब शुक्रका दान कहतेहैं चित्रवर्णका श्वेतवस्त्र और चिट्टे चाविले और घृत और सुवर्ण

प्रवालगोधूममसूरिकाश्चवृषश्चताम्रःकरवीरपुष्पंआरक्तवस्त्रंगुडहेमताम्रंदुष्टायभौमायकुचंदनोहि ३२ भौमायेदम् नीलवस्त्रंमुद्गदानंबुधायरत्नपात्रंदासिकाहेमसर्पिः कांस्यंदंतः कुंजरश्चाथमेषोरौप्यसर्वपुष्पजात्यादिकंच ३३ ॥ बुधायेदम् अश्वः सुवर्णंशुभंपीतवस्त्रंसपीतधान्यंलवणंसुपुष्पं सशर्करंतद्रजनीप्रयुक्तंदुष्टायशांत्यैगुरवेप्रदेयम् ॥ ३४ ॥ जीवायेदम् चित्रवस्त्रमपिदानवार्चितदुष्टगेमुनिवरैःपरिगीतम् तंडुलंघृतसुवर्णरूप्यकंवज्रकंपरिमलोधवलाश्वः ३५ शुक्रायेदम् नीलकंमाहिषकृष्णवस्त्रंलोहंसदक्षिणम् द्याज्ञदक्षिणायुक्तंशनिदौष्ट्यप्रशांतये ३६ शनैश्चरायेदम् ॥ राहोदानंबुधैर्मपोगोमेदंलोहकंबलौ सुवर्णनागरूप्यंचसतिलंताम्रभाजनम् ३७ राहवइदम् केतोर्वैदूर्यममलंतैलंमृगमदस्तथाऊर्णातिलैश्चसंयुक्तादेयाक्लेशापनुत्तये ३८ ॥

और रौप्य और हीरामणी और श्वेतवर्णका घोडा इह दान दुष्टस्थानमें स्थित शुक्रके निमित्तश्रेष्ठमुनियोंने कहाहै ३५ अब शनिका दान कहतेहैं नीलमणी और महिषी और कालेवस्त्र और लोहा और कालीगी और दक्षिणा करके युक्त इह दान शनिका दोष दूरकरणे वास्ते देवे ३६ अब राहुका दान कहतेहैं भिड्डू और गोमेदमणी और लोहा और कंबल और सुवर्ण कानाग और रौप्य और तिलोंकरके युक्त ताम्रपात्र इह दान बुद्धिमानोंने राहुके निमित्त कहाहै ३७ अब केतुका दान कहतेहैं वैडूर्यमणी निर्मल और तेल और कस्तूरी और ऊर्णवस्त्र तिलोंकरके युक्त इह दान क्लेश दूरकरणेवास्ते केतुके निमित्त देवे ३८

ब पूर्वोक्त संपूर्ण ग्रहोंका दोषदूरकरणे वालाफलकासमूह कहतेहैं. देवता और ब्राह्मणोंको नमस्कार करणेसें और गुरोंका वचनमाननेसें और नित्यप्रति साधुयोंसें संभाषण करणेसें और वेदध्वनिऔर श्रेष्ठ कथाके श्रवण करणेसें और ग्रहोंकोप्रसन्नताकेनिमित्त होमकरणेसे और यज्ञोंके देखनेसें, और मनकी शुद्धभावनासें और इष्टदेवताकाजपकरणेसेंऔरदानकरणेसें मनुष्योंकोंकदाचित् ग्रहपीडानहिं करतेहैं ३९ अब पापग्रहोंकरकेंविद्धजन्मनक्षत्रादियोंकाप्रतिकारकहतेहैं. जिसकाजन्मनक्षत्रपापग्रहकरकें पूर्व कहे, जो वेधकाप्रकार तिसमेंविद्धहोवे तिसकोरोग और धनकानाश और लडाईरहितीहै. और कर्मन क्षत्र १० वां वेध होवे तब कर्म सिद्ध नहिं होतेहैं और सांघातिक १६ नक्षत्र विद्ध होनेसे आपसमें विरोध होताहै और सामुदाय १८ नक्षत्र विद्ध होवे, तब धनके संग्रहका नाशहोताहै और विनाश २३ वें

केनचइदम् देवब्राह्मणवन्दनाद्गुरुवचः सम्पादनात्प्रत्यहंसाधुनामभिभाषणाच्छ्रुतिरवाच्छ्रेयः कथाकर्णनात् होमादध्वरदर्शनाच्छुचिमनोभावाज्जपाद्दानतोनोकुर्वंतिकदाचिदेवपुरुषस्यैवंग्रहाः पीडनम् ॥ ३९ ॥ अथजन्मर्क्षादिपापग्रहविद्धप्रतीकारः ॥ रोगाभ्यागमवित्तनाशकलहाःसंपीडितेजन्मभेसिद्धिकर्मनयातिकर्माणिहतेभेदस्तु सांघातिके द्रव्यस्योपचितस्यसामुदयभेसंपीडितेसंक्षयोवैनाशेप्रभवंतिकायाविपदाश्चित्तासुखंमानसे ४० अत्रचपीडायांशांतिमाहदेवलः सर्वपापीडायांदिनमेकमुपोषितोनलेंजुहुयात् सावित्र्याःक्षीरतरोःसमिद्भिरमरद्विजानुरतः ४१ गोक्षीरेर्गोमूत्रैःपत्रैर्मूलैश्चपूर्णकोशायाःस्नानंजन्मानेजुष्टंस्वाचारवतांहरतिपापम् ४२ कर्मणिमधुघृतहोमोदशाहमक्षारमांसाशः दूर्वाप्रियंगुसर्षपशतावरीदलयुतंस्नानम् ४३

क्षत्र विद्ध होनेसें देहपीडा होतीहै और मानस २५ नक्षत्र विद्ध होनेसें मनोविकार होताहै ४० अब इनकी शांति देवल कहताहै ॥ छे नक्षत्रमेंसें किसीकोपीडा होवे तबएकदिन निराहार व्रत करेऔर पिप्पलादि क्षीरवृक्षोंकियो समिधा करकें और गायत्री मंत्रसें अग्निमें होम करे और देवता और ब्राह्मणोंकापूजनकरे ४१ और गोकादुग्ध और गोमूत्रऔर पूर्णकोशाजडीके पत्र और मूलकरकें, जो स्नानविधि कहिहै तिस स्नानकरे और आचारमें रहनेसें रिष्ट दूर होताहै ४२ और कर्म नक्षत्र पीडित होवे तब मधुर और घृत करकें होमकरे और दश दिन पर्यंत लूण और मांसका त्याग करे और दूर्वा और मालकांगुणी और मेथी सरेहों और शतावरी करकें युक्त स्नानकरे ४३

श्रार साघातिक १६ नक्षत्र पीडित होवे तवमास श्रौर क्रोध श्रोर मैथुनकात्याग करे श्राग्नमे स्वंचलका होमकरे श्रौर यथाशक्तिकर्के दानदेवे ४४ श्रौर सामुदाय १८ नक्षत्रपीडितहोवे तव सुवर्ण श्रार रौप्य दान करे श्रौर वैनाशिक २३ नक्षत्र पीडित होवे तव श्रन्नदानकरे श्रौरश्रेष्ट जिमीका दान करे ४५ श्रौर मानस २५ नक्षत्रपीडित होवे तव कमलके पुष्पोंककहोम करे श्रौर पायस कर्के ब्राह्मणोका पूजन करे श्रौर कस्तूरीश्रौर सरीहवृक्षके पत्र मूल श्रौर श्वेत चंदन श्रौरघम्मणी श्रौर गगेडी कर्केयुक्त स्नान करे ४६ श्रवनाडीनक्षत्रोंके नाम कहतेहैं जिसनक्षत्रमेंजन्म होवे तिसकी श्राद्य प्रथम सज्ञाहै श्रौर जन्मनक्षत्रसें दशम १० नक्षत्रकी कर्म सज्ञाहै श्रौर षोडश १६ नक्षत्रकी सांघातिकसंज्ञा श्रौर श्रष्टादशनक्षत्रकी १८ समुदाय सज्ञा श्रौर

सांघातिकेतुततेर्मासमथुक्रोधर्य्यमन्मथांस्त्यक्त्वाश्रग्नौदूर्वांजुहुयाद्दानदद्याद्यथाशक्ति ४४सामुदयकेतुदद्यात्कांचनरजतान्युपद्रुतेधिष्ण्य वैनाशिकेन्नदानवसुधांचगुणान्वितांदद्यात्४५मानसतापेहोमःसरोरुहेःपायसैर्द्विजा पूज्या मृगमदशिरीषचंदनबलातिवलसयुतस्नानम् ४६ श्रथनाडीनक्षत्रनामानि जन्माद्यकर्मततोदशमभसांघातिकचषोडशभमसमुदायमष्टादशभविनाशसज्ञंत्रयोविंशम् ४७ श्राद्यात्तुपचविंसमानसभंनर षड्क्षःस्यात् नवनक्षत्रोनृपति स्वजातिदेशाभिषेकर्क्षे ४८ श्रथनाडीनक्षत्रशुभाशुभकथनं नामानुरूपमेषांसदसत्फलमिष्टपापगुणदोषात् प्रकृतिस्थमाद्यमिष्टंवैकृत्योल्कादिपीडितंपापम् ४९ श्रथनिरुपद्रुतसोपद्रुतनाडीनक्षत्रफ०निरुपद्रुतभोनिरामय सुखभुङ्नष्टरिपुर्धनान्वित

३० [illegible]

त्रयोविंशति २३ नक्षत्रकीविनाशसंज्ञाहै ४७ श्रौर जन्मनक्षत्रसें पचविंशति २५ सत्यावालेनक्षत्रकी मानससज्ञाहै इसप्रकारकर्केमनुष्यके छै नक्षत्रोंवालाकहाहै श्रौर राजाके नव ९ नक्षत्रहोतेहै एक जाति श्रौर एक देशका श्रौर एकश्रभिषेकका इह तीननक्षत्र सामान्यलोकोंस राजाकेश्रधिकहोतेहै४८ श्रव नाडीनक्षत्रोंका शुभाशुभ फल कहतेहै ॥ जैसे जैसे इन्हों नक्षत्रोंके नामहै तैसा तैसा शुभग्रह के योगसें शुभफल श्रौर पाप ग्रह के योगसें श्रशुभ फल होताहै श्रौर नक्षत्र विकारको नहि प्राप्त होवें तव इष्टफल शुभ होताहै श्रौर इन्हों नक्षत्रोंमे उल्कापातादि उत्पात होवें तव श्रशुभ होताहै ४९ श्रव निरुपद्रुतश्रौरसोपद्रुतनक्षत्रोंका फल कहतेहै जवपूर्वोक्त नक्षत्रउपद्रवसेंरहित होवें तव रोगोंसें रहित सुखकर्के युक्त श्रौर शत्रुनाश को प्राप्त होताहै श्रौर धनको प्राप्त होताहै

और छै नक्षत्रउपद्रुत होवे और राजाके नव नक्षत्रउल्कापात भूकंपादि पापग्रह योगादियों करके उपद्रुत होवें तब नाशको प्राप्त होताहै ४९ अब नाडी नक्षत्रोंमें सूर्यचंद्रमाकेग्रहणका फलकहतेहैं ॥ जिस मनुष्यकेजन्मनक्षत्रादि नक्षत्रोंमें सूर्य चंद्रमाका ग्रहण होवे तिसकोंछै मासके भीतर दोष पूर्वोक्त क्रमसे होताहै ५१ अब ग्रहणगत नाडीनक्षत्र दोषहरणे वाला स्नान कहतेहैं ॥ सौंफ शाक और मालकंगनी और फल और श्वेतचंदन और खस जलमें मिलायकरके स्नानकरे और यथा शक्ति दानकरे ५२ अब नाडीनक्षत्रमें पापी ग्रहकी संक्रांतिका फल और तिसका प्रतिकार कहते हैं ॥ जिस मनुष्यके नाडी नक्षत्र दिनमेंसूर्य और मंगल और शनि राशिको बदलें तब तिसको

षडुपद्रुतभोविनश्यतित्रिभिरन्यैश्चसहावनीश्वरः ५० अथग्रहणगतनाडीनक्षत्रफलं ग्रहणरविचंद्रमसोर्नाडीनक्षत्रवासरेयस्य अब्दार्धांतरतस्तस्यदोषो नाडीसमस्तस्य ५१ अथग्रहणगतनाडीदोषशांतिस्नानं ग्रहणग्रहपरिपीडितनाडीनक्षत्रदोषशमनाय सहशतपुष्पैःस्नायात्फलिनीफलचंदनोशीरैः ॥ ५२ अथनाडीनक्षत्रेपापग्रहसंक्रमणफलंतत्प्रतीकारश्च नाडीनक्षत्रदिवसेरविभौमशनैश्चराः संक्रांतयस्यकुर्वीततस्यक्लेशोभिजायते ५३ गोमूत्रसर्षपैः स्नानंसर्वौषधिजलेनच ॥ विशुद्धकांचनंदद्यान्नाडीदोषोपशांतये ॥ ५४ ॥ अथ जन्मनक्षत्रेरविसंक्रमणफलंतत्प्रतीकारश्च यस्यजन्मर्क्षमासाद्यरवेःसंक्रमणंभवेत् षण्मासाभ्यंतरेतस्यरोगक्लेशधनक्षयाः ५५ तगरसरोरुहपत्रैःरजनीसिद्धार्थलोध्रसंयुक्तैः स्नानंजन्मनिऋक्षेरविसंक्रांतौनृणांशुभदम् ५६

क्लेश होताहै ५३ और तिस दोषके दूरकरणे वास्ते गोमूत्र और सेती सरेहां और सर्वौषधि करके युक्त जलसे स्नान करे और शुद्धसुवर्णका दान करे नाडी दोषकी शांतिके निमित्त ५४ अब जन्मनक्षत्रमें सूर्यसंक्रमणकाफल और तिसकाप्रतीकारकहतेहैं ॥ जिसकेजन्मनक्षत्रमेंसूर्यसंक्रांति करताहै तिसको छै मासके भीतर रोग क्लेश और धनका क्षय होताहै ५५ और तिस दोषके दूरकरणे वास्ते तगरऔर कमल और हरिद्रा और सेतीसरेहां और लोधकरके युक्त जलमें मिलायकरके

अब दीपिकामें जन्मतिथिका निर्णय कहतेहैं जन्मतिथि वृद्धहोयकर्के दो दिनमें जब होवे तब जिसदिनमें जन्मनक्षत्रका योग होवे तिसमें पूजन करे और दोनों दिनमें जन्मनक्षत्रका योग नहिहोवे तब उभयगामिनी जिसदिनमें साढ ॥ ६० ॥ घडि होवे तिसमें पूजन करे ५६ अब जन्मनक्षत्र युक्त जन्म तिथिका फल कहतेहे जिस मनुष्यके जन्ममासमें जन्मनक्षत्र कर्के युक्त जन्मतिथि होवे तिसको निश्चयकर्के तिस वर्षमें नीरोगता और सन्मान और सुख रहिताहे। ५७। अब शनि मंगल वारमे जन्मतिथिका फल कहतेहे शनि और मंगलके वारमें जिसकी जन्मतिथि होवे और जन्म-नक्षत्र और जन्मके योगसें संबंध नहि होवे तब तिसवर्षमें एक एक पैरमें विघ्न होताहै अर्थात् तिस वर्षमें बहुत विघ्नोंकर्के पीडित होताहे ५८ और कहतेहे जिसके जन्मनक्षत्रके दिन मंगल शनि-वार होवें तिस मासको कल्मष नाम कहाहै सोमास मनको दुःख देने वाला होताहै ५९ ॥

अथजन्मतिथिनिर्णयोदीपिकायां दिनद्वयेजन्मतिथिर्यदिस्यात्पूज्यातदाजन्मभसंयुताया दिनद्वयंभेयदिनास्तिपूज्यायदातदाचोभयगामिनीस्यात् ५६ अथस्वनक्षत्रेजन्मदिनफलं । जन्मर्क्षयुक्तायदिजन्ममासेयस्यध्रुवंजन्मदिनभवेच्च.भवतितद्वत्सरेमेवयावन्नैरुज्यसंमानसुखानितस्य ५७ अथशनिकुजवारेजन्मातिथिफलं कुनांतकुजयोर्वारेयस्यजन्मतिथिर्भवेत् जन्नक्षयोगसंप्राप्तौविघ्नस्तस्यपदेपदे ५८ अथशनिकुजवारेजन्मर्क्षदोपः जन्मऋक्षेयदिस्यातांवारौभौमशनैश्चरौ समाप्तः कल्मपोनाममनोदुःखप्रदायकः ५९ अथजन्मनक्षत्रमासवारफलंतत्प्रतीकारश्च अध्वाभोजनमालस्यंविद्यावस्त्रवरांगनाशरीरेव्याधिपीडाचस्वऋक्षेमासवारजम् ६० तस्यसर्वौपधिस्नानंग्रहविप्रसुरार्चनं सौरारयोर्दिनेमुक्तादेयाऋक्षेतुकांचनं ६१ तत्रसर्वौपधिकथनम् मुरामांसीवचाकुष्ठंशैलेयरजनीद्वयं शठीचंपकमुस्ताचसर्वौपधिगणः स्मृतः ६२

अब जन्मनक्षत्रमासमें वारफल और तिसका प्रतिकार कहतेहैं सूर्यवारमें जन्मनक्षत्र होवे तिस मासमें मार्गमेंगमन होताहै और सोमवारमें भोजन श्रेष्ठ प्राप्तहोताहै और मंगलवारमें आलस्य होताहै और बुधवारमें विद्याकी प्राप्ति होतीहै और गुरुवारमें वस्त्रलाभ होताहै और शुक्रवारमें श्रेष्ठ स्त्रीकी प्राप्ति होतीहै और शनिवारमे देहपीडाहोतीहै ६० और तिसदोपके दूरकरणेवास्ते सर्वौषधिकर्के युक्त जलसे स्नान करे और ग्रह और देवता और ब्राह्मणोंका पूजनकरे और शनि और मंगलवारमें जन्म नक्षत्र होवे तब मोती और सुवर्ण दान करे ॥ ६१ और सर्वौषधि कहतेहे मोडयों १ छडगुड्डो २ वच ३ कुठ ४ शिलाजीत ५ हलदी ६ दारुहलदी ७ कचूर ८ चमाकडी ९ मुस्थर १० इह दश औषधि मिलायकर्के सर्वौषधि कहतेहैं ६२

अव गंडारिष्टका प्रतिकार कहतेहैं केसर और चंदन और कुठ और गोरोचन घृतकर्के युक्त चार कलशोंमे स्थित करे विद्वान् ६३ और सहस्राक्षमंत्रकर्के बालककों स्नान करावे दिनमें जन्म होवे तब पिताकर्के युक्त और रात्रिमे जन्म होवे तव माताकर्केयुक्त बालकको स्नान देवे ॥ ६४ ॥ और प्रातः सायंकाल दोनोंसंधियोंमे जन्मेतव माता और पिताके साथ बालकको स्नान देवे और घृतकर्के पूर्ण कांस्यपात्रका दान गंड दोषके दूर करणे वास्ते देवे ६५ और सवत्सागौ और सुवर्ण दान करे और ग्रहोंका पूजन करे ॥ और अभुक्तमूलादियोंमे विशेषकर्के बोधायनोक्त शांति करे और प्रथम पितावालकका मुख घृतपात्रमें देखे अथवा अष्टवर्षादि काल पर्यंत बालकका त्याग करे ॥ अव विधानमालादि ग्रंथोंसे सूर्यादि ग्रहोंका शांतिविधान कहतेहे ॥ प्रथमसूर्यका विधान कहतेहैं ॥ जिस मनुष्यकों जन्मकालमें निषिद्धस्थानमे वा दशांतर्दशामें निषिद्ध सूर्य होवे सो शुभसमय में शकुन शुभदेखके और शुभ तिथि वार नक्षत्र चंद्रबल देखके सूर्यका पूजनकरे ६६ प्रातःकाल में दंतधावन पूर्वकश्वेततिलोंकरके नद्यादियोंमे स्नान करके और नित्य कृत्यको करे ६७ औरसूर्य की प्रसन्नताकीइच्छावाला सूर्यका विधान करे गृहकेउत्तरभागमेंमंडपवनावे ६८ तिसके मध्यमें होमके निमित्त स्थंडिल बनावे बुद्धिमान् उक्तलक्षणोंकर्केयुक्त स्थंडिलवनावें और स्थंडिलके पूर्वस्थानमें सूर्यका पूजा पीठ बनावें ६९ और पूजापीठबनायकर्के रक्तचंदनके पटडेमें वा हीर लाल काष्ठ के पटडेमें षोडशार कमलको लिखे केसर और कस्तूरी करकें ७०

अथगंडरिष्टप्रतीकारः कुंकुमचंदनंकुष्ठंगोरोचनमथापिना ॥ घृतेनैवान्वितंकृत्वाचतुर्भिःकलशैर्बुधः ६३ सहस्राक्षेणमंत्रेणबालकंस्नापयेत्ततः पितृयुक्तंदिवाजातमातृयुक्तंतुरात्रिजम् ॥ ६४ ॥ स्नापयेत्पितृमातृभ्यांसंध्ययोरुभयोरपि कांस्यपात्रंघृतैःपूर्णंगडदोषोपशांतये ॥ ६५ ॥ दद्याद्धेनुसुवर्णंचग्रहांश्चैवप्रपूजयेत् अथसूर्यादिग्रहाणांशांतिविधानंतत्ररवेः साधारवोस्मुत्पन्नोंतिथौसाधौशुभेक्षणे नक्षत्रेवाशुभेचंद्रेविदध्याद्रविपूजनम् ॥ ६६ प्रातःकालेसमुत्थायदंतधावनपूर्वकम् स्नात्वाशुक्लतिलैर्नद्यांकृताह्निकविधिः पुमान् ६७ रविप्रसन्नतांमीप्सुर्विधानंतत्समारभेत् सदनस्योत्तरेभागेमंडपाभ्यंतरेतथा ६८ विदध्यात्स्थंडिलंधीमान्होमार्थंलक्षणान्वितं स्थंडिलात्पूर्वतोभागे पूजापीठंप्रकल्पयेत् ६९ रक्तचंदनपट्टेवापट्टेवालोहितेतथाषोडशारंलिखेत्पद्मंकुंकुमेनसुगंधिना ॥ ७० ॥

आकृष्णेनइसवेदके मंत्रकर्के सूर्यका आवाहनकरे तिसीमंत्रकर्केभलीप्रकार पूजन और यज्ञकर्मकोकरे ७१ औरआचार्यसें लेकर्के ब्राह्मणोंकोवडे मानपूर्वक बुलावे और तिन्हांश्रेष्ठब्राह्मणोंकर्केयुक्तस्वरित वाचन करे ७२ और तिसके उपरंत ग्रहयज्ञार्थ अग्निका कुंड बनायकर्के अर्कगुल्मकी समिधासें होमकों बुद्धिमान् करे दशहजार १०००० वा एकहजार १००० जैसें कर्ताकी रुचिहोवे तैसेंहि बुद्धिमान् करे ७३ और तिसके उपरंत पायस और घृतकर्केहोमकरे ॥ और पीछेसेतिलोंका और यव और धान्योंका एक एकहजार १००० भिन्न भिन्न होम करे ७४और छुहारे और नारिकेलकी गरी और कटहड फलके खंडोंकर्के होम करे और प्रायश्चित्त संज्ञिक द्वादश आहुतियां घृतकर्के

आकृष्णेनेतिमंत्रेणरवेरावाहनंभवेत् ॥ तेनैवपूजनंसम्यक्तेनैवयजनक्रियां ॥ ७१ ॥ आचार्यप्रमुखान्विप्रान्मानपूर्वंसमाव्हयेत् ॥ वाचयेत्स्वस्तिवा द्ांश्चसार्द्धंतैर्द्विजसत्तमैः ७२ ततोवन्हिमुखंकृत्वासमिद्भिर्जुहुयात्सुधीःअयुतंवा सहस्रंवाकर्त्तृकाभिरुचिर्यथा ७३ ततस्तुपायसेनापिसाज्येनापिसमाहितः ति लैःसव्रीहिकैःपश्चात्सहस्रंचपृथक्पृथक् ७४खर्जूरनालिकेरैश्चपनसैश्चविशे षतःप्रायश्चित्तघृतेनैवव्याहृतीस्तिलसर्पिषा ७५आदित्यप्रीतिकामश्चपनसैश्चवि शेषतः प्रायेणजुहुयादेवमभावेघृतपायसान् ७६ शांतिपाठंततोविप्राआचार्य प्रमुखाश्चये पठेयुःसर्वशाखीयायजमानाःकृतोत्सवाः ७७ भास्करंशुद्धसौ वर्णंकृत्वायत्नेनमानवःताम्रपात्रेस्थापयित्वारक्तपुष्पैःप्रपूजयेत् ७८ रक्तवस्त्रयुगछत्रछत्रोपानद्युगान्वितं घृतेनस्नापयित्वाचलड्डुकान्विनिवेद्यच ७९

देवे और महाव्याहृतियोंका होम तिलघृतमिलायकर्के करे ॥ ७५ ॥ और सूर्यकी प्रसन्नताकी इच्छावाले मनुष्यको कटहड फलके खंडोंकर्के विशेषसें होम करणाकहा है और नाहिप्राप्त होवे तव घृत पायसका होम करे ७६ और आचार्यसें लेकर्के संपूर्ण ब्राह्मण शांतिपाठकों करें और चतुर्वेदी ब्राह्मण अपनी शाखाकर्के पढें और उत्सवकर्के यजमान प्रवृत्तहोवे ७७ और शुद्धसुवर्णकी मूर्त्तिसूर्यकी बनावे और अलाभमें ताम्रकी बनावे और ताम्रपात्रमें स्थापन कर्के लालपुष्पोंकर्के पूजन करे ७८ और रक्तवर्णके दो वस्त्रोंकर्के आच्छादित करे और छत्री और पैरोंका जोडा स्थापन करे और पचामृतकर्केवा घृतकर्केस्नानकरावेऔरलड्डुयोंकानैवेद्य आगेधरे७९

